# ऑखर-ऑखर अनुराग

(राजस्थान मे व्रज साहित्य कला-सस्कृति को विवेचन)


लेखक

डा. विष्णुचन्द्र पाठक




सम्पादक

रामशरण पीतलिया







राजस्थान ब्रजभाषा अकादमी,

सी-267, भाभा मार्ग तिलक नगर, जयपुर




लेखक

डा विष्णुचन्द्र पाठक

अध्यक्ष

राजस्थान ब्रजभाषा अकादमी, जयपुर





सम्पादक

रामचरण पीतलिया





प्रकाशक

डा रामप्रकाश कुलश्रेष्ठ

सचिव राजस्थान ब्रजभाषा अकादमी जयपुर





मूल्य 75-00 रुपये





पलौ सस्करन 1991





आवरण

सकेत गोस्वामी









मुद्रण स्थल

पोपूलर प्रिन्टर्स महावीर मार्ग, अलवर


---

AAKHAR AAKHAR ANURAG

# विसै-सूची

# अनुराग-अतंरंग

राजस्थान ब्रजभाषा अकादमी के अध्यक्ष डा विष्णु चन्द्र पाठक जे ब्रज शतदल के अकन के सम्पादकीय विचारन म सारगर्भित अरू खोजपूर्ण सामग्री दई है। अकादमी के मोनोग्राफन मे सृजनरत साहित्यकारन के व्यक्तित्व अरू कृतित्व पै हू डा पाठक के विचार भौतई महत्वपूर्ण है। अकादमी की स्थापना पाछै अब तानू वे राजस्थान ब्रजभाषा अकादमी के प्रकासन मे डा पाठक की ललित रचनावली के दसन होय। इनके लिखे भये ललित निबन्ध, महकते रेखाचित्र, मौह बोलते एकाकी, ब्रज सस्कृति माहि रची बसी कहानी, रास रामेस्वर कृस्न कन्हैया की लीला माधुरी कू उकेरते भये सरस ब्रज छन्द इनकी बहुआयामी प्रतिभा कू उजागर करै है।

डा पाठक की इन रचनान मे एक जागरूक रचनाधर्मी को सब्द सिल्प मिलै है, सिर उठाती समस्यान को समाधान मिलै है। अरु राजस्थान के कौने कौने मे ब्रज रस निरझरनी की पीयूष धारा बहायवे वार ब्रजभाषा अनुरागीन को भाव भीनो परिचै मिलै है। ब्रजभाषा के सजनरत साहित्यकारन की परिचै पोथी (मोनोग्राफ) प्रकासन योजना हिन्दी साहित्य सम्मेलन प्रयाग के आधुनिक कवि प्रकासन ते कम महत्वपून नाय। व्यक्तित्व कृतित्व रचना रूप, अरू विवेचना भरे इकठौरे सग्रहन के माध्यम ते राजस्थान ब्रजभाषा अकादमी नै भौत महत्वपून काम हाथ मे लीनो है।

डा विष्णु चन्द्र पाठक ने राजस्थान प्रदेश के कौने कौने म बिखरे भये इन रचनाधर्मीन कू जोडबे को अभूतपूव काम कीनो है। सबई मानप्रद आप अमानी कू साथक करते भये इनै आदर, दुलार, सम्मान अरु सनेह उ मुक्त भाव त बाटो है। इनकी विविध रूपा रचनान म ई सरूप खूब मुखर भयो है।

राजस्थान ब्रजभाषा अकादमी ते जुरे भये ब्रजभाषा साहित्य सेविन को ई सुझाव भौत महत्वपून मानो गयो कै इनकी इत बितकू बिखरी भई इन रचनान कू एक सकलन म छाप्यो जाय। प्रसन्नता को विसै है कै या सकलन के माध्यम ते वू सुझाव सफल है रह्यो है।

डा पाठक की सैली कू उजागर करव वारी इन रचनान कू सुविधा की दष्टि सौं चार भागन मे बाट दीनो है। पैले भाग माहि हमारे पुरोधा सकलित कीनै है। इनम आचाय सोमनाथ, चतुरा कवि, श्री नदकुमार जी गिरधर शर्मा नवरत्न डा रामानन्द तिवारी, अरु जयशकर चतुर्वेदी, के व्यक्तित्व पै प्रकास डारो गयो है। दूसरे भाग माहि ब्रजभाषा के सजनरत साहित्यकारन कै व्यक्तित्व अरू कृतित्व कू सजोयो गयो है। राजस्थान ब्रजभाषा अकादमी की परिचै पोथी (मोनोग्राफ) प्रकासन योजना के अतगत लिखी गई इन रचनान मे चौदह ब्रज साहित्यकारन कै सन्दभ अकित कीने है। ब्रज के सोधकर्तान कू राजस्थान के परिप्रेक्ष्य मे विशद जानकारी अरू बहुआयामी दृष्टि इन लेखन मे रेखाकित कीनी गई है। या ये अनुराग के रग रगे' भाग म पच्छिमी राजस्थान ते लैके धुर पूव यानि ब्रज को राजस्थानी अचल के साहित्यकार सम्मिलित

कीनें है। तीसरे भाग माहि ब्रज शतदल की भूमिकान अरु कथन करत खरौ सो पयनित अस लीनें है। याम यारे-यारे रूपन म ब्रज विवेचना को सोन्य झलकें है। ब्रज संस्कृति, ब्रज साहित्य, ब्रजभाषा कौ मानक सरूप, ब्रजभाषा की प्रासंगिकता कें संगई राजस्थान माहि याकौ सहज विकास धारा को सरूप हू डा पाठक की पनी कलम को परस पायक वेगवान बन गयौ है। इन लेखन म ठौर ठौर प्रसाद ओज अरू माधुर्य की जा त्रिवेनी के दरसन होय वू लखक की अपनी विसमता है। या विवेचना भाग माहि ग्यारह लेख संकलित है चौथे अरु अंतिम भाग माहि डा पाठक को ललित रचना सौष्ठव रेखांकित कीनों है। या रचना माधुरी भाग म जाडे कौ बुखार, हडताल अरु खेलत फाग कुवर गिरधारी जैसी ललित रचनान कू सजोयौ है। याई भाग क अंतगत डा पाठक के काव्य अनुरान कू दसायौ गयौ है। आखर-आखर अनुराग डा पाठक की ब्रजभाषा की सेवादपन है। पिछ्रन पाच बरसन मे राजस्थान को कौन कौन माहि ब्रजभाषा को अलख जगा जगाकें डा पाठक न ब्रजभाषा की ममस्थान ते ममीप कौ परिचै लीनो है या परिच मे जोधपुर जैसलमर, बाडमेर, बीकानेर, नाथद्वारा मेडता, झालावाड गगापुर, भरतपुर धौलपुर डीग, कामा बर जुरहरा आदि क्षत्रन माहि बसे भय ब्रज अनुरागीन कौ भौत बडो योगदान है। जोधपुर विश्वविद्यालय म राजस्थानी के विभागाध्यक्ष डा शक्तिदान कविया को तौ ह्या तक कहनौ है कें पच्छिमी राजस्थान कें ब्रज काव्य को पुनमूल्याकन आज की सबस बडी जरूरत है—यात मध्यकालीन साहित्य को सरुप आज ते बदलो भयौ दीसैगो। या छेत्र क अजान ब्रज साहित्यकारन कू जानकारी म लायवे को भौत बडा काम अबई सेस है। जाम डा पाठक अनवरत लगे भये हैं।

*मध्ययुगीन काव्य* चेतना अरू रचना सिल्प मैं डा पाठक को गहरौ लगाव है—जिनके कवि सोमनाथ प लिखे भए शोध प्रबन्ध माहि एक आर कू जहाँ भरतपुर की माटी की महक है बाई ठौर उत्तर मध्यकालीन रीति परम्परान क विसलेसन की पक्की पकर है। याको प्रभाव इनकी दो टूक अरु बेबाक सैली पैं खूब पर्यो है। विविधता भरे इन लेखन म डा पाठक की सहज भाव अभिव्यक्ति के दसन होंय है। खेलत फाग कुवर गिरधारी जिनको अपनी मौलिक सैली म लिखो गयौ आघरे कवि सूर की हारी कौ चित्रन है। सूर साहित्य म या तरिया की विवेचना कम मिलै है। जाडे को बुखार अरु हडताल मे जीवन कौ यथाथ झाकतो दीखे है। साची बात तो जि है क इनें कहानी एकाकी, रेखाचित्र, ललित निबन्ध समालोचनात्मक निबन्ध जा काऊ विधा पै कलम चलाई इनकी सपाट बयानी बेबाक कथन सलो जिसै ते मेल खाती भाषा सामै आई।

राजस्थान ब्रजभाषा अकादमी के अध्यक्ष रूप माहि पाच बरस के थोरे समय मे इनें जितनो लेखन अनुशीलन सशोधन मागदसन कीनो है वू चेतना को दृष्टि सो भौत महत्वपून है। इनको आखर आखर अनुराग, त भरो भयो है। भरोसो है पुस्तक रूप मे आखर-आखर अनुराग ठौर ठौर अनुराग को सदेसो देकें मेल मिलाप बन्धुत्व अरु समरसता मे भावन कू आग बढावैगो।

कामां (भरतपुर)
1 माच 1991

— रामशरण पीतलिया

# निवेदन

अकादमी के मच सो समै समै पै ब्रज सहित्य कला अरु सस्कृति पै विभिन्न आयामन ते मोय सोचवे विचारवे अरु मूल्याकन करवें को औसर प्राप्त भयो है। अकादमी के विद्वान सदस्य अरु हमारे परिवार ते जुडे साहित्य अनुरागिन के प्रोत्साहन भरे मागदसन ते कछु ऐसो बानक बन गयो कै गत छ बरस ते हर तीसरे महिना नियमित रूप सो प्रकासित ब्रज शतदल के सिगरे अकन मे विसेस, विसैन सो सबधित सामग्री इकठोरी करी गई है। इन विमन पै विस्तार ते विचार ब्रज शतदल' के सम्पादकीय के रूप मे कियो गयो है। याके अलावा जब मैने ब्रज कला सस्कृति कू राजस्थान की धरती पै एकत्रित करवे को प्रयास कीनो तो माय ई जानकै भारी आस्चय भयो कै ब्रज कला सस्कृति को प्रोत्साहन अरु सवद्धन जितेक राजस्थान मे भयो है बितेक स्यात ब्रजभूमि म नाय रह्यो। अति प्राचीनकाल ते ई मरुभूमि ब्रज कला सस्कृति के उपासक श्री कृष्ण की की आराधक रही है। घग्घर नदी के किनारे मिलबे बारी श्री कृष्ण अरु बिनकी लीलान ते सबधित प्राचीन मट्टी की मूर्तिन ते स्पष्ट होय है कै राजस्थान की धरती गुप्तकाल मे वैष्णव धम की प्रबल उपासक रही है। मध्ययुग म जब ब्रजभूमि पै विदेसीन के एक कै पाछै एक लगातार आक्रमन हैवे लग तो ब्रज के सिगरे देवालय राजस्थान की धरती पै आयकै आश्रय पा सकै। जे ई कारन है कै वैष्णव धम के प्रमुख निम्बाक, वल्लभ अरु चैतय सप्रदाय के अधिकाश देवालय राजस्थान की धरती पैइ बिराजे भये है। वैष्णवन के इन दवालयन कै सग ब्रजभाषा के कवि कल व त अरू साहित्यकार राजस्थान मे आये अरु हमेसा हमेसा कू ह्यां के हैकै रह गये। ऐसे देवालय अरु बिनके आश्रय मे राजस्थान की धरती पै फली फूली ब्रज लोक सस्कृति प या सकलन म विस्तार त लिखो गयो है। याकै सगई कविता के छेत्र मे ब्रज के प्रचुर प्रभाव के कारन अब तानूं ई मानो जातो रह्यो है कै ब्रज कोरी कविता की भाषा है। वाको गद्य ते कोऊ लेनो देनो नाय। मैने अपन कई लेखन मे या विचार को पोषण कीनो है कै कविता के प्रचुर प्रभाव के कारन ब्रजभाषा गद्य कू व् प्रचार प्रसार नाय मिल सको जो मिलनो चइये। ई कहनो सवथा अनुचित है क ब्रज केवल पद्य की भाषा रही गद्य ते वाको सबध नाय। ब्रजभाषा सदीन तानू हमार देश के लोगन के बीच गद्य की भाषा रही है। अकबर अरु बिनके परवर्ती मुगल बादसाहन के फरमान साधारण जनता तानूं पौंचबे कू सदैव ब्रजभाषा गद्य मे प्रसारित करै गय है। याकै अलावा अकादमी के मच सों राजस्थान मे ब्रजभाषा के साहित्यकारन की गद्य पद्य की रचनान कू बानगी के रूप मे एक स्थान पै प्रकासित करबे के क्रम मे हर साहित्यकार के मोनोग्राफ प्रकासित करबे की

एक महत्वाकांक्षी योजना अपन हाथन म लीनी है। या क्रम म चौन्ह मोनोग्राफ प्रकाशित भये हैं। मन अपन सहयोगिन की सहायता ते इन सिगरे साहित्यकारन पै ब्रज साहित्य कू संकलित कर बिनका विस्तार ते मूल्यांकन करबे को प्रयत्न कियौ है। मेरे मूल्यांकन के य लेख सम्पादकीय अरु लेखन के रूप म लिखे गये हैं। ये सिगरी सामग्री एक स्थान पै संकलित करब की आवश्यकता प्रतीत करी गई। जाई कारन 'आखर-आखर अनुराग सीसव' ते मेरे य विचार आपके हाथन म हैं। आपके मार्गदर्शन अरु सुझावन की मैं बडी आतुरता ते बाट देख रह्यौ हू। अकादमी परिवार ते जुडे सिगरे साहित्यकार भैया भैन मेरे इन विचारन के प्रेरना स्रोत रहे हैं। इनें तन, मन, धन सौं समर्पित है क राजस्थान की ब्रज धरोहर कू जन-जन तक पहौंचायबे में जो काम कियौ है, बाकौ स्मरन मात्र पुलकित कर आनन्द म डुबाय दे है। मेरे इन विनम्र विचारन कू पुस्तक रूप दबे म आदरणीय श्री रामशरण पीतलिया जी को परिश्रम मार्ग दर्शन अरु प्रोत्साहन की प्रसंसा शब्दन में सम्भव नाय। म इन सबकू सादर प्रणाम करू हू।

सी–266, भाभा मार्ग
तिलक नगर, जयपुर

डा॰ विष्णुचन्द्र पाठक
अध्यक्ष
राजस्थान ब्रजभाषा अकादमी



# हमारे पुरोधा



# ब्रज के महाकवि सोमनाथ

बहुमुखी प्रतिभा के धनी आचार्य, अनुवाद कर्म, प्रबंध कौशल जैसी भाँतेरी विधान के माध्यम सो अपनी काव्य प्रतिभा कै एक ते एक सरस सुंदर अरु मनमोहक रूप प्रस्तुत करिबे बारे महाकवि सोमनाथ राजस्थान की साहित्य धरा के ऐसे प्रभावोत्पादक रचना धर्मी हैं जिन्नैं ब्रजभाषा काव्य जगत मे नयनाभिराम रंग भरे है। सोमनाथ की ग्रंथावली नागरी प्रचारिणी सभा सो कोई दस बरस पैले छप चुकी है। पर हमे दुःख के संग लिखनों पडे है के वैर भरतपुर की साहित्यिक धरती की ऊर्जा सो जनमे महाकवि सोमनाथ के समग्र साहित्य को अबई तानू मूल्यांकन नाय भयौ है। सोमनाथ का घोंकल मिश्र, वटुकदत्त अरु कलमी तुर्रा के अमर रचनाकार हरिनारायण जसे या धरती के समथ ब्रजभाषा के साहित्यकार पाण्डुलिपीन के अंधियारे मे दुबके पड़े है। महाकवि सोमनाथ को ब्रजभाषा अरु रीतिकाल के प्रसिद्ध रससिद्ध कवि अरु आचार्यन मे प्रमुख स्थान रह्यौ है। हिंदी साहित्य के अधिकांस आचार्य जब संस्कृत के मजे काव्य शास्त्र के ग्रंथन के आलोडन विलोडन अरु बिनके सार तत्वन कू अपनी प्रतिभा पैं तराश के हिंदी काव्य सास्त्र के विपुल भण्डार कू समृद्ध बनायवे म लगे भये है, वा समै सोमनाथ आचार्य को सफल अरु सार्थक कर्म निर्वाह करिवे के संग संग संस्कृत भाषा के श्रेष्ठ ग्रंथन को अनुवाद एव ब्रज मे प्रबंधकाव्य जैसी विधा पै अनवरत अपनी कलम चलाय रहे हैं। सोमनाथ के सिगरे साहित्य कौसल पै विहंगम दृष्टि डारे तो प्रमानित होय है के ब्रज मे रहते भये इनै परम्परित कृष्ण काव्य के संग संग राम अरु शिवकाव्य को सरस ब्रजभाषा मे रचना करी है। यहाँ तानू के इनै ब्रजभाषा म 'मालती माधव' जैसे नाम ते नल दमयन्ती की प्रणय कथा कू लैके विसाल नाटकऊ लिखो है। या नाटक मे ईनके समै की लोक प्रचलित लोकधर्मी सैली अरु परम्परित संस्कृत नाट्य सिल्प को गंगा जमुनी मंजुल समाहार भयौ है। 'माधव विनोद' कू कछू आलोचक भ्रमवस दो-चार स्लोकन को हवालो दैके याकू संस्कृत के मालती माधव' नाटक को मात्र अनुवाद बताय हैं। ई सही नाय। आकार अरु प्रकार दोनू दृष्टि सो माधव विनोद' रचना 'मालती माधव' सो काफी अलग भौतिक अस्तित्व की द्योतक है। सही तो जि है के सोमनाथ की माधव विनोद' नाटक हिन्दी अरु ब्रज संसार को पैलो ऐसो मौलिक नाटक है जो अपने समै मे जनता के बीच मे खेलो गयो है। नाटक के रचना प्रसंग मे कवि ने स्वयं अपनी लेखनी सो आसयदाता के विस मे जो सूचना दीनी है वाते ई सिद्ध है के या नाटक

की रचना सोमनाथ ने आस्रयदाता के प्रबल आग्रह पै जनता के बीच म अभिनीत करिबे कू करी है।

सोमनाथ न सिंहासन बत्तीसी' रामायण', भागवत दशमस्कध उत्तरार्द्ध', 'अध्यास रामायण' जैस सस्कृत भाषा के ग्रथन को अपन आस्रयदाता सुजान सिंह अरु प्रताप सिंह की आज्ञा सो क्रमश 'सुजान विलास', 'रामचरित रत्नाकर', ब्रजेन्द्र विनोद', रामकलाधर' नाम सो ब्रजभाषा मे अनुवाद कीनें है। ये कोरे सब्दानुवाद या भावानुवाद नाय अपितु कवि ने मूल के भाव या प्रसग कू अपनी काव्य प्रतिभा म आत्मसात करके अपनी सैली अरू भाव क सोच सौ बाय कविता म उतारो है। या कारन मोय तो कई दफै इन रचनान कू अनुवाद रचना कहबे मऊ सकोच होय है। मूल के भाव कू सोमनाथ न इतनो विस्तार दे दीनो है के मूल भाव की ओर छोर भारी प्रयास पाछेऊ पकड मे नाय आवै है। याई कारन कवि ने इनको नामकरण मूल ते हटक अपन हिसाब ते कीनो है। राम कलाधर' अरू 'रामचरित्र रत्नाकर जसे राम काव्य प्रस्तुत करके ब्रजभाषा मे 'केशव की रामचद्रिका पाछ राम काव्य लेखन परम्परा की टूटी श खलान कू सोमनाथ ने पुन जौडो है। आचार्यत्व अनुवाद कौसल के अलावा महाकवि सोमनाथ रीतिकाल के स्यात इकलौते ब्रजभाषा के ऐसे लाडले कवि ह जिन्‍ शशिनाथ विनाद' शीषक सो शिवजी के ब्याह के प्रसग कू लैकें एक सफल खण्डकाव्य की रचना करी है। वैसे बिन्‍ 'शशिनाथ विनोद के अलावा ध्रुव की कथा कू लके ध्रुव विनाद' नाम ते एक और खण्डकाव्य लिखौ है। 'शशिनाथ विनाद' म कवि न अपने आस पास क परिवेश कू जा रचना म ऐसी कुशलता के सग पिरायौ है के ऐसौ लग है क बिनक सम म सिव जी महाराज ब्याह करिबे हिमालय के घर नाय जाय रह अपितु बा समै के ब्रजभूमि के काऊ घर म पधार रहे ह। शशिनाथ विनोद मे ब्याह के रीति रिवाज बरातीन की आव भगत हँसी ठट्ठा गारी गरौच, जेमौ, जूटबो, पत्तर म परोसी जायबे वारी मिठाई अरु भात भात के व्यजन, बराती की पत्तर बाधबो आदि के रूप म या रचना म सोमनाथ ने अपन समै की ब्रजभूमि कू साकार कर दीनो है। अगर तीन सो बरसपूव की ब्रजभूमि के ब्याह सादी के वातावरन अरु रीति रिवाजन कू फिल्म की तरिया साकार दखनो है तो याकू शशिनाथ विनोद ते उपयुक्त स्थान और अयत्र नाय है सक है। याक सगई पजाबी भाषा की तज प ब्रजभाषा छद म लिखी गई प्रेम पच्चीसी नाम की पच्चीस छदन की एक छोटी सी इनकी रची एक कृति ई सोचबे कू मजबूर कर है के सूफी प्रेम कू श्री कृष्ण प आरोपित करक ब्रज की धरती पै इन्‍ प्रेम की एक नई गगा बहाई है। ब्रज के वियोग काव्य ससार म 'प्रेम पच्चीसी' निगुण प सगुण भक्ति की विजय के दयावयित वष्णवो वाद विवाद की वचनवक्रता ते हटक भक्ति सम्प्रदाय त कोसन दूर है। प्रेम पच्चीसी के प्रभाव साई आन दघन जैसे कविन की 'इश्कवेलि जैसी रचना आग चलकै कृष्णकाव्य म सात्विक वियोग की एक अलग धारा प्रवाहित करिबे वारी

भोतेरी रचनान म ते एक रही है । 'प्रेम पच्चीसी' ने कृष्ण काव्य मे सुफी वियोग की एक अलग धारा प्रभावित की हो है जा परम्परा पै अबई हिन्दी ससार म विचार होनो बाकी है ।

सोमनाथ विसयक भ्रम—

राजस्थान के लब्धप्रतिष्ठित या ब्रजसेवी क नाम जन्म अरु कविता काल के विसै मे आज तानू भोतरे भ्रम बन भये है । भ्रमन के निवारन के अभाव म हिन्दी साहित्य के इतिहासन म सोमनाथ विसयक भोतरे विचार असगतीन ते भरे पडे है अरु नय पुराने सिगरे साहित्य के इतिहासकार इन असगतीन कू साँच मान के अगीकार करते जाय रये हैं । हिन्दी साहित्य के प्रथम इतिहास के रूप म गोकुल कवि के 'दिग्विजय भूषण' ग्रथ कू या तरिया को ग्रथ मानो जाय है जाने ब्रजभाषा के कविन के विस म पैली दफ क्रमबद्ध कविन के उदाहरन प्रस्तुत करिवे को सफल प्रयास कीनो गयो है । सकलन की दष्टि सों हिन्दी साहित्य को इतिहास लिखवैयान को दिग्विजय भूषण ग्रथ ने एक माग प्रसस्त कीनो है । गोकुल कवि न सोमनाथ अरु शशिनाथ नाम के द्वै अलग 2 कविन के उदाहरण देके द्वै कविन को अस्तित्व मानो है । सामनाथ, नाथ, शशिनाथ, सोमेश्वर आदि विविध नामन ते व्रज काव्य सृजन कीनो है । वैसे वे प्रमुखत घनाक्षरी म स्वय को नाम सोमनाथ अरु सवैया म शशिनाथ रखते है । स्यात जाई कारन गोकुल कवि ने एकई नाम के द्वै कवि की कल्पना कर डारी है । गास दा तासी ने तो सोमनाथ के अस्तित्व कू तक नकार दीनो अपने हिन्दी साहित्य के इतिहास मे । शिव सिंह सेंगर[1] अरु जाज ग्रियसन[2] नेऊ गोकुल कवि की भाँत सोमनाथ अरु शशिनाथ नाम की सार्थकता पै विचार किये बिना इन नामन के द्वै अलग कवि बतायके विचारे सोमनाथ के दो टूक कर डारे । मिश्र बन्धु विनोद म सबन ते पैले सोमनाथ अरु शशिनाथ नाम ते चले आय रहे द्वै कविन के भ्रम को निवारण कीनो है । मिश्रबन्धु विनोद मेई पैली दफ कवि के आचार्य कम की युगान्तकारी रचना 'रस पीयूषनिधि को उल्लेख भयो है । इस पीयूस निधि के अलावा इन्नै कवि की 'रास पाचाध्यायी' अरु'सुजान विलास' ग्रथ को उल्लेख कीनो है । रास पाचाध्यायी रचना को मोय कई पाडुलिपीन म कृष्ण लीलावती' नामऊ मिल्यो है ।

हिन्दी ससार मे महाकवि सोमनाथ के जनम कू लैके अबई तानू भ्रम बनो भयो है । हिन्दी साहित्य के काऊ इतिहासकार अथवा विद्वान मनीसी ने तकन के आधार पै

---

1 शिव सिंह सेंगर—पृष्ठ 500

2 दी माडन वर्नाक्यूलर लिटरेचर आफ हिन्दुस्तान—पृष्ठ 335-36

सोमनाथ के जनम कू निर्धारित करिब को प्रयास नाय कीनो । सबनें अपनी मन मर्जी तथा केवल मात्र अनुमान को सहारौ लैके कवि के जनम विसयक न्यायधीस की तरियां निधारण कर दीनो है । कईनें तो मात्र कल्पना को आधार लैके जनम की तिथि लिख कें खानापूर्ति कर डारी है । या प्रकार की कल्पना कौ आसरौ लीनो है । श्री शिव सिंह सगर ने । इनें सोमनाथ को जनम सम्वत 1880 लिखकें अपनी कल्पनासीलता कौ भारी परिच दीनो है ।[1] सोमनाथ ने 'रस पीयूषनिधि' ग्रंथ की रचना स 1794 में कीनी है ।[2] या तरिया शिवसिंह सरोजकार द्वारा सौ बरस पीछे कवि के जन्मकाल कौ निर्धारण स्वत ई खण्ड खण्ड है जाये है । डा सूयकान्त कवि को जनम स 1737 माने है ।[3] दिग्विजय भूषण के सम्पादक न कवि को जनम 1760 निर्धारित कीनो है ।[4] आचाय चतुरसेन शास्त्री के मत म कवि को जनम सन् 1738 (स 1795) म भयो है ।[5] रसपीयूषनिधि के रचनाकाल के आधार पै शास्त्री को स्वत मत खण्डित है रह्यो है । डा सत्येन्द्र ने कवि को जनम सम्वत 1759 निर्धारित करिब को प्रयास कीनो है ।[6] आचाय रामचन्द्र शुक्ल अरू नागरी प्रचारिणी सभा द्वारा प्रकासित हिन्दी साहित्य के इतिहासकार सोमनाथ के जनम की तिथि कू लकें अनुमान तक नाय लगाय सक है । इन मनीसीन के प्रति श्रद्धा अरू विनम्रता रखते भय हम जि लिखबे कू बाध्य है कै इन मनीसीन प्रमान अरू तकन के आभाव म अपनी इच्छानुसार कवि के जनम को समै लिख डारो है । मिश्र बन्धुनन या सन्दभ जरूर थोरा प्रयत्न कीनो है । इन्नें स्पष्टत कवि के जनम के समै को तो उल्लेख नाय कीनो पर 'रस 'पीयूसनिधि की काव्य प्रौढ़ता देखते भयै इनें ई अनुमान लगायो है कै जि रचना पचास बरस की उमर के आसपास लिखी गई होयगी ।[7] उक्त अनुमान की दृष्टि सो कवि को जनम स 1744 के आस पास निस्चित होय है ।

भरतपुर, वैर नागरीय प्रचारिणी सभा आदि स्थान पै विभिन्न लोगन के पास सुरक्षित पाण्डुलिपीन के आलोडन विलोडन अरू गहन विचार एवं विवेचन कर पाछै

---

1 शिव सिंह सरोज–पृष्ठ 500
2 सत्रह से चौरानवे सम्वत सुमास
सुक्ल पक्ष पसमी भयो ग्रंथ परकास–तरग 22/607
3 हिन्दी साहित्य का विवेचनात्मक इतिहास–प 217
4 पृष्ठ 94
5 हिन्दी भाषा और साहित्य का इतिहास प 353
6 ब्रज साहित्य का इतिहास–प 390
7 मिश्र बंधु विनोद–पृ 704

हमकू महाकवि सोमनाथ के जनम के बिसै मे प्रामाणिक जानकारी मिली है। सोमनाथ के वस के जमात स्व रावत चतुभु जदास चतुर्वेदी ते हमकू स्वय सोमनाथ के हाथन लिपिबद्ध 'श्री विद्या पद्धति' की प्रति मिली ही। याके अलावा हमकू वैर के दाऊजी के मदिर मे स 1796 को लिपिबद्ध 'रस पीयूसनिधि' की प्रतिलिपि अरु भरतपुर के राजकीय पुस्तकालय म स्वय कवि द्वारा लिपिबद्ध करी गई कालिदास कवि की वधु विनोद रचना' एव भरतपुर राजकीय सग्रहालय मे 'सुजान विलास' की कवि द्वारा लिखित मूल प्रति मे कवि न स्वय कू श्री विद्या को उपासक बतायौ है। सोमनाथ के बसन स्व उमराव सिह जी नै सन् 1923 म इनके कछ्रु ग्र थन की छपवै कू प्रेस कापी बनाई ही। इनम एक स्थान प इन्नै अपन परिवार कू श्री विद्या को उपासक बतायौ है। यातै ई स्वत सिद्ध तक स्थापित भयौ के महाकवि सोमनाथ के वस म परम्परागत रूप सो श्री विद्या की उपासना करी जाती रही है अरु वऊ स्वय श्री विद्या के आराधक हे। श्री विद्या उपासना गहस्थ अरु सन्यासी समानभाव सो कर सकै है।[1] श्री विद्या पद्धति ग्र थ की प्रतिलिपि की पुष्पिका मे सोमनाथ जी नै अपने जनम के मसै म महत्वपूर्ण सूचना दीनी है। वे स्वय अपने हाथन सो पुष्पिका मे लिखे है—श्री विद्या पद्धति सोमेश्वर छिरोरा स्वपठनाथ सम्वत 1782 शाके 1647 वर्षो ज्येष्ठ सुदी 4 बुधवासरे श्री विद्या प्राप्ति दिन सम्वत 1747 शाके 1612 चैत्र कृष्णाष्टमी गुरौजन्मदिनम्।'

यहाँ पै कवि ने अपने गुरु प्रदत्त जनम को उल्लेख कीनो है। ब्राह्मण कुल म द्वै जनम बिसेस महत्व राखे हैं—प्रथम मैया के उदर सो अरू दूसरो विधिवत विद्या अध्ययन करवायवे के समै गुरू द्वारा प्रदत्त जनम। जब ब्राह्मण पुत्र उपनयन सस्कार के औसर प बटुक धम की दीक्षा लै है तो वा समै गुरू मत्र के रूप म गुरू वाकू दीक्षा दै है। जेई गुरू द्वारा प्रदत्त नयौ जनम मानौ जाय है। प्राचीन धार्मिक ग्र थ अरू परम्परान की दृष्टि सो ब्राह्मण कुल मे बालक के उपनयन की आयु सीमा आठ बरस निर्धारित कीनी गई है। कवि ने सम्वत 1747 वि कू अपनो गुरू द्वारा दियौ गयौ जनम बतायौ है। जा समै कवि की आयु आठ बरस की रही होयगी। सम्वत 1747 सो आठ बरस घटायवे पै स 1739 मे कवि को जनम निश्चित होय है। अत श्री विद्या प्रतिलिपि के आधार प कवि के जनम के बिसै म उपयुक्त प्रामाणिक सामग्री के सटीक उल्लेख के कारन कवि के स 1739 जनम बरस मानवे के विरोध में कोई आपत्ति प्रतीत नाय होय। 'रसपीयूषनिधि' ग्र थ के आधार पै 'मिश्रबधु विनोद' मे कवि को जनम स 1744 निकारो है। हमारी दृष्टि सौं सोमनाथ ने रसपीयूषनिधि' की रचना पचपन बरस की आयु मे कीनी है। जीवन के दीघ चिन्तन के पाछ ई गूढ विचारन म अभिव्यक्ति अरू

---

1 दे कल्याण शक्ति अक

सैली की सरलता अरु विवेचन की बोधगम्यता आवै है । 'रसपीयूसनिधि' म मम्मट के काव्य प्रकाश के शब्द शक्ति विवेचन कू कवि न किनेक सरल अरु बोधगम्य बनाय दीनो है या सत्य कू पीयूषनिधि ग्रथ के अध्येता अच्छी तरिया जानै है । अत कवि को जनम स 1739 माननो सवथा तक सगत अरु प्रामाणिक है ।

जन्म के समानई कवि सोमनाथ के कविता काल के विसै म हिन्दी साहित्य जगत माहि जा भाति भरी परी है। भ्राति को सबसों पैले उल्लेख आचाय रामचन्द्र शुक्ल ने अपने युगान्तकारी हिन्दी साहित्य के इतिहास म कीनो है । कहबे की आवश्यकता नई के हिन्दी साहित्य के इतिहासकारने सोमनाथ की कविता की प्रारम्भिक अरु अतिम दानू सीमान के प्रति निधारित विचार समीचीन नाय । मिश्रबधुनै सबन तै पैले कविवृत्त तीन ग्रथन को उल्लेख कीनो है जामे 'रसपीयूसनिधि कू कवि की पैली कृति मानी है । ता पाछे आचाय रामचन्द्र शुक्ल न कवि की एक अय कृति माधवविनोद को अतिरिक्त उल्लेख कर के मिश्रबधुन द्वारा कवि विसयक विचारन म थोडो फेर बदल कीनो है। मिश्रबधुन कवि के जन्म कू जरूर निर्धारित कीनो है परि कविताकाल के विसै म विनकी लेखनी मौन रही है । शुक्लजीनै कवि के प्रथम ग्रथ 'रसपीयूषनिधि अर अतिम 'माधव विनोद' मानते भये स 1790 सो 1710 तानू कवि को कविता काल निश्चित कीनो है । सन 1952 के आसपास हस्तलिखित पुस्तकन की खोज म मुनि काति सागर भरतपुर आये हु अरु म्हा विनकू कवि की एक अय अज्ञात कृति 'सग्राम दपण मिली ही । मुनिजी नै 'सग्राम दपण' के आधार पै शुक्लजी द्वारा निर्धारित कवि की कविता काल की सीमा कू अमान्य ठहराते भये इनै याकी सीमा म 1786 सो स 1810[1] तानू निर्धारित कीनी चौके 'सग्राम दपण को रचनाकाल स 1786 है । स 1786 को कवि न 'सग्राम दपण' ग्रथ समाप्त को काय पूरो कियो है । अत स्वाभाविक है कि कवि न या ग्रथ की समाप्ति के लिए एक द्व बरस तो समै लियोई होयगो । जा तरिया मुनिजी द्वारा निर्धारित स 1786 सों कवि के कविता काल को प्रारम्भ स्वत अप्रमाणिक है जाये है । विनकू जाकी सीमा एक द्वै बरस पूव म निर्धारित करनो चइये ई। सम्प्रति शोध अर अन्वेषण सों प्राप्त कवि के प्रथ नवाबविलास' 'ध्रुव विनोद' 'शशिनाथ विनोद', एव 'ब्रजेन्द्र विनोद के अध्ययन सों शुक्लजी अर मुनिजी के कविताकाल सम्बधी विचार स्वत असत्य म परिनित है जाय है ।

हमारी दृष्टि सों 'नवाब विलास' कृति औरगजेब के पुत्र अरु प्रसिद्ध कवि नेवाज के आश्रयदाता आजम की प्रीत्यथ लिखो गई है । आजमसा का जीवन काल सन् 1653-

---

1 मध्य भारत सदन (पत्रिका) सितम्बर सन् 1954 अक-पृष्ठ 6

ई सो सन 1700 तानू इतिहास मे मानौ गयौ है। इतिहास के सम्यक अध्ययन सो विदित होय है के जीवन के अन्तिम समै मे आजम को मथुरा आगरा के आस पास के प्रदेसन सो विसेस सम्ब ध रह्यौ है। सोमनाथ को जब आजम ते परिचै भयौ है वा समै बिनकी आयु अठारह बरस की ही। अत 'नवावो विलास' की रचना सम्वत 1756 के आस पास होनी चइये। जाते जा निनय के विरोध कोई बाधा नाय है सोमनाथ की कविता की प्रारम्भिक सीमा स 1756 सो कूती जानी चइये। नवाबोविलास' वृति के अब तानू आठ छन्दई मिलै है। इन आठ घनाक्षरी छन्दन की भासा अर सब्द योजना आदि सो निस्कस निकारो जाय सके है जि रचना कवि के यौवन के प्रवेस के आस पास की होनी चइये।

कवि के कविता की अन्तिम सीमा शुक्ल जी अर मुनि जी ने स 1810 तक मानी है। 'ध्रुव विनोद', शशिनाथ विनोद ग्रन्थ की समाप्ति स्वय कवि की भासा मे स 1812 अर 1813 म भई है। अत शुक्लजी अर मुनि जी के कवि के कविताकाल बिसयक विचारन को स्वत ई निरसन है जाये है। हमारे विचार सो ब्रजेन्द्र विनोद' अरु 'प्रेम पच्चीसी' कवि की साहित्यिक यात्रा के अन्तिम गन्तव्य है। ब्रजेन्द्र विनाद' को सृजन कवि ने भरतपुर नरेश सूरजमल (सुजान सिंह) कू करयौ है। वैर नरेश प्रताप सिंह की मृत्यु अरु माधव विनोद' लोक धर्मी नाटक के प्रनयन के पाछे सोमनाथ भरत-पुर आय गय। ब्रजेन्द्र विनोद भागवत दशमस्कध के उत्तराद्ध को अनुवाद है। या युग के भरतपुर के कविन सो आस्रयदातान सो ज्यादातर सस्कृत के श्रेष्ठ ग्रन्थन को सरल व्रजभाषा म अनुवाद करवायौ है। ये सासक विसाल सस्कृत के ग्रन्थन के अनुवाद को काम भौत दफै द्व अलग-अलग कविन कू सौंप देतै है। जाई तरिया वैर नरश प्रताप सिंह ने वाल्मीकि रामायण के अनुवाद को काम प्रसिद्ध कवि कृष्णभट्ट कलानिधि अरु सोमनाथ कू दियो हो। इन दोनू कविनै 'राम चरित रत्नाकार' सीसक सो वाल्मीकि रामायण को अनुवाद कीनौ है। याई तरिया भरतपुर नरेश सूरजमल न भागत दशमस्कध पूवाद्ध को अनुवाद को काम मोतीराम अरु उत्तराद्ध के अनुवाद को काम महाकवि सोमनाथ कू सौंप्यौ हो।

महाकवि सोमनाथ ने यावो नाम 'ब्रजेन्द्र विनोद' दीनौ है। 'ब्रजेन्द्र विनाद' के अत मे कवि ने याकी रचनाकाल को उल्लेख नाय कीनौ है। सगई या रचना मे कवि ने सूरजमल के नाम के सग कुवर सन्द को प्रयोग नाय कीनौ जब के अन्य सिगरी रचनान म या सब्द को प्रयोग कीनौ है। बाप के जीवित रहत भये हमारे देस की सामन्तवादी सासन व्यवस्था म 'कुवर सब्द को प्रयोग होतौ रह्यौ है अगर बाला जीवित है ता नाती के नाम के सग 'भवर' सब्द को प्रयोग होय है अरु पिता जीवित है तो पुत्र कुवर सब्द ते सबोधित करयौ जाय है। वैसे जि प्रथा राजपूतन की रही है। पर जाय देखादसी

सामन्तीयुग के इतर राजानैऊ अपनाय लियो। जाते जा निश्चय के प्रति कोई विरोध नाय दीखे के 'ब्रजेन्द्र विनोद' की रचना के समै सूरजमल के पिता बदनसिंह को स्वर्गवास है चुक्यो हो अत स्पष्ट है के ब्रजेन्द्र विनोद' की रचना बदन सिंह की मृत्यु के उपरान्त भई है चौके यामे सूरजमल कू पून राजा के रूप म उद्धृत कीनो है। हमारी दृष्टि सों 'ब्रजेन्द्र विनोद की रचना स 1815 क आस पास भई है। स 1815 के पाछै कवि को ज्यादातर समै श्री कृष्ण की भक्ति म व्यतीत भयो है। वृदावन मे रहते भय अपने सम-कालीन साहित्य सेवी आन द घन की 'वियोग बेलि' अरु 'इश्कलता' के सग एकसे भावन मे डूबी प्रेम की सूफीयाना कृति 'प्रेम पच्चीसी' की रचना कवि ने वृन्दावन मे आराध्य की याद मे वियोग हृदय के सग कीनी है। श्री मोहनलाल मधुकर ने 'वियोग बेलि' अर 'इश्कलता' की तर्ज पै प्रेम पच्चीसी' कू मानते भय याको सबन्ध सखी सम्प्रदाय सों जोडो है। या तरिया को एक लेख बिनै सन् 1962 म श्री हिन्दी साहित्य समिति की मुख पत्रिका 'समिति वाणी' म प्रकासित कीनो हो। हमारी दृष्टि मो 'प्रेम पच्चीसी' म व्यक्त भाव अरु वियोग की प्रखर तीव्रता की सहज अभिव्यक्ति कछु सूफीयाना अन्दाज म भई है। जा कारन 'प्रेम पच्चीसी कृष्ण काव्य की विभिन्न सम्प्रदायन के आलोक मे बहती काव्य की गग जमुन धारान के बीच सूफीयानी लुप्त सुरसुती की सी झाई देती दीखै है। कवि की अन्तिम कृति 'प्रेम पच्चीसी' है। जाकी रचनाकाल स 1816 है। स 1817 के दुर्रानी के ब्रज के आक्रमण के समै आन द घन के सग वृदावन मे रहने भये कत्लेआम म सोमनाथ की मृत्यु भई है। सोमनाथ क वसजन के जमाना स्व रावत चतुर्भुज दास चतुर्वेदी की घरवारो न अपने परिवार म पीडी दर पीडी सोमनाथ की मृत्यु के सुनते आ रहे उपाख्यान के क्रम म बतायो के सोमनाथ जी वृन्दावन म शत्रुन के बीच घिर गये हे। अत बिन कटार निकार के पले अपनी पत्नी फिर अपनो आत्महत्या कर लीनी। दुर्रानी के कत्लेआम के कारन ब्रजभूमि को कन कन थराय उठयो हो। बिनै अपनी आखिन सो हिन्दू समाज की दुर्गती दखी ही। कदाचित अपमानित प्रताडित अरु विन्सीन के हाथन मौत प्राप्त करिबे की अपेक्षा बिन जा स्वय आत्महत्या करबौ ज्यादा उचित समझब बारी बात समझी जा सके है। अत परम्परा के रूप म वसजन म चले आ रहे सोमनाथ न मृत्यु विषयक प्रसग कू नाय मा यो जाय सके है। जा कारन सोमनाथ की कविता की अन्तिम सीमा स 1810 की जग म 1817 मानी जानी चइये। सोमनाथ की मृत्यु के विषै म तो एकऊ लाइन साहित्य के इतिहास म नाय लिखी गई। अस्तुत सोमनाथ को कविता काल सम्वत 1856 सो सम्वत 1817 तक निधारित भयो।

आश्रयदाता—सोमनाथ न अपने अधिकाश ग्रन्थन म आश्रयदातान के प्रति सम्मान अरु स्वामीभक्ति की भावना व्यक्त कीनी है। इन आश्रयदातान म डीग नरेस बदन सिंह को नाम सबसो पहलें आवे है। कवि के जनम के आधार पै प्रमानित है के

सोमनाथ आयु मे बदनसिंह के बराबर है अरु बिनते सोमनाथ के सब थऊ भौतई मधुर हे जेई कारन है कि आश्रयदाता के स्मरन को जहाँऊ प्रसग आवें कवि सबसों पहले बदनसिंह के प्रति अपनी आदर की भावनान कू व्यक्त करे है। सोमनाथ के बुढापे मे युवा कवि सूदन ने बदनसिंह अरु बिनके पुरखान को अपने ग्रथ 'सुजान चरित' मे विस्तार ते उल्लेख कीनो है। कवि सोमनाथ न आश्रयदाता स्मरन के प्रसग मे या तरियाँ बिनके पुरखान की विरदावली के लम्बे-लम्बे प्रसग नाय दीने है। सन 1723 मे डीग के पूरे सासन अधिकार मिलें पाछ बदनसिंह के गामै सबते वडी समस्या ही के अपनी जनता कू सुसासन प्रदान करबौ। या कारन बदनसिंह ने दूर-दूर त योग्य पुरसन के सग-विद्या अरु कला के प्रचार प्रसार कू कवि कलावन्त एव साहित्यकारन कू बडी बडी जागीरी देकें अपन राज्य म सम्मान के सग बुलायौ। महाकवि सोमनाथऊ याई क्रम मे डीग आये अरु बदन सिंह न अपने बडे पुत्र सूरजमल की दीक्षा कौ सिगरौ भार कवि कू सोंप दीनौ। सोमनाथ के प्रति बदन सिंह की विसवास भरी प्रीति कोई परिनाम है क बिनें नेकऊ जहाँ आश्रयदाता के स्मरन कौ प्रसग आवै है म्हा वू सबन त पैले भावना भरे सब्दन सों बिनके प्रति अपने मन के आदर के पावन भावन कू व्यक्त करें हैं। देखौ कछू उदाहरन—

भावसिंह भूपति भये तिहि कान्हर के वश
तेज बहादुर जगत मे, जदुकुल के अवतस।
तिनके भयो प्रसिद्ध अति बदनसिंह श्री लाल
दियौ राज व्रज को हरपि तिनको श्री नदलाल।—रस पीयूस निधि 9/10

जगमगें जाको चड कर सो प्रचड तेज,
दुवन उदड जाते लुकत रहत है।
नीति निर्वाह सो निरतर प्रतीत जाके,
रचक न बैन पर पर्चाहि लहत है।
ऐसे ब्रजमडल बदन सिंह महाराज,
जाको यस उज्ज्वल दिगतन कहत है।
देस परदेस के नरेस पग लग्गे आनि,
जग्गे निसि वासर रन सग्गनि गहत है। —सुजान विलास 1/30

जा तरियाँ कवि ने आश्रयदाता को जाहाऊ प्रसग आयो है म्हा सबन सो पहले कवि ने बदन सिंह कोई स्मरण कीनो है। बदनसिंह ने सोमनाथ कू अपने राज को दाना-ध्यक्ष पद दीनौ हो जो बिनके वसजन पै आजादी ते पैले तानू रह्यौ है। आजऊ सोम-

नाथ के परिवार के बसजन कू राजस्थान सरकार सों दानाध्यक्ष की पैंसन मिले है। बदन सिंह पाछै सोमनाथ ने बिनके बडे पुत्र सूरजमल अरु ह्वारे पुत्र प्रताप सिंह कों बडी भावुकता अरु सहृदयता के संग आश्रयदाता प्रसंग मे स्मरन कीनो है। निवेदन कीनो के सोमनाथ सूरजमल के अध्यापक ऊ ह्। सूरजमल कू राजनीति अरु अन्य भोतेरे मामनोचित नीति को व्यावहारिक अध्ययन करायवे कू कवि नें सिंहासन बत्तीसी को सुजान विलास सीर्सक सों व्रजभासा मे सरस अर सरल अनुवाद कीनो है।[1] सूरजमल कट्टर हिन्दु नरेस हो। वाके मन मे देसप्रेम कूट कूट के भरो हो।[2] वू विक्रमादित्य कू अपनो आदस मानतो हो। विक्रमादित्य के व्यक्तित्व को स्वय अनुसरण करिवे की प्रबल इच्छा सो ओत-प्रोत तन मन सो हैके वाने या ग्रन्थ का सोमनाथ के अलावा अखैराम नाम के कवि सोऊ अनुवाद करायौ हो। सोमनाथ ने स 1819 मे सूरजमल की आज्ञा सो भागवत दसमस्कंध के उत्तरार्द्ध कोऊ 'व्रजेन्द्र विनोद' सीसक सों अनुवाद कीनो हो।[3] इन हूँ ग्रन्थन के अलावा कवि ने अपने सिगरे अन्य ग्रन्थन मे आश्रयदाता प्रसंग मे बदनसिंह के संग सूरजमल की युद्धवीरता दानवीरता, दयावीरता अरु धर्मवीरता को बडे आदर के संग स्मरन कीनो है। सूरजमल युद्ध क्षेत्र मे जहा एक तरफ बडे बडे युद्धवीरन के वीरत्व कू विखंडित करतो हो, म्हाई दूसरी तरफ कवि अरु विद्वानन कू प्रोत्साहित करिवे मे अपने राजकोस के द्वार खुले हृदय ते सदैव खोलें रहतो हो। इतिहासकारन सूरजमल कू अत्यधिक मितव्ययी बतायौ है पर कविन के प्रति वाने नेकऊ लोभ नाय कीनो। भक्त कवि शिवराम के संगीत शास्त्र की मौलिक रचना राग रस-सार' पै रीझ के सूरजमल ने छत्तीस हजार रुपया दान मे दे दीने है। जाकौ कवि शिवराम ने अपने ग्रन्थ मे भारी हर्ष के संग उल्लेख कीनो है।[4] ई वाके कवि कलाव तन के प्रति आदरभाव अरु उदारता भाव को द्योतक हो। सोमनाथ, सूदन अखैराम शिवराम तो या युग के प्रसिद्ध कवि है जिन सूरजमल के प्रोत्साहन सो हिन्दी भाषा की अद्वितीय सेवा कीनी

1 सभा मध्य इन दिन कह्यो श्री सुजान सुखपाय  
सोमनाथ या ग्रन्थ की भाषा देहू बनाय  
हुकुम पाय [illegible]दिनाथ यह रचतु सुजान विलास  
जाम विक्रम गुनकथा है बत्तीस प्रकास।— सुजान विलास 1/62

2 मुगल साम्राज्य का पतन (द्वि भाग) पृष्ठ 306

3 इति श्री मन्महाराजाधिराज व्रजेन्द्र श्री सुजान स्यध हेतवे माथुर कवि सोम नाथ विरचित भागवत दसमस्कंध भाषा या व्रजेन्द्र विनोद द्वारकादुर्गनिवेशन नाम पचासत्तमो अध्याय।

4 जब ग्रन्थ पूरन भयो, तबै करी बकसीस।  
खरे रुपैया मान सों, दिये सहस छत्तीस।—शिवराम राग रस सार पाण्डु

है। महाकवि देवऊ सूरजमल सों सम्मानित भये हे। स्यात देव न 'सुजान विनोद' प्र थ सूरजमल के काजेई लिखौ हौ।[1] सुरजमल के प्रति कवि के भाव कौ एक उदाहरन प्रस्तुत है–

उतकट कारे रग अग मतवारे चले,
डग दै डरादै शेप सीस विकसतु है।
पव्वय उखारे श्र ुड दडनि उघारे,
चड धु भनि के धारे ब्रह्मड उकसतु है।
सोमनाथ जिनकी सुने ते करतूति,
मजबूत पुरहुत कोन पील उकसतु है।
दिल म उदार सिंह सूरज कु ँवार ऐसे,
मौज आए कु जर अपार बकसतु है—माधव विनोद 1/58

कवि ने सूरजमल के राजोचित गुनन कू स्वीकार कीनौ है।[2] कवि की भासा म सूरजमल रसिकन कू रिझावे वारे सत्यभासी, अत्यधिक वीर अरु कल्पद्रु म के समान दानी हे।[3] बदनसिंह ने अपने बडे पुत्र सूरजमल कू डीग को नरेस बनायौ अरु छोटे प्रताप सिंह कू वैर को राज दीनौ (बाहुबली तिनके अनुज श्री प्रताप सुजान-रस पीयूष-निधि) सोमनाथ ने दोनू भैयान के जेठे अरु कनिष्ठ भाव कौऊ स्मरन कीनौ है। (छोटो सूरजमल ते श्री प्रताप सुजान-रामचरित्र रत्नाकर-सुन्दर काड 30/46) सूरजमल के पाछे सोमनाथ कू वैर नरेस प्रतापसिंह के आसय म रहबे कौ भौत औसर मिल्यौ। प्रताप सिंह के आसय मे आदर राग लिखे कवि के हृदय सो निकसे कछू भाव देखें—

---

1 माधुरी सन् 1927 फरवरी अक।

2 बदन सिंह महाराज के सुदर पुत्र अनेक।
जेठो सूरजमल है पडित चारू विवेक।
बुद्धि के आठो अग अर चौदह गुण राजकै
तामे जान सुढग सुत सूरज युवराज किया—सुजान विलास 1/41-42

3 रसिक रिझैया सत्य वचन कहैया, दल उद्धत रखैया पहरे बास देस के।
जगनि को जेता अग हरप निकेता, अरू नित्य प्रति लेता वित्त रिपुन के देश के।
सोमनाथ बरन उदार कल्पद्रु म सो, जाको उग्र और तेज दिवेट दिनेश के।
सपति समाजै श्री सुजान छवि छाजै, नृप मडल मे गाजै जो समान अमरेश के।
सुजान विलास 1/60

सुंदर अनत गुनवत    सीलवत और,
जाहर दिगत कत कित अवनी के हो।
बाके भौहे ताने आन मानत   अमाने
मरदाने परताप सिंह ऐंठ अपनी के हो।
आस करि आवे जे व इच्छा फल पावे,
कवि सोमनाथ सागर गभीरता के नीकें हो।
गजन   अनी के मन   रजन गनी के,
दुख भजन दुखी के औ इन्द्र अवनी क हो।

रस पीयूषनिधि 1/20



जगमगें   आभा जाके  आनन कलाधर सी,
आधौ सो   अमद अग कुदन बरन है।
बुद्धि को निधान   औ प्रधान गुनवतन मे।
भूपति के   सिर को अनूप आभरन है।
सील जस मदिर श्री  कुवर  परताप सिंह,
सोमनाथ   मित्रन विनोद   विस्तरन है।
सकट  हरन है   अरिंद   प्रहरन सदा,
हिंद को सरन   है कविंद   को करन है।

माधव विनोद 1/.2



आठौ जाम  नित चड  करते उदड जग है।
जगतु  प्रताप  मात दीप  नवखड है।
सील समुद्र  श्री कुवर  परताप  सिंह।
सोमनाथ  षहे शुद्ध  सुजस अखड है।
विजय घमड  जाके भरे  भुजदडनि म।
मडन मही  को मल मडन  प्रचड है।

रामचरित्र रत्नाकर सुंदर कांड 30/49

प्रताप सिंह की आज्ञा सो सोमनाथ ने काव्य शास्त्र के प्रसिद्ध ग्रंथ 'रस पीयूष-निधि,[1] अरु अनुवाद ग्रंथ 'रामचरित्र रत्नाकर'[2] एव 'राम कलाधर'[3] की रचना कीन्ही ही।

प्रताप सिंह के पुत्र बहादुर सिंह के पासऊ सोमनाथ कू रहवे को औसर मिल्यो हो। बहादुर सिंह की प्रेरना सों कवि ने माधव विनोद' नामक लोकधर्मी नाटक को प्रनयन कीनो हो। सिकार प्रसंग बहादुर सिंह को कवि न स्मरन कीनो है—

सजि दल चलतु बहादुर जब,
खेलन सिकार बन विकर उदारे की।
सोमनाथ कहे तब्बै पब्बय खिरत,
रनु दब्बै मरतडहि तुरग हुरतारे की।
उथल पुथल महि मडल सकल हेतु,
डग मग डिटढ डाठ अडिगड डारे की।
माधव विनोद-1/18

'माधव विनोद' के पैले अंक के छ 18 म कवि ने सुजान सिंह के पुत्र जवाहर सिंह कोऊ उल्लेख कीनो है। परोक्ष रूप सों 'नवाबो विलास' रचना के आधार पै नवाब आलम कू सोमनाथ के आश्रयदाता की सूची मे सामिल करिबो तक संगत है। सोमनाथ के अपने आश्रयदातान सों बडे मधुर संबंध रहे है। प्रतापसिंह अरु सूरजमल मे कई दफै मन मुटावऊ है गयो हो पर सोमनाथ के दोनून सो बराबर नेहसिक्त संबंध रहे। दोनू अपने बुजुग आदरनीय के रूप में सोमनाथ को आदर करते है।

---

1 सो यह कुंवर प्रताप को हुकम पाय सविलास।
रस पीयूषनिधि ग्रंथ को वणन सहित हुलास।-रस पीयूषनिधि 2/10

2 श्री बदन सिंह ब्रजमडल नाइक जग जाको जस छायो।
ताको कुवर प्रताप सिंह वर आनदनि अधिकायो।
तिहि निमित्त कवि सोमनाथ ने रामचरित्र बनायो।
सग किष्किंधा काड नाम वर बास भयो सुहायो।
राम चरित्र रत्नाकर—किष्किंधा काड सग 62

3 इति श्री म महाराज कुमार यदुकुलवलस श्री प्रताप सिंह हेतवे माथुर कवि सोमनाथ विरचिते अध्यात्म रामायण भाषायान रामकलाधर बाल काडे अयोध्यापुर प्रवेशन बनन नाम अष्टम मयूष।

सोमनाथ को राष्ट्र प्रेम-- सामन्ती युग म प्रत्येक व्यक्ति अपन राजा या सामत के राज्य की सीमान कू ई अपनी मातृभूमि मानते हे। वाकी रछा अरु वाके प्रति प्रेम एव समपन की भावना सोमनाथ के युग की राष्ट्रीयता ही। सोमनाथ को बचपनो मथुरा म व्यतीत भई अरू सेस भाग डीग अरु वैर म रहके व्यतीत भयो। अत सोम-नाथ के काव्य म अपनी धरती ब्रजभूमि के प्रति पग पग प स्वाभाविक स्नेह छलकतो चले है--

याजन इक्कीस के प्रमान ब्रजमडल म।
छहू ऋतु महके सुगध मकरद की।
रस पीयूसनिधि--1/22

ग्रामनि म द्रुम पुज निकुज प्रफुल्लित सौरभ की भरनी है।
चारु प्रभाकर की तनया अरू चार पदारथ की फरनी है।
नित्त जपे ससिनाथ हियें जहँ की रजपावन की टरनी है।
लोकन या बरनी करनी दुख की हरनी ब्रज की धरनी है।
तिहि ब्रज मडल मध्य है, दीरघ नगर प्रकास
अब ताको वरनन करो मडित हियें हुलास।

सोमनाथ न सुजान विलास म उपयुक्त काव्य पक्तीन क अन तर मधुभार छन्द म डीग नगर के तत्कालीन वैभव को बड विस्तार के सग बनन कीनो है। वैर के विसै मे 'रस पीयुपनिधि' ग्र थ म कवि के भाव दखो--

सु दर सफल चहु ओर दखत बाग,
अबिद मडित सरोवर हेम के।
बसें चार्यो वण जितया जालिम सों,
राचे प्रेम रग साचे बचन सुदेस के।
जगमग गढ महामहल विलब तहाँ,
राजे श्री प्रताप मानों उदय दिनेस के।
आठहू पहर तहँ मोद नित नरे होत,
वैर पर वारौं कोटि सहर धनेस के।
रस पीयूपनिधि--1/23

यर के विस म कवि को जि वनन आजऊ देखो जाय सके है। चारो तरफ पडन को हरियाली अरु अन्य उपकरनन क अवसेस आजऊ मौजूद है। प्रतापसिंह के महलन

मे छात्रन को स्कूल चल है। म्हा आजऊ एक कमरा म पलग अरू तलवार धरे भये हैं। जहा प्रताप सिंह को आवास मानो जाय है। हिन्दी के यशस्वी उपन्यासकार स्व डा रागेय राघव क पुरखा प्रतापसिंह द्वारा स्थापित सीताराम जी के महत हे। डा राघव को परिवार आजऊ वैर म या मदिर को महत है।

**प्रकृति अरु जीवन पद्धत्ति**—महाकवि सोमनाथ की प्रकृति बडी रसिक अरु सौन्दय प्रेमी ही। व सुन्दरता के हामी हे। बिनके रसिक सुभाव के विसै मे 'सुजान विलास' ग्र थ को एकई उदाहरन पर्याप्त होयगो—

सहज विलोकनि चित चुरावे, मृगनैननि निज प्रगट सुभावै।
अरु मुसक्यानि कटाछवि मारे, तब नर कैसे धीरज धारे।

लिपिबद्ध जीवनी के अभाव मे साहित्यकार के व्यक्तित्व की विसेसतान अरु बाके साहित्य म व्यक्त भाव एव विचारन के आधार प विवेचित कियो जाय है। सोमनाथ अपने कृतित्व क आधार पै सुभाव सो अत्यधिक सरल अरु विनम्र सिद्ध होय है। विनै अपनी रचनान मे स्वय के दभ कू व्यक्त नाय कीनो। अपन ग्र थन के प्रारम्भ म कवि परिचै मे बिनै स्वय अपने हाथन सो अपना जो परिच काव्यबद्ध कीनो है वाते ई तक स्वत सिद्ध हे। वे हमेसा जग जगै लिखे है के मैंने जो कछू लिखो है वू सुकविन के ससग को परिनाम है सगई बिनै गुनी व्यक्ति की परिभामाऊ दे दीनी है।[1] कतिपय स्थानन पै वे तुलसी की तरिया सज्जन अरू दुजन दोनून कू सादर प्रनाम करते भये अपनी विनम्रता को परिचै दे है।[2] द्वै राजपरिवारन के परस्पर वैमनस्य होते भयेऊ सोमनाथ दोनून के कृपाभाजन रहे। याके मूल मे द्वै कारन है। प्रथम तो सोमनाथ बदन सिंह के आयु के हे। पिता की आयु के प्रबल विसवासी हैवे के कारन सोमनाथ के सबध सुजान सिंह अरु प्रताप सिंह दोनू मो स्नेह भरे हे अरु दूसरो याके पाछे सबन ते बडो कारन हो सोमनाथ

---

1 (क) माथुर कवि शशिनाथ की सुकविन को परिनाम
भूल होय सो सोधियो यही गुननि को काम।— कृष्ण लीलावती 5/75
(ख) जो कछू भूल्यों होऊ तो लीजो सुकवि सुधार—सग्राम दपण—छन्द 500

2 (क) सज्जन अरु दुजनिहु को मेरी प्रणति अनेक—शशिनाथ विनोद 5/68
(ख) सज्जन दुजन को सदा, सहस गुनी परनाम।
दया कीजिए दीन लखि, सोमनाथ को नाम— रस पीयूषनिधि—2/11

को स्वय विनम्र के सग मग थवऊ विवादास्पद नाय रह् । 'रसपीयूषनिधि' म एक स्थान पै कवि ने आश्रयदातान के प्रति अपन सुभाव र परिनाम को उल्लेख कीनो है–

वचन महूप ऊप परम पीयूप हू त
बालत मधुर ही के नैम ही म बम य ।
आदर अत मुक्तावलि पै चाह यार
जिनका न ओछ काज ह्रदये क चसके ।
नीर छीर यारे दर्सानन समथ मदा,
सोमनाथ कहे कहू काहू पै न कसके ।
मानसर वर राजवरा कवि राजहस,
है इस इलाज औ समाज मजलिस क ।

सोमनाथ भाग्यवाद की अपेक्षा कर्मवाद अरु व्यक्तित्व की कर्मठता प ज्यादा जोर देते हे । भाग्यवादी भूतकाल की घटनान को स्मरण करत वर्तमान के प्रति आसावान होते भये भविस्य के रगीन सुपने दखे है । पर सोमनाथ तो कम मे बिसवास रखत ह । याई कारन बिन्ने 'सुजान विलास' ग्र थ मे या सत्य कू या तरिया स्वीकारा है–

गजी जु वस्तु सोर तासु नकुनाहि किज्जयै ।
विचार होनहार को न चित्त मांझ लिज्जियै ।
जु वतमान होय सो समो प्रवीन पाय कै ।
कर विलास भाव ते विषाद को बहाय क ।

**सोमनाथ की प्रतिभा विविध विसयन को ग्यान** — सोमनाथ द्वारा सरजित ग्र थन के पारायन सो ग्यात होय है के इनकू कारयित्री अरु भावयित्री प्रतिभा के एक महान् प्रतिभान को वरदहस्त प्राप्त हो । सस्कृत ब्रज के ता ब प्रकाण्ड पडित हे ही सगई 'प्रेम पच्चीसी' के आधार पै विदित होय है के व पजाबी भाषा केऊ ममज्ञ ग्याता हे । ज्योतिस बिनकू अपने पिता अरु बाबा सों विरासत म मिली हो । आश्रयदाताप्त सोमनाथ क सस्कृत भासा के ग्यान को विभिन्न सस्कृत क ग्र थन के ब्रज म अनुवाद करवा पत्र म ज्यादा उपयोग कीनो । अगर आसयदाता सोमनाथ सो मौलिक ग्र थन की रचना करवात तो कदाचित हिन्दी कू या प्रतिभा द्वारा विसेस दुलभ ग्र थ प्राप्त होते, जद्यपि इनको अनुवाद कायऊ हिन्दी भासा के वैभव मण्डन म अद्वितीय है । या मत मे द्वै राय नाय है सब । राज्याश्रय म रहते भय सोमनाथ ने काव्य सास्त्र के बजोड ग्र थ 'रसपीयू–

पनिधि' की रचना करी है अरु 'माधव विनोद के रूप म लोकधर्मा नाटक एव शशिनाथ विनोद', 'ध्रुव विनाद' सोसक सो खण्डकाव्य लिखे हैं। शशिनाथ विनोद' तो स्यात रीतिकाल को एकमात्र सिवकथा प आधारित प्रब ध काव्य है। राम भाव की व्यजना बिनके 'रामकलाधर' 'राम चरित्र रत्नाकर म भई है तो कृष्णभाव के सयोग वियोगमय सुरूप क्रमस ब्रजेन्द्र विनोद', 'कृष्णलीलावती अरु 'प्रेम पच्चीसी मे भई है। 'प्रेम पच्चीसी' म सुफियाना अदाज म सवैया छद म पजाबी भासा मे प्रेम पीर की अभिव्यजना जा अनूठे ढग सो करी गई है। बानै हिन्दी साहित्य म ब्रज के वियोग प्रेम म फारसी प्रेम पद्धति की परम्परा ते हटकें एक अलग सरस पथ को निर्मान कीनो है। रस पीयूषनिधि' मे राम कृष्ण, हनुमान शिव शक्ति के विभिन्न प्रसगन को ग्र थ के प्रारम्भ अरु लक्षण के उदाहरन म प्रयोग करके कवि ने अपने मन के सिगरे देवतान के प्रति भक्तिभावन कू प्रकट करिबे के सग सग जेऊ सिद्ध करिबे को प्रयास कीनो है के आराधना के नाम प चाए अलग अलग नाम दिये जाये पर आराध्य के प्रति व आत्मा की चेतना के स्तर मे भेद नाय। 'शशिनाथ विनोद' शक्ति की आराधना को पावन प्रब धकाव्य है जो रीतिकाल की भक्तिकाव्य की एकमात्र बेजोड कृति है। कवि को धार्मिक सहिष्णुरूप 'नवाबाविलास' मे चरमोत्कस रूप मे मिले है जब वे हिन्दू त्यौहारन के सग मुसलमान त्यौहारन को सजीव बनन करै हैं। महाकवि सोमनाथ स्यात या काल के एकमात्र ऐसे कवि है जिन हिन्दू मुसलमानन के भेद कू समाप्त कर दोनू के त्यौहारन को बनन करके साम तवादी युग मे ब्रज म रहते भये काव्य की नई मानवीय चेतना कू अपनी कविता मे उतारो है। बकरीद उत्सव मनाते आजम खा गाजी के प्रति कवि के भावन मे हमारे उपयुक्त तर्क कू अब आपई जाँच ल्यौ—

पडित परमगुन पडित विविध धनिय,  
उच्चरत विमल कवित्त कुनवेस के।  
निरनत अनेक नृत्यकार क्षमत गनि,  
गावत सुधर सम किन्नर सुभेग त।  
सोमनाथ कहत गुबार की चहू घारु,  
चायन सो चतुर नरेस देस देस के।  
आजम खाँ गाजी की विलोक बकरीद आज,  
फीके होत सुदर समाज अमरेस के।

सोमनाथ कू मुस्लिम त्यौहारन के अतिरिक्त ज्योतिस सास्त्र अरु ग्रह नक्षत्र की गतीन कोऊ भारी ग्यान हो। बिनको 'सग्राम दपन' ग्र थ विभिन्न कायन का सटीक मुहूर्त, युद्ध जीतवे के सगुन विचार अरु ग्रह नक्षत्र की गतीन को मानवीय सुभाय एव

युद्ध के सास्त्रीय पग्य की वडाई विस्तार ते वनन कीनो गयो है। सुजान विलास मेऊ स्थान स्थान पै कवि की परिपुस्टित ज्योतिस ग्यान मुखरित भयो है। अकाल के विस पै कवि के ज्योतिस ग्यान की एक झाँकी देखो—

राहिन ते रवि पुत्रवत्र ह्वै भुज के घर म
आवे तो दुभिक्ष होय नहि गमे घर म—सुजान विलास 25/19

सूदन की तरिया सोमनाथ ने इतिहास के घटनाक्रम कू तिथिवार रूप म लिखवे म रूचि नाय दिखाई। वस विन अपने ग्रंथ 'रामचरित्र रत्नाकर' म वर नरेस अरू सोमनाथ के आस्रयदाता प्रतापसिंह द्वारा 24 दिसम्बर सन 1737 कू भोपाल मे निजाम अर मरेठान के संग भये युद्ध म निजाम की तरफ त युद्ध कीनो हो। कवि ने 'दच्छिन ते निजनाम जगाय बजाइ क मीर निजामहि लायो' क रूप म प्रताप सिंह के युद्ध क क्रियाकलापन को उल्लख कीनो है।

**सोमनाथ को आचायत्व**— महाकवि सोमनाथ को रसपीयूपनिधि ग्रंथ रीतिकाल को ऐसो बेजोड ग्रंथ है जामे काव्य-सास्त्र के दसांग पच्छ को वडी सुबोध सरस एव गाम्भीय सली म विवेचन भयो है। या ग्रंथ कू कुल बाईस तरंगन म विभाजित कीनो है। ग्रंथ की सुरूआत गनेस वदना सो भई है। अगल छंद म कवि ने अपने आस्रयदाता प्रतापसिंह के इस्टदेव 'जै श्री रघुनायक हौं। चारयौं फल दायक, दुलारे दसरथ के हमारे प्रान प्यारे हौ' की वदना करी है अरू सवक समीपी रघुवर बलवंत के' के रूप मे हनुमान जी एव मुरली बजया ब्रजमोहन बरसैया आई क रूप म स्याम सुंदर की वदना करी है जा तरिया पली तरंग म सात छन्दनमे गनेस, राम, महादेव अरू कृष्ण वदना पाछे 17 पदन मे राजकुल ब्रज राजसभा अरु नगर वनन कीनो गयो है। दूसरी तरंग म ग्यारह पद्य है जिनम सोमनाथ ने अपनो परिच दीनो है। तीसरी ते पाँचमी तरंग तानू मात्रा अरु छंद सास्त्र अरु विविध छन्दन पै विस्तार ते विवचन कीनो गयो है। याम कुल 185 छन्द है। छठी तरंग के पले बारह छंदन म काव्य लच्छन, प्रयोजन काव्य सरीर अरु काव्य भद की सक्षेप म चरचा करी गई है। सातवी सो आठवी तरंग सों कुल चार सौ सत्ताईस छंदन म धुनि को विवेचन भयो है। कवि ने असलक्ष्यक्रम' ध्वनि क भेद के रूप म नवरस नायक नायिका आदि हाव भाव आदि को विस्तार ते वनन भयो है उन्नीसवी तरंग म काव्य दोसन को 47 छंद माहि निरूपन भयो है। इक्कीसवी तरंग मे 16 छंदन म गुन अरु सब्दालंकार को 40 छंद माहि निरूपन भयो है। आखरी तरंग म 303 छंदन मे सब्दालंकार को विवेचन भयो है याके अलावा सिंगार विलास सीसक सो कवि ने एक अन्य ग्रंथ कीऊ कवि ने रचना करी है। या ग्रंथ म रस अरु नायक नायिका निरू-

पन कीनो गयो है । जि ग्र थ 'रस पीयूषनिधि' ग्र थ के रस प्रकरण की प्रतिच्छाया है । यामे ज्यादातर छ्न्द 'रस पीयूषनिधि' केई ह् ।

महाकवि सोमनाथ ध्वनिवादी आचाय हे । सामनाथ की ध्वनि सिद्धात आचार्य विस्वनाथ सो अनुप्रेरित है । सोमनाथ न 'सगुन पदारथ दोष बिनु' साहित्य कू सच्चे अथन में कविता मानो है । सामनाथ पिंगल मत अविरुद्ध' अर्थात छ्न्द सास्त्र के विरुद्ध कविता कू सही अथ न मे कविताई नाय मानें । 'भूषनजुत' कवि कम कू कवि ने आखिर म सच्चौ कवित्त कह्यौ है । आचाय सोमनाथ न गुन कू कविता मे प्रथम लिखौ है जब के मम्मट न दोस रहित काव्य कू काव्य परिभासा के अ तगत मानौ है । सोमनाथ की परिभासा पोजिटिव है मम्मट की नगेटिव एप्राच माहि आवै है । निस्कस मे निवेदन है के आचाय सोमनाथ जैसे रीतिकाल के गिनती के ब्रज साहित्य सेवी हैं जिन काव्य सास्त्र के सिगरे भागन को एक स्थान प विवेचन कीनो है जैसो सोमनाथ न रसपीयूष मे कीनो है । मम्मट की तरिया सोमनाथ न उत्तम मध्यम अर अधम भेद कीने है । दखौ सोमनाथ के उत्तम काव्य को लक्षण—

साझ ही ते नेंम करि नवल दुकूल सजे,
लहलहे फूलनि की पाँखुरी हरति है ।
सोमनाथ प्रीतम सुजान के वचन पर,
अति ही प्रतीति याते नेंकु न डरति है ।
बीरी बनवाइ कै रचाइ अधरनि आछ,
अतर मगाइ ए उपाइनि करति है ।
पौरि तन उर म अनद भरि इन्दुमुखी,
घूँघट उघारि दृग चचल करती है ।

सोमनाथ ने काव्य सास्त्र के गूढ विचारन कू समझायबे म ब्रजभासा गद्य को प्रयोग कीनो है । उपयु क्त लच्छन के मडन म कवि के गद्य को नमूना देखो—

'यहा वासक सज्जा नाइका व्यगि है और घूँघट उघारिबे ते प्रकास व्यगि और दृग चचल करीबे ते बेर-बेर पौरि तन देखिबो व्यग औरहू बहुत विग है या कवित्त म ।'

सोमनाथ के उपयु क्त काव्यन के मूल्याकन सो लब्बोलुआब जि है के कवि की हि दी साहित्य की दैन कू सदा याद कियो जायगो । आचार्यत्व, प्रब ध पटुता, अनुवाद

अरु नाटक कला के संग संग ज्योतिस जैसे विसय को सोमनाथ नू व्यावहारिक ग्यान [ आखर आखर अनुराग
हो। प्रबन्ध पटुता म सिव काव्य के रूप सक्ती को थीम नू लियो भयो इनको 'दाजिनाथ
विनोद हिन्दी साहित्य की अमूल्य निधि है। कृष्ण लीलावती' म इन वैष्णवी भक्ति
नू चरम उत्कस पै पहुँचाया तो संगई प्रेम पच्चसी' म सूफयानी प्रेम कू श्री कृष्ण के
क्रम म पैली दफै वनन करके हिन्दी साहित्य म नई परम्परान की सुरुआत करी है।
संगई कवि को रस पीयूषनिधि ग्रन्थ काव्य सास्त्र को ऐसो दुलभ ग्रन्थ है जाम दसाग
कविता को सुबोध सैली म वनन कीनो गयो है।



# काव्य सौरभ

सुरसुति–

कमर बयारिन सी सरसै जग मंगल स नृप की पटरानी
नेहमयी अनुरागमनी ब्रज जीवन म महक रसखानी।
तोर धरे जग के सब बंधन मोन्छयी छवि म मुसकानी।
या विधि सो भर दै रस सागर जीवन मे मधुरी जगरानी।



भर द उर म जग की जननी नव भावन की सरिता हरसानी।
कल्पना उपजै उमगै हिय सी नित नेहमयी भर द सुभवानी।
अनुराग धुरे अमि भाव भरे सरसै भर क खिलत सब प्रानी।
मन क सुर म भर द ममता मतरग सनी मिसरी जगरानी।

# अग्यात कवि चतुरा अरू बिनको पथैन रासौ

ब्रज भासा के अग्यात काव्य 'गढ पथैना रासो' की अबई हिन्दी साहित्य म चर्चा नाय भयी। भरतपुर सहर तैं तीस किलोमीटर पच्छिम मे पथैन नाम को एक गाम हुत। जाके जागीरदार सारदूल सिंघ के पुत्रन ने सम्मत 1833 म सफतरजंग पोता अरु अवध के नवाब के बीच भयानक जुद्ध करौ हो। छोटे से जागीरदार के छोरा अर बिनके भैय्या बन्दन ते अपने साहस, मर मिटबे वारी बीरता तैं, टिड्डी दल की तरकी बिसाल सैंना कूँ धूर चटाय कैं बिनकी ताकत के गब को मान मरदन कर दीनो हो। जाई जुद्ध को आखो देखो बनन पथैना रासो' म भयो है। जि जुद्ध साहस को जद्ध हुतौ, अपने प्रानन प खेलबे को जुद्ध हुतौ, सामई खरी मौत कूँ आलिगन कर धीरज धरके वीरन की तरै मन मिटबे क प्रखर सकल्प को भयानक जुद्ध हुतो। कौन ऐसो होयगो जाके समाई साच्छात मौत खरी होय, बाके दूध पीमत अबोध बच्चान कूँ अरु पूरे परिवार कूँ ग्रमबे बारो काल मौहडो फलाय खडो होय पर अपनी आन, अपने साहस अरु अपन पिता के नाम की तर वीरता दिखाबे की ललक तैं अपन सब कछु कूँ दाव पै लगाय कैं जुद्ध म कूद परे। सली, अभिव्यक्ति अरु जुद्ध बनन की निगाह तैं चतुराराय को पथैना रासों बिल्कुल सुजान चरित्र' की फोटों कापी लगै है। पथैन के जा जुद्ध मे भाग लेवे बारे भौत से बीर तीस वरस पैले सुजान सिंघ क सग अनेक जुद्धन म भाग ले चुके हुतैं जाको सूदन ने अपन सुजान चरित्र म उल्लेख करा है। सूदन के बिसै म मिश्र ब धुन ने लिखो है—'दिल्ली और दक्षिण दलों की दुर्गति को जो चित्र सूदन ने खीचौ है, वह बिल्कुल ठीक फोटो ग्राफी कैमरे की कृति सौ है।" मिश्र बन्धुन के सामई पथना रासौ नाय आयौ हो। अन्यथा वे जाके बिसै मेऊ जाई भासा को प्रयोग करते।

बिदवानन की निगाह मे चतुराराय —हिन्दी साहित्य के ग्रन्थन म चतुरा की प्रसगबस चरचा मात्र भई है। नागरी प्रचारिनी सभा की खोज रिपोट्टन म 'पथैन रासो' को नाम आयौ हुतै। भरतपुर राज्य के पले अनजान कविन पै लिखौ गयौ, डा मोती लाल गुप्ता के सोध प्रब ध "मत्स्य प्रदस की हिन्दी साहित्य को देन" म बिचारे चतुरा को नामऊ नाय आ सको है। सिवसिंह सैंगर मिसर बन्धु आचाय राम चन्द्रर सुक्ल बाबू स्याम सुन्दर दास, डॉ रामकुमार वर्मा, डॉ गनपति चन्द गुप्त, डॉ हजारी प्रसाद दिवेदी एव नागरी प्रचारिनी सभा तैं प्रकासित हिन्दी के बिभिन्न इतिहासन म

चतुरा कूँ जगे नाय मिली। ताज्जुब की बात तौ जो हुतै कि डा सत्येन्द्र जी के 'ब्रज साहित्य का इतिहास मैंऊ चतुरा छूट गयौ। चतुरा पे विस म सबते पहले याज्ञिक बन्धुन ने सन् 1927 व माधुरी पत्रिका म जे सबद लिखे हुतैं—"चतुरा राय ने पथैना रासौ नाम का एक छोटा सा प्रबन्धक वीर काव्य रचा, जिसम पथैना निवासी सादूल सिंह के वंसज ठाकुरो की अद्भुत वीरता का वर्णन है।"[1] भरतपुर हिन्दी साहित्य समिति के प्रकासित "स्वर्ण जयन्ती ग्रन्थ" के "भरतपुर कवि कुसुमांजलि" भाग मेऊ चतुरा प प्रकास डारौ है। जाम लिखौ है—"यह जाति के ब्रह्म भट्ट थे और महाराज भरतपुर के आश्रय म रहते थे – कवि न बड़ी ओजपूर्ण भाषा म इस युद्ध का वर्णन किया है और साथ ही भरतपुर के महाराजाओ की वंसावली का बखान करते हुए ऐतिहासिकता का परिचय भी दिया है।[2] हिन्दी म यम चतुरा पै इतेकई चरचा भई हुतै। जा चरचा मैंऊ कई बात नवकन न अपनी मरजी तैं लिख दीनी हुत। जैसे चतुरा न 'पथैना रासौ म एकऊ जगे ई नाय लिखौ हुतै कि वाको भरतपुर राज दरबार तंऊ संबंध हतो।

जनम —चतुरा क जनम अरु मरन क बिस म प्रमानिक सामगरी को नितान्त अभाव हुत। कवि की बस एकई रचना मिली है और बु है 'पथैना रासौ। जा ग्रन्थ मऊ कवि न अपन बिसैं म केवल नाम के सिवाय कछु नाय लिखौ है। कवि न जुद्ध की तिथि का सही उल्लेख करा है। जाते पथैना रासोकार को इतिहास के पच्छ म प्रबल रुचि प्रमानित होय, म्हा दूसरी तरफ बाके जनम के विसय मैंऊ थोरो सो प्रमान को आधात मिले है। भासा भाव अरु सैली के तत्वन के आधार पै जा अनुमान लगावे के प्रति कोई विरोध नाय रह है कि कवि ने जा कृति कूँ अपन पूर उभरत जोबन म सरजित करी ही। पात्रन की परस्पर वातालाप अरु वीरन द्वारा जुद्ध मैं भाग लैबे को आँखिन देखौ कवि को कियौ गयौ चित्रन ई सिद्ध करै है कि चतुरा ने जुद्ध भूमि मे तरवार लेके एक सिपाई की तरे भाग लियौ है। सूदन ने चतुरा के विसय म लिखौ है —

चतुर चतुर चिरजीव चतुरार है—सुजान चरित्र–पृ 2 छ 5

'यमक अरु 'चिरजीव विसेसन तै चतुरा के जनम के विसय म कछु प्रमान दीखैं है। सूदन चतुरा को काव्य प्रतिभा त भौत प्रभावित रह्यौ। याही कारन ते वाने यमक

---

1 माधुरी सन 1917 को अंक प 83

2 भरतपुर कवि कुसुमांजलि (सूदन काल) पृ 45

ते वाकी प्रससा करी है। "चिरजीव" में सूदन को चतुरा के प्रति प्रेम छलक रह्यो है अरु ई प्रमानित है रह्यो है कि सदन निस्चेई वाके गुरु रहे हुगे।

समत् 1810 की मराठे अरु सुजानसिंघ की जुद्ध की तैयारी पै आय के 'सुजान चरित्र' खतम है जाय है। जाको अरथ भयो कि समत् 1909 तक के कबिन को सूदन न अपने ग्रन्थ में नाम उल्लेख करो है। चतुरा के अलावा सूदननैं अपने सग के वाल किसन, बसीधर मोहन आदि कविन के नाम गिनाये है। पर वाने चतुरा के सगई ' चिरजीव" सब्द को प्रयोग करो है। यातैं सिद्ध होय है कि चतुरा सूदन को सिस्य हो। जा समै जी पक्ति लिखी जा रही वा मौकें पै चतुरा की उमर सोलह बरस की रही हागी।

जा हिसाब ते पथैना रासो लिखने समै चतुरा की उमर चालीस बरस की हती। अत वाको जनम समत 1793 के आस पास होनो चइये।

आकार —"पथना रासो' ग्रन्थ म कुल तीन जग हतैं। इन जगन कूँ फिर खण्डन मे विभाजित करो गयो है। पली जग मे दो अक है अरु क्रमश सैतालीस अरु इक्हत्तर छद है। जग दूसरी म तीन खण्ड है जाम क्रमस तेईस, छत्तीस और पैंतीप छन्द है। जग तीसरी सबते बडी हतैं। जाम छ खण्ड है जो क्रमस बारह बीस, छत्तीस, तेईस छत्तीस और सैतालीस छन्दन मे विभाजित हतैं। या हिसाब ते ई रचना कुल तीन सौ सत्यासी छन्दन म लिखी गई है।



पथना रासो की कथा —कवि ने ग्रन्थ की शुरुआत कविता की अधिष्ठात्री देवी सुरसती अरु मगल के देवता गणेस के स्मरन ते करी हतैं।[1] जा के पश्चात कवि ने भरतपुर नरेसन की बसावली को चित्रन कियो है। जाई ठौर पैं वाने पथैना के वीर सामन्त सादूल सिंघ की प्रचण्ड वीरता की भूरि-भूरि प्रससा करी है। सफतरजग के पौना सहादत अली ने पथैने पैं चौथ वसूल की नीयत ते आक्रमन करबे कूँ आगरे ते कूँच कीनो। पीछे कवि ने सहादत अली की सेना और वाके अस्त्र सस्त्रन को विस्तार ते वनन कीनो है। सादूल सिंघ के चौदह छौरान कोऊ कवि ने स्मरन करो है। पहोपसिंघ वैर ते सहायता कूँ बहादुर सिंघ के ढिग जाये। बानैं चार हजार रुपय्या चौथ के दर्कें सुलह करबे की सलाह दीनी पोहप सिंघ वापिस पथैने आए है। पथैने के वीरन न परस्पर विचार करकें जुद्ध करबे को निनय लयो तथा

---

1 सुमरन सादर माय को गनपति को सिर नाय।
छद पथने को कियो चतुरा राय बनाय॥ —जग प्रथम

भय्याबदन कूँ जुद्ध म भाग लवे को नोतो भज दीनो। जुद्ध सुरु भयो। कुम्हेर ते मानसिंघ कूँ बुलायो गयो। बु दो सो वीरन के सग सहायता कूँ पथन आ पहुचे। जात नबाब घबरा जाय। वू इतकूँ सुलह कर चार हजार रुपइया देवे की सलाह फिर दव। पथैना के वीर जाये नाय माने। जुद्ध होय और बामे सहदत अली की भारी हानि हाय है। नबाब फिर बरी सैना कूँ वर के पास ते बुलाय ले। पहोपसिंघ कूँ करौली राधे जी के पास भेजो जाये। पहोप सिंघ को समाचार नाय आन। पथैने के वीर आखिरी लराई कूँ तैयार होम अरु अपने पुरोहित कूँ बुलाय क बिनके जुद्ध भूमि म परे टूटे सरीरन कूँ चिता देम की कहम और घर की बय्यरन को सती है वे को इतजाम करवे को निवेदन करैं। बितकूँ मराठान के सनापति राघोजी पहोप सिंघ को स्वागत करके सहायता देम। पथना क वीर केसरिया बानो धारन करके जुद्ध म कूद परे। घमासान जुद्ध भयो पहोप सिंघ वीरन के सग आ जाय और अ त म सहादत अली पराजित है जाये।

पथना रासो के जुद्ध बनन—पथना रासो अपनी बात अरु आन पै मर मिटवे वारे बीरन के जुद्ध क करतब त भरो परो है। एक तरफ नबाब सहादत अली की बिसाल सैना ही जा अनक राजान क गव कूँ रोन्दती भई पथना प चढ आई, दूसरी तरफ मुटठी भर पथैना क लडवैया हत। पथैना के इन बीरन ने सुजान सिंह के सग अनेक जुद्धन म भाग लियो हो। वे बिना जुद्ध करे चौथे बसूली कसे करवे दते। बिनके सामै पिता सारदूल सिंघ को उदाहरन हतो जाने भरी सभा मे बालाजी बाजीराव कूँ फटकार दीनो, जाय सुनकें जयपुर सहर को निर्माता सवाई जयसिंह तलक घबरा गयो हो।[1] जाई बज ते पथन के बीर वर वेर एकई बात कहे है।

(क) बिना जुद्ध तो भूमि छोडी न जाई कहा जीवते जगत करि है हसाई जग।"

(ख) सारदूल क बंस को रक्षक है भगवान एक बार मरनो हमे दूजी लगे न बार।

(ग) दाम एक नहि दहिग बिना किये सग्राम।

चतुरा न सबन त पैल सहादत अली की सेना को बनन करो है। दखो एक एक उदाहरन—

सिपाही सजील वडे सल राव।
मत्र सी मावस लिये भारी बाव॥

1 पदु वम—गगा सिंघ पृ 101

लीये राम चगी महागर मगरवे।
चलो कूच दर कूच साज सवारी।
उमड़े चहु आर मो फौज भारी।
नही वीर जानो तनक सो पथना।

जाई तरै पथेना क वीरन को कवि न जा प्रकार हाल लिखो है—

खल खण्ड क खूटेल आये मुच्छ ऊचे को किये।
ढूं ढूं धरे तरवार तीखी चाव अरिन को हिये ।।

बलवान तोफा आइयो ल साथ चाहर सग ही।
जो सबै रन समरथ बली अरि काटि डारै जग ही।

तुला जाट नवला बली भैसेन के सूर।
दाखिल गढ भीतर भये जिन मुख बरसत नूर ।।
नन्दाराम जादो तई आवन भयो सिताब।
सेखावत कछवे खरे तेग प ताब ।।
सिन सिन बार सुहावने ठौर-ठौर सो आई।
राम राम सब सो करो पहुच कचहरी जाई ।।

कवि ने 'पथना रासौ' मे जुद्ध की आखिन देखो बनन करो है। जाय पढिकें ऐसी लगे जसे जुद्ध की फिलम आखिन के सामई चल रही होय। एक एक बीर को नाम लै लै क जुद्ध को बनन कियो गयो है। ऐसो जुद्ध बनन सुजान चरित्र' के अलावा बिरज साहित्य मे अन्यत्र मिलिबो दुलभ हतै। प्रमान कू कछू उदाहरन देखो—

हु ओर ते तुरक न यही बढायो भार।
मेद सिघ आयो तबै ज्वान बीस भिसग ।।
फरसे पाय अडाय के रूपे एक ही सग।
उत सुजान ऊपर गयो बाधें तीर कमान।
भइया बेटा भानजा करन लगे घमसान ।।

चले बीर आये अली के जुझारू।
माया राम ता ठौर आयो अगाऊ।

चलाये दुधारे कैऊ मीर मारे।
भयो ज्वान जख्मी तऊ नाई हारे।
वही रत्नसिंघ ममा ठैर ह्याही ॥

जा जुद्ध मे चतुरा कवि नेंऊ आगे बढि बढि क विरोधीन के छक्के छुडावे मे अपनो तरवार के कौसल दिखाये हे। चतुरा की कमल तेई देखो—

खूटैल एक तोफा वह चतुरा सामिल भयो।
वरना बारे मारचा इन सबन कठिन मो हरा लयो।

पथैना के लडवय्या जा भूमि कू कैसे छोड सकते। ई धरती बिनकू जुद्ध की बीरता की उपलच्छ तेई तो मिली ही। जुद्ध क कारन मिली भूमि कू बिसाल सैनाय देख कै छोरबे की तो जि अरथ होय कि जा वज ते मरदारी ही बाई कू छोर दे। नबाब को वकील सवाई राम जब पथैने के वीरन कू अपनी मधुर बानी ते जुद्ध छोर कै चौथ दैबे की सलाह दे तो किसनसिंघ को छोरा साफ मना कर दे। चूंकि —

सुन रे सबाइ राम तो सो कही नेऊ बार है।
मान मनाये नही हम बाजे बिना तरवार है।
यह भूमि भूप सुजान हमको दई नेऊ साख सो।
ताको छोडन बन हम नै जग जोरें लाख सो।
दीनी दिली पति नैं नही जानैं नही मन सूर को।
महिपाल आप सुजम दीनी धरा यह सारदूल को।

बा समै पथने के बीरान की साख प्रिचण्ड वीर पुरुसन म गिनी जाये ही। उत्तर भारत म अनेक नरेसन अरु दुर्रानी तलक की मरदानगी को मरदन करिबे बारो सुजान सिंघ के सघ जान हथेली प लरैं लरिबे बार अनेक बाके बार पथन कऊ हुतै। बिनम ते पहोपसिंह किसनसिंघ, मर्दसिंघ, देवीसिंघ रामचन्द तोमर धौंकलसिंघ फतेराम, मानसिंघ अबई जीवित हते। इन सबन की अद्भुत बीरता के अनेक प्रसग 'सुजान चरित्र' म आय हैं। व अपनी बीरता की साख कू नबाब की बिसाल सना के सामई हथियार डार कै कैम समर्पित कर मकें है। जाई वजै त सौध मब्दन म दूत कू कह दे—

मागत ही दीना बकस साख न दीनि जान।
पर यगा अब तक रही अब राख भगवान।

जाई कारन वे थोरे से मुट्ठीभर वीर आखिरी सग्राम कू ई कह कैं तयार है जाये । सबन की बात सुनिकैं रतनसिंघ राय प्रकट करैं जाय सुनिक पथैने के सबते वीर 'वाह वाह' कहिकैं वाकौ पूरो समर्थन करै है —

केसरिया पगडी पहर, काट मे कत्ता दोई ।
बरछी ढाल सम्हार कैं, मिलो सबरा होई ।
बैठि बिहारी पौरि पैं दरस लेव बृजराज ।
काटि काटि तुरकान सिर चलो लोक सुरराज ।
वाह वाह सबनै कही, भली कही बलवान ।
हम हू मरि है साथ ही, जैस कही सुजान ।

रनतसिंघ कू एयई बात की चिंता हती कैं वे तौ सवेरे लरतें लरते मर जामिगे पर घर की बैयरन कौ का होयगो । वाकी निगाह मे बिनके मरिवे के पस्चात् घर की सब बैयरन कू जौहर कर लैनो चइये ।[1] तत्काल चोबदार कू भेज कैं मदन पुरोहित बुलायौ जाय । बाके सामई हाथ जोर कैं रतनस कहे है—

कर जोरि तव रतनस बोल्यो आज लो रच्छा करी ।
चलि आई सीस सुहावनी कल कठिन कालऊ की घरी ।
दवैं काम सरि है आई सा, सो आप खूब निभाइयो ।
मन भूल चूक बिसारि अपनो जान दव सम्हारियो ।
हम भोर ही सब स्वरग चढ़ि है छोरि गढ तिय आपको ।
जैसे चहौ जौहर लगइयो लाज इनकी आपको ।
फिर जाइ रन थल रुड मुडन सोधि सोधि सम्हारियो ।
दैं दाह भइयन कौ भलो गढ बैठ काज सम्हारियो ।

किसनसिंघ आखिरी समै अपन कुल दवता विहारी जी कू माथो नवावे जाय अर परस्पर भैया आपस म मिलैं । अपने पतिन की आखिरी दफे घर की सबई बय्यर आरती करै है । बिनके मन मऊ भौत उत्साह हतौ । जा उत्साह कू कवि ने देखो विवेक सही भाव ते प्रकट करो हैं —

---

1 हम मरि है यह नीक उपाई कहा होई इन तियन उपाई ।
मेरी समझ उचित यह नीको, जौहर करि मरि है सब पीतो ।।

गावत गीत सुहावने चलि आई वहि थान ।
जहा खड़े रन रस सने बीर बहादुर ज्वान ।
कीनी आरती पतिन की मन्द मन्द मुसकाई ।
मिलै नाथ सुरलोक मे हमहु वेरो धाई ।

जामे भैयाऊ पाछ न ई—

किये मात सब सुतन के टीके चार बनाई ।
रन कंकन बाधे भुजा चले तुरत सिर नाई ।।

अपने प्रानन कू हथेरी पै सकै, केसरिया बानो पहरै, माथे पर मैया अरु भोटिया के तिलक एवम् हाथ रच्छा सूत्र पहिर आखिरी जुद्ध लरिबे जाते इन बीरान को चित्रनऊ कवि ने बरो बिसाल अरु उदात्त कीनों है । प्रमान के उदाहरन मे एकई छ द भोत हतै—

चले वीर जोधा सबै सूर धाये मानौ काल व्यालउ लोटे मढ़ाये ।
परी धूम चारो दिसा धूप टात चने फन्न मानौ बिसधर निकाले ।
बिकट सार पड़ी चहु धान लानी सहादत न कही जग ठानी ।

ऐतिहासिकता—पथना रासो की ऐतिहासिकता की निगाह तेऊ बरो महत्त हतै । याम सम्वत् 1833 के जुद्ध को बरनन हतै । 'पथेना रासो' म जिन बीरन के नाम बीरता के ओर दिखाइवे म आय हैं जिनमे ते अनेक सुजानसिंघ के बिभिन्न जुद्धन म याबें सग रह चुके है । सुजान चरित्र म किसनसिंघ[1] पहोपसिंघ[2] मर्दसिंघ[3] को नाम जगै जगै प मुद्धन के प्रसंग म आयो हत । किसनसिंघ ने जवाहरसिंघ कऊ सग युद्ध म भाग लीनो हो । *सूदन कवि ने सम्वत् 1824 के जवाहरसिंघ अरु परमालन के बीच भये* जुद्ध बरनन म अपनी रचना कहरिया रासा म किसनसिंघ की बीरता की भूरि भूरि

---

1 सुजान चरित्र—जग 4, अक 6 पृ 85 जग 3, अक 4 पृ 33

2 जग 5, अक 3, पृ 121, जग 6, अक 6 प 121

3 जग 6 अक 5, पृ 208

प्रसंसा करी है ।[1] 'सुरजान चरित्र' के अनुसार डीग मे मराठान के विरुद्ध जुद्ध मे मेदसिंघ कू सुजानसिंघ ने किले मे चौथे मरहला पै नियुक्त करौ हो ।[2]

'पथैना रासौ मे जगै जगै किसनसिंघ आदि बीरन की सहादत अली कू धिक्कारौ है। सुजानसिंघ के सग पथैन के बीरन न बुरे दिनन मे अपनी सरन आये सफतर जग की भौत सहायता करी हो। अवध के नबाब के सफनर जग ने जब मुगल बादशाह के विरुद्ध बगावत करी ही तो सुजानसिंघ ने अपने बीर सामन्त सरदान के सग दोस्ती के नाते बाकी सहायता करी ही ।[3] गाजीउद्दीन ने सूरजमल कू सफदर जग कौ पच्छनई लैबे के भौत प्रलोभन दीने और धमकीऊ दीनी पर बाने जाकी नेकऊ परवा नाय कीनी। मई 1753 ई कू सूरजमल की सेना ने दिल्ली कौ लाल दरवज्जौ तोरि कै सहर मे प्रवेस करयौ। इतिहास प्रसिद्ध जा दिल्ली लूट म पथैने के बीरन नेऊ सग दीनो हो।[4] फिर 18 नवम्बर, सन् 1767 म जवाहरसिंघ के नेतृत्व मे पथैने के बीरन कू दिल्ली लूटबे कौ फिर अवसर मिलौ हो। जाई बात कू पथैना रासौ' म पहोपसिंघ बेर-बेर बहादुर सिंघ के सामई कह है--

हम दिल्ली केऊ बार लूटी और लूटौ आगरौ।
कोका बहादुर लूट लीनौ नीलकठ उजागरौ।
हम रारि गगा पारि मडी सग सफतर जग के।

जनवरी 1753 म बजीर सफतर जग की सहायता ते कोइल के फौजदार बडगूजर के विरुद्ध सेरजमल की तीन महीना पाछै मिलिबे बारी विजय कोई ऊपर की पक्तीन मे उल्लेख करो है।[5]

सूरजमल के साथ पथैना बीरन ने सफनरजग की भौत सहायता करी ही। अवध की जागीर दिवाबे मेऊ इन बीरन न अपने प्रनान की बाजी लगाय के साग दीनो हो। जाई तरफ 'पथैना रासौ' मे रतनसिंघ इसारौ करे है—

---

1 बीर काव्य–डा टीकमसिंह, पृ 334
2 सुजान चरित्र पृ 224 यदुवस-प 253
3 मुगल साम्राज्य का पतन सरकार पृ 294
4 सूदन पृ 184–85
5 सरकार–पृ 294

उन कीन हमस रखी वा पुरखन की लाज ।
हम दीन दिलवाय दी गयौ अवध कौ राज ॥

अर अन्त म तौ ठाकुर रतनसिंघ जा बात कू यहाँ तक कह है—

कहियो सवाई राम साची बात एक नवाब सौ ।
तेरो पितामह राखि लीनौ हमहि वीर भुजान सौ ।।

लीनी वजारत ओधि छीनी जोय कही सुजान सौ ।
तब हमई दिल्लीपति दबायौ राखिब वा सान कौ ॥

जा अन्त तक मानत रह्यौ बड बन्धु सिंघ सुजान कौ ।
जा हृदय सौ मानत रह्यौ उपकार वीर भुजान कौ ॥

अब आज इत नवाब जू आयो यहा क्यों कहि कै ।
सौ बार धिक्कार तुझको और तेरे नाम कौ ॥[1]

'पथेना रासौ' की हिन्दी जगत म अबई चरचा नाय भई है। जा ग्रन्थ ते बा समै के इतिहास की अनक घटनान पऊ प्रकास पडे है। प्रसिद्ध इतिहासकार आसीर्वादि-लाल सिरीवास्तव न 'अवध क दो नवाब' ग्रन्थ मे म०ादत अली कौ बनन करौ है पर बामऊ नावब के जा जुद्ध कौ बनन नाय भयौ है।

---

1 पाठान्तर—तेरे बाप का



# प. नन्दकुमार शर्मा के काव्य कौ मूल्याकन

आधुनिक काल मे भरतपुर राज्य म भौतेरे ब्रजभाषा के ऐसे कवि कलावत अरु साहित्य सेवी भये हैं जिन्नै जीवन भर ब्रजभासा के मच सो मैया सुरसुती की अभूतपूव सेवा करी है । आजादी पाछे ज्यो-ज्यो ब्रज के वाग्विदग्ध कवि सम्मेलन अरु वचन वक्रता के कविता पाठ के लालित्य की कला को रिवाज कम होतौ गयौ त्यों त्यों प्रबल साधना के स्कूल सों निकरे तपानिष्ट साहित्य सेवीन की उपक्षा के कारन ब्रज को ललित साहित्य धीरे धीरे विगत युग की कथा बनातौ चलौ गयौ । जनता की माग अरु प्रोत्सा-हन क अभाव म सदीन की प्रतिभान की तपस्या सो अर्जित ब्रज की काव्य कला ममज्ञ कम हैते चले गये । पढत की परम्परा ब्रज की अपनी एक ऐसी विसेमता ब्रजधरा की रही है जाम बाल्यावस्था सों पुराने ब्रज कविन की विसयानुसार श्रेष्ठ कविता याद करा दई जाती ही । एक एक विसै पै सैकडन छद याद करवाये जाते हे । होरी के औसर पै परम्परागत काव्य दगल जन रुचि कौ रजन के सग सग जनता म मगल कू चरितार्थ करते ह । सहरन मे काव्य क्षेत्र मे गुरू परम्परा की कई साला ब्रज के हर सहर मे चलती ही । इन गुरुन के चेलान मे परस्पर समस्यापूर्ति के आधार पै दगल होते हे अरु जनता श्रेष्ठ कविता पूर्ति के आधार पै का य गुरन को यश चतुर्दिक फैलतो हा । या तरिया की परम्परा धीरे धीरे समाप्त सी होती चली गई ।

पुरानी परम्परान की साधना के तेज सों निकरे अर जीवन भर ब्रजभासा म साहित्य सेवा करिव बारे भौतेरे साहित्यकार अबई अग्यानई बन भये हैं । इन साहित्य कारन मे भरतपुर अनाह गेट मे जनम लने बारे प न द कुमार शर्मा ब्रजभासा के ऐसेई कवि है जो जीवन भर एकनिस्ट भाव ते अपनी अनुभूतीन के नयनाभिराम सौरभ कू ब्रज कविता के विभिन्न रगन म बिखेरत रहे । कछु परिस्थिती अरू मन सी वैराग्य के हामी नन्दकुमार जो कू जीवन के अतिम समै मे लौकिक ससार सो पूण वैराग्य है गयो हो । जा कारन घरबार सम्पति अरु सब कछू त्याग के ये सन्यासी है गये । वैराग्य के कारन ये इतेक उदासीन हे गये के इन्नै जीवन भर ब्रज कविता के जो हजारों पन्ना लिखे हैं बिनकी साज सवार नाय है सकी । इनके कई सिस्यन्नै पण्डित जी के साहित्य कू अपने सग रख लीनों । भरतपुर के लोगन के कठन मे इनके कछू छद रह गये जो इनके

मुख के काव्य-पाठ के सबै सुनवे याद रह गये हे। आज ऐसे लोगऊ या दुनिया ते कूच कर गये जिनकू पण्डित जी के श्रेष्ठ छन्द स्मृति म स्थान पाये भये हे। गत बीस बरस ते हम पण्डित नन्दकुमार जी के काव्य के सकलन मे लगे भये हैं। पी एच डी की खातिर जब मैं सन् 1966 म वर भुसावर अरु भरतपुर के पुस्कालय अरु लोगन के घर घर धूर म लिपटे पुरानी पाण्डुलिपिन के बस्तान कू खोल खोल के पुराने साहित्य की खोज म लगो भयो हो तो वा समै मोय भरतपुर के कई अजाने ब्रज कविन म प नन्द कुमार जी के कछु कवित्त अरु सवया देखवे कू मिले। बयाना अरु वैर मे मोय कछु पना मिले जिनम प नन्द कुमार शर्मा के कछ छन्द उतरे भये है। याई समै भरतपुर के ब्रज के अपने समै के प्रसिद्ध वयोवृद्ध कवि सूयनारायण शास्त्री जीनैं अपनो साहित्य वतायवे की किरपा करी। सुन्दर आखर म लिखी एक कापी म पाँच सात छन्द नन्दकुमारजी केऊ विनके पास मिले। इन छन्दनैं मेरे मन की नन्द कुमार जी के साहित्य की खोजी उत्सुकता कू औरऊ बढाय दीनी।

अचानक एक दिना जयपुर मगवाल पाक स्थित प्राच्य विद्या प्रतिष्ठान' म पाच हजार छन्दन के एक बेजोड ब्रजभाषा ग्रथ के विसै म प्रतिष्ठान के सचालक आचार्य रामचरण व्याकुल जी ते सूचना मिली। मैंने म्हा जाय के देखो तो जि अन्त्याक्षरी कल्पद्रुम मीसक सों प नन्दकुमार जी को लिखो भयो ऐसा अदभुत ग्रथ हो जाके विसै स साहित्य जगत कू अबई जानकारी नाय मिली ही। ग्रथ की प्राप्ति आदि के आधार प वा स्थान की सही जानकारी मिली जहाँ प नन्द कुमार जी के सिगरे ग्रथन की जानकारी मिली है। विस्मय है क ब्रजभाषा को ऐसो समथ सेवी अब तान् अज्ञान म कैसें पडा रह्यो या विसै प सबसों पैल आधिकारिक जानकारी ब्रज-शतदल के प्रवसार म राधा कृष्ण कान्त के एक सक्षिप्त लख के माध्यम सों साहित्य जगत कू पलो रूपे दीनी गई।

प नन्दकुमार जी को जनम कातिक सुक्ल पूनम कू स 1960 तदानुसार सन् 1903 कू प्रतिष्ठित सनाढ्य ब्राह्मण कुल म अनाह दरवज्जे म पिता विशम्भर नाथ के घर भयो। इनके पिता को देहान्त बाल्यावस्था मई है गयो। इनकी मैया न कठोर तपस्या करके अपन एकमात्र पुत्र का लालन पालन किया। इनकी मैया बडी व्यावहारिक अरु साहित्य प्रेमी ही। तुलसी दास की रामचरितमानस को नित्य परायण थोडी भौत पढी इनकी मैया की नित्य की धार्मिक साधना ही। मैया क मानस के पाठ की धार्मिक साधना ने बालक नन्दकुमार जी क म हित्य के अनुराग की प्रारम्भिक सुरुआत करी। 'रामचरितमानस' के नियमित पाठ द्वारा म वनगमन, लक्ष्मण शक्ति जसे मार्मिक प्रसगन सामनो सिसकती मैया के हृदय के साहित्यकार के भावनें बालक नन्दकुमार कू इतनो प्रभावित कीनो क मानस की एक एक पक्ति विनके काव्य की प्रेरना को स्रोत बन

गयी। शिक्षा के नाम पै विनें एट्रेंस परीक्षा पास कीनी हो। प्रभाकर, साहित्य रत्न की विसेस योग्यता प्राप्त करके भरतपुर स्टेट की प्रेस की नोकरी कीनी। पत्नी को नाम कमला हो। इनके कोई संतान नाय भई। सन् 1953 के आसपास पहले पत्नी अरू फिर मैया को देहान्त है गयौ। साहित्यकारन के बीच उठनो बैठनो, दिन रात काव्य सृजन मे दत्त चित्त रहनो अरु इनते जो कछू समै बचतो वामे विद्यार्थीन कू हिन्दी पढनो ये पण्डित नन्दकुमार जी को एक प्रकार सो व्यसन बन गयो हो। दिन भर हुक्का पीनो। एक खटिया पै पण्डित जी लैटे रहते। राजा महाराजा की तरियां हुक्का की नली पास रहती। पढाते या कविता करते हुक्का गुडगुडाते रहते। हुक्का की तमाखू जब चुक जाती तो जब तानू नयो हुक्का तैयार होतो तब तानु इलायची अरु सुपाडी चबायवो बिनकी दिनचर्या को प्रमुख अंग हो। दिनभर बीच-बीच मे चाय की चुस्की अरू सजा कू कविता कामिनी के उपासक कविन के संग भंग पीनो अरु ता पाछे भंग की उमडती-घुमडती तरंग मे एक पै एक तैरते कवित्त सवयान की ठुमकती बहार ते इनको छोटो सो मकान गूंज उठतो हो। घर के काम-काज अरु पत्नी की मीठी मनुहार को पण्डित जी के पास समैई नाय हुतो। परिनाम स्वरूप इनको गृहस्थ जीवन कछु तो कविता कामिनी की दिनरात आराधना अरू कछू वीतरागी वृति के कारन वियोगी सोई रह्यो व्रज कविता के भावन के संसार म खोय या प्रतिभा के धनी कवि की कविता कामिनी की आराधना की सप्तपदी को जि हाल हो कै घर मे रहते भये सालन तक पत्नी ते इनकी परस्पर बातचीत नाय होती ही।

पत्नी ने पति के पास रहते भये घुट-घुट के वियोगी बनके अपनो सिगरो जीवन व्यतीत करके मौत को आलिंगन कर लीनो। सन् 1953 मे पत्नी अरु मैया के देहात के पाछे नन्द कुमार जी के हृदय मे संसार ते मन उचट गयो अरु इनै संन्यास ले लीनौ। भरतपुर अनाह दरवज्जे बाहर गोल मोल की बगीची इनकी साधना स्थली बन गयी अरु अब वे पण्डित नन्दकुमार शर्मा ते सन्त गुरूमुखदास उदासीन बन गये। यही रहते भए पण्डित जी ने सम्वत् 2018 सन् 1961 मे या लौकिक संसार को त्याग कर दियौ।

श्री नन्दकुमार जी अपने समय मे लौकिक संसार मे पंडितजी के नाम सों जनता के बीच सम्बोधित किये जाते हे। हमकू इनके लिखे छोटे-मोटे इक्कीस ग्रंथ मिले हैं। इन ग्रंथन म सात अरू आठ छंदन के अलावा पाँच हजार छंदन तक बेजोड ग्रंथ 'अत्याक्षरी कल्पद्रुम' तक है। पण्डित जीनें ज्यादातर व्रजभाषा मेई काव्य लिखो है पर बीच बीच मे हिन्दी भाषा की कविता वेऊ इनकी काव्य पुस्तकन मे हमकू दरसन भय हैं याके अलावा इनैं भरतपुर के प्राचीन साहित्य संकलन मेंऊ काफी प्रसंसनीय काम कीनो है। भरतपुर हिन्दी साहित्य समिति के मंच सों जब या क्षेत्र मे साहित्य कू लैंबे

एक इतिहास ग्रन्थ लिखवे की योजना बनी ही तो डीग के निवासी अरु भरतपुर म सेवारत वैद्य स्व देवी प्रकाश अरु पण्डित न दकुमार जी ने वरसन तक भरतपुर के घर-घर जायके प्राचीन पाडुलिपि एकत्रित करके कवि के व्यक्तित्व अरु कृतित्व विषयक सूचना एकत्रित करी ही। इन सूचनान के आधार पै ई आगे चलके हिन्दी साहित्य समिति ने अपनी स्वण जयन्ती के औसर पै भरतपुर कवि कुसमाजलि' सीसक सो या छैत्र के साहित्य को इतिहास प्रकासित कीनो है। पण्डित जी के सिस्य कवि राधाकृष्ण सो प्राप्त इनके समग्र साहित्य व अन्य स्रोतन ते हमकू जो इनके लिखे पन्ना मिले है वाके आधार पै इनके रचित इक्कीस ग्रन्थन के नाम या तरिया हैं।

(1) श्री राम विवाह
(2) रुक्मिणी परिणय
(3) श्रोता वक्ता लकन
(4) ज्ञान प्रदीप
(5) भावत भागीरथ
(6) श्री गोवधन लीला
(7) नेत्र पच्चीसी
(8) उद्धव गोपी कुब्जा शतक
(9) अलकार परिचय
(10) श्री राधाकृष्ण सवाद
(11) श्री राधिका नख शिख
(12) पीयूष प्रवाह
(13) रम्भाशुक सवाद
(14) श्र गार तिलक
(15) अष्टावक्र
(16) अत्याक्षरी कल्पद्रुम
(17) भरतपुर को इतिहास
(18) व्रजपति चरितामृत
(19) पच परिजात
(20) गुरुमुख सतक
(21) ऋतु सौन्दय

इन ग्रन्थन म अलकार परिचय पण्डित जी के कवि के आचाय कम को प्रतिनिधि रचना है। या ग्रन्थ मे कवि न प्रमुख 99 अलकारन को विस्तार सों सुबोध सैली मे लक्षण अरु उदाहरन दीनें हैं। प्रत्येक अलकार को सव प्रथम विस्तत विवेचन कू एक छोटे से दोहा द्वारा पण्डित जी लक्षण समझाबे हैं। दोहा म उदाहरण सों पुन लक्षण की पुष्टि करी जाय है। पुन वे सवया छन्द मे लक्षण कू पुष्ट करते भये उदाहरन और दे हैं। कई ठौर तो वे एक उदाहरण सों जव सतुष्ट नाय होय तो पुन कई उदाहरन सो अलकार के लक्षण पुष्ट करे हैं। अलकारन के उपभेदन कीऊ गिनती करी जाय तो वाकी सख्या भौत ज्यादा बढ जायगी, जिनको विस्तार सों या ग्रन्थ म विवेचन भयो है। 'होत है सुदीठ जाप गिरिजा के लाल की' अरु वाहिनी है विद्या की अविद्या नासिनी है' जैसे भावन सों ओत प्रोत घनाक्षरी छन्दन मों कवि अलकार शास्त्र की अपनी या

आचाय-कौशल की रचना को आरम्भ करे है। बीरन की हुकार, धनु की टकार, अरु वीणा की झकार की जीवन के विविध पक्षन में उपयोगिता सिद्ध करते भये कवि काव्य कानन मे मधु ऋतु लायबे कू अलकारन की उपयोगिता बताय के याके प्रयोजन कू सार्थक करे है।[1] शब्दालकारन म अनुप्रास, यमक श्लेप आदि के बनन करि पाछ कवि अर्थालकारन पै आ जाय है। इनके द्वारा विवेचित अलकारन के भेद उपभेदन को नामकरण अरु बनन या क्रम सो है—

उपमा, पूर्णोपमा, लुप्तोपमा, धम लुप्ता, वाचक लुप्ता, उपमान लुप्ता, वाचक धमलुप्ता, धम उपमान लुप्ता धर्मोपमेय लुप्ता, धमवाचकोपमान लुप्ता, मालापमा 1 धर्मा, भिन्न धर्मा, समुच्चयोपमा रसनोपमा 2 उदाहरण 3 अनन्वय 4 उपमेयोपमान 5 प्रतीप प्रथम प्रतीप-द्वितीय प्रतीप तृतीय प्रतीप, चतुथ प्रतीप पचम प्रतीप 6 रूपक अभेद, तद्रूप, सम अभेद अधिक अभेद न्यून अभेद सम तद्रूप अधिक तद्रूप न्यून तद्रूप साग निराग परपरित 7 परिनाम 8 उल्लेख प्रथम द्वितीय उल्लेख 9 स्मरण 10 सन्देह 11 भ्राति 12 उत्प्रेक्षा वाच्यावस्तु उक्त विपया, अनुक्त विपया, हेतु उत्प्रेक्षा, सिद्ध विपया प्रसिद्ध विपया, फलोत्प्रेक्षा प्रतीयमान 13 अपह्नुति-शुद्धा-हेत्वा पर्यस्ता छेका कैतवा भ्रात 14 अतिशयोक्ति रूपक भेदक, सम्बन्ध असम्बन्ध कारक अक्रम-चपल-अत्यन्त 15 अत्युक्ति 16 तुल्ययोगिता प्रथम द्वितीय तृतीय 16 दृष्टान्त 17 दीपक 18 आवृति दीपक पदावृति-अर्थावित्ति पदाथवृत्ति 19 व्यतिरेक अधिक न्यून सम 20 विरोधाभास 21 प्रतिवस्तूपमा 22 निदसना प्रथम-द्वितीय-सदय असदय-माला 23 सहोक्ति 24 विनोक्ति प्रथम द्वितीय 25 समासोक्ति 26 परिकर 27 उपमा 28 परिकराकुर 29 अप्रस्तुत प्रससास्वरूप्य निबन्धना-सामान्य निबन्धना विशेष निबन्धना-कारण निबन्धना- कपि निबन्धना 30 प्रस्तुताकुर 31 पर्यायोक्ति प्रथम-द्वितीय 32 व्याज स्तुति निंदा मे स्तुति स्तुति मे निन्दा अन्य स्तुति मे अन्य स्तुति 33 व्याज निंदा 34 विभावना प्रथम द्वितीय-तृतीय-चतुथ पचम पष्ट 35 असम्भव 36 विशेपोक्ति अचित्य निमित्ता-उक्त निमित्ता अनुक्ति निमित्ता 37 असगति प्रथम द्वितीय ततीय 38 आक्षेप प्रथम द्वितीय-तृतीय 39 नियम प्रथम द्वितीय तृतीय 40 सम प्रथम द्वितीय ततीय 41 विचित्र 42 अधिक प्रथम द्वितीय-ततीय 43 अल्प-प्रथम द्वितीय 44 अन्योन्य प्रथम-द्वितीय ततीय 45 विशेप प्रथम-द्वितीय तृतीय 46 व्या-

---

1 अरि उर तावन को क्रूरन भजावन को, विरद बढावन ज्यो बीरन की हुकार।
मेदिनी कँपावन को सिन्धु उफनावन को, अचर चलावन ज्यों धनु की हो टकार।
सुख सरसावन कों सुधा बरसावन कों, हिय हरसावन को ज्यों वीणा की झकार।
त्यों ही काव्य कानन मे मधुरितु लावन को सुमन खिलावन कों पावन अलकार॥

—अलकार परिचय पाण्डुलिपि

घात प्रथम द्वितीय 47 करण माला-प्रथम द्वितीय 48 एकावलि 49 माला दीपक 50 सार-प्रथम द्वितीय-तृतीय 51 यथा सख्य 52 पर्याय प्रथम द्वितीय 53 परिवत्ति प्रथम द्वितीय 54 परिसख्या 55 विकल्प 56 समुच्य प्रथम-द्वितीय 57 कारक दीपक 58 समाधि 59 प्रत्यनीक 60 काव्यर्थापत्ति61 काव्यलिंग पदार्थ हेतक काव्यार्थ हेतक 62 अर्थातरायस प्रथम द्वितीय 63 विकस्वर 64 प्रौढोक्ति 65 सभावना 66 मिथ्याध्यवासिति 67 प्रहपण प्रथम द्वितीय-तृतीय 68 विषाद 69 उल्लास 70 अवज्ञा 71 अनुज्ञा 72 लेश 73 मुद्रा 74 रत्नावली 75 तद्गुण 76 पूवरूप प्रथम-द्वितीय 77 अतदगुण 78 अनुगुण 79 मीलित 80 सामान्य 81 उन्मीलित 82 विशेष 83 गूढोत्तर 84 चित्र 85 सूक्ष्म 86 पिहित 87 व्याजोक्ति 88 गूढोक्ति 89 विवतोक्ति 90 युक्ति 91 लोकोक्ति 92 छेदोक्ति 93 वक्रोक्ति काकू श्लेष 94 स्वभावोक्ति 95 भाविक 96 उदात्त 97 निरुक्ति 98 प्रतिषेध 99 विधि ।

[ आखर आखर अनुराग

नन्दकुमार जी को ज्यादातर अलकार लक्षण अप्पय दीक्षित के 'कुवलयानन्द सों प्रभावित है । बिन्न समझायवे कू सवप्रथम लक्षण कू दोहा ते पाछै बिन्नै सवैया के माध्यम सो लक्षण कू समझायवे को अनुकरणीय प्रयास कीनो है । यथा पूर्णोपम को लक्षण या तरिया इन्नै समझायो है—

वाचक धर्मुपमान युत, होय जहाँ उपमेय
ताको देखत ही कवी पुर्णुपमा कहि देय।

यथा

आनन चन्द्र समान समुज्ज्वल कोकिल से मृदु बन उचारैं ।
दीठ फिरावत ही तनके मनके जनके सब ताप निवारैं ।
देत सदा फल चार उदार गुनौगुन ओर न रच निहारे ।
मूढ कहो तिहि सौं वढ़ि को अस स्वामिनि राधिका पाय बिसारैं ।

कई स्थानन पै बे एक अलकार कू कई-कई उदाहरन सो समझाम है । हतुत्प्रेक्षा के सन्दभ म दखो उदाहरन—

जह अहेत म हेतु की सभावना दिखाय ।
तहाँ हेतु उत्प्रेक्षा, दीजै तुरत बताय ।

यथा

ग्रीष्म तप तापित दहैं, नतरू काम की ज्वाल ।
लाल बसे इन दृगन मनु, भये याहि सो लाल ।

अब औरऊ स्पष्ट करते भये वे या तरिया द्वै उदाहरन और दे हैं हेतुत्प्रेक्षा को—

प्राण मिलै न कहू मन को जित देखहु जात तितैंहि जर्‌यो है ।
धूरि सो पूर मही नभ लौं बन बागन जीवन हू उजर्‌यो है ।
सीतलता तहखानन मे कछु देख मन अनुमान कर्‌यो है ।
बीज मनों हिम को भुइ गोइ उगाइवे को बिधिना नें धर्‌यो है ।
आली गये जब सों मथुरा घनस्याम हियें बिच लागी दरार है ।
नीके लगै सुख साज न ये अरू फीकौ लगै सब ही घर द्वार है ।
सॉंध सकै नहिं कोटि उपाय अर्‌यो बिच आय वियोग पहार है ।
ननन नीर है जात बह्यौ इहि हेतु मनो इहि जीवन सार है ।

या ग्रन्थ मे कवि ने 97 अलकारन को बनन कीनो है ।

अगर इनके भेद उपभेदन की चर्चाऊ करी जाय तो जि सख्या सैंकडन ते ऊपर पहोंच जायगी । अलकार लच्छन अरु उदाहरन द्वारा वाय समझावे को पडित जी को तरीका ऐसो सहज अरु सरल है के पढवे बारे के मन के भीतर तानू अलकार के अर्थ ते प्रगट हैवे बारो मधुर सौरभ सीधौ प्रवेस कर रोम रोम कू महकाय दे है । वचन चातुरी सौं काय सम्पन्न है जाय म्हा सुगधित पर्यायोक्ति अलकार के नीचे लिखे उदाहरन मे अब तुमई देख ल्यो हमारे मत को समथन अरु प्रमाण—

मान किये अलि वैठ रतै कस देखत काहि न दीठ उठाय है ।
भागन सों गन भावन पायकें सो सतराय के औसर जाय है ।
बातन बाद बढाये कहा कछु आय न हाथ वृथा पछताय है ।
योग सयोग बन्यो भल क्यों न हिये हरपाय के अक लगाय है ।

मन नई भर्‌यो होय या हमारे तक सो आपकू अबई वी या विसबास नई भयौ होय तो एक उदाहरन और देखो सामान्य सो विसेस की पुष्टि करतो अर्थान्तरन्यास अलकार को एक उदाहरन–

रीति यही खल की पर वैभव फूटिहु आंखन देख न पाय हैं ।
और को देख बुरो न मरैं मन नेक न फूलेहु अग समाय हैं ।

आपुनी नाक कटै कट जाय पै आन की जान कुसो न कराय है।
पावस देख हरयो सिगरो जग द्वेष सो अक जवास जराय है।

पडित जी को दूसरो वेजोड ग्रथ है 'अन्त्याक्षरी कल्पद्रुम'

पाच हजार दोहा छद के या ग्रथ मे ब्रजभाषा म एक एक आखर पै अन्त्याक्षरी प्रतियागिता के प्रतियोगीन के हिताथ या बिसाल ग्रथ की रचना करी गई है। कवि ने 'अन्त्याक्षरी कल्पद्रुम' नूँ सबसो पहलै 'ह' व्यजन सो सुरू करो है। दोहा के अन्तिम वण सो कवि ने गिनती सुरू करी है। जैसे 'ह' अक्षर ते दोहा को अतिम पद समाप्त होय है तो तैंतीस व्यजन के हिसाब सो ऐसे द्व-द्व जोडान सो दोहा बनाये गये हैं। यथा दाहा वे पदात 'ह' को क्रम या तरिया है—

अ-ह, इ ह, उ ह ए ह, क-ह, ख ह, ग ह, घ-ह, च ह, छ ह, ज ह झ ह-ट ह ड ह, ढ ह, त-ह, थ ह, द ह, ध ह न ह प ह फ ह, ब-ह भ ह म ह य ह, र-ह ल ह, स-ह, ह ह। या तरिया प्रत्येक व्यजन के पदात के 62 62 दोहान के हिसाब सों 2790 व्यजन के अरू 12 स्वर म प्रत्येक के 62-62 दाहान के हिसाब सो 744 दोहा है। इनके अलावा 5 आदि जसे कठिन व्यजन के दोहा या अद्भुत ग्रथ मे है। जैसे—'पदात' ह के कछु उदाहरन देखो—

अ-ह

आधि व्याधि सो भरयो यह, विश्व प्रपच लखाहि।
जो इनसों बचनो चहै, हरि चरनन चित लाहि।
आगत को स्वागत करत जो नहिं हिये उमाहि।
अस पाहन हिय के निकट, सुजन भूल नहिं जाहि।

इ-ह

इष्ट विना सब भिष्ट है केतहु जतन कराहि।
विना लक्ष्य साधन न, कोउ तीरदाज बनाहि।
इच्छा करतहि सुकृति की मन अभिलाष पुजाहि।
कमहीन के मनोरथ, मन के मनहि विलाहि।

उ–ह

उलटे पथ प्रसार ना फूले अग समाहि ।
इन सुधारवादीन को अकर सुकर कछु नाहि ।
उठत न केते मनोरथ, दुबल के उर माँहि ।
पैं जल बुद बुद सरिस सब, उठ उठ तुरत विलाहि ।

ए–ह

एकहि रूप अनूप जो, प्रतिबिम्बित जग माहि ।
किंतु लखहि बुध बृंद सो, मूरख जानत नाहि ।
ऐरे गर की कहा, विधि हू जाय थकाहि ।
मूरख कों उपदेश दै पण्डित कोन रहाहि ।

क–ह

काल बली सो बचहि को, जो जनम्यौ सो जाहि ।
जो दसमुख बदी कियौ, गयौ ताहि हू खाहि ।
कमलापति कौ द्वार तज, दर दर वाद भ्रमाहि ।
काम धेनु तज मूढ सो, छेरी फिरत दुहाहि ।

ख–ह

खल जन बीछू एक, सम याम नहि सदेह ।
बिन स्वारथ मारग चलत, औचक ही डस लेह ।
खूनस हिये जब सुभत है किहु बिधि निकसत नाहि ।
अहि फण कटक लौ, भल अग-अग गर जाहि ।

ग–ह

गणिका गणिक दुहुन मे भेद लखै कछु नाहि ।
दोनों ही पजाग की, सदा कमाई खाहि ।
गोली खाये हू लसे, लाखन वीर बचाहि ।
पै बोली की चोट सो, बचत न देखे जाँहि ।

घ–ह

घरनी घर के द्वार लों घेपल सग निवाहि ।
परिजन मीत मसान लों आगें वहु पो जाहि ।
घास पात तृन सात जो, तिनम इतो सनेह ।
पटरस व्यजन हू भसत, वादहि मानव देह ।

च–ह

चिवुक अधर नासा नयन, भृकुटि विलास अथाह ।
कु चित केसन भँवर पर, मन नहि पावत राह ।
चलत सलत पिडुरी थकी, सिथिल भई सब देह ।
तऊ अजों ना लखि परयो वा प्रियतम को गेह ।

छ–ह

छिद छाती छलनी भई, रह रह निकसत आह ।
कल न परैं पल एक हू छ्य छ्य मह चाह ।
छिद्र पराय सब लखै, निज औगुन न लखाहि ।
ज्या लोचन सबको लखैं, निज को देख न पाहि ।

ज–ह

जाके जुता जार है, तासो सबहि डराहि ।
इकसो लखि लगूर ज्यो बानर जूथ पराहि ।
जब सों निज निज धम पँ चलन दियो बिसराहि ।
तब सो दुख दारिद्र जग- दिन दिन बढतो जाहि ।

झ–ह

झूठ साँच कर जार धन मूरख मनहि सिहाहि ।
नष्ट भये ताके पुन, कर मीजँ पछताहि ।
झर छोटी मोटी लगँ सो, जल सो बुझ जाहि ।
लाग जो प्रलयागनी, कौन बुझावँ वाहि ।

ट—ह

टूटे हिय पुन जुरत ना, लाख जनाहु सनेह।
बीतराग है जो कढत, पलट न आवत गेह।
टुटत तनिक सी ठेस सो, दरपन इक छिन माहि।
खात चोट पै चोट पै धिक हिय दरकत नाहि।

ठ—ह

ठौर कुठौर न देखि हैं जलधर बरसैं मेह।
त्यो सत जन भाव सों, सब पै करत सनेह।
ठसक-ठसक ही म मरत, फशन अमित बनाहि।
धन कलजुग के सूरमा, नित उठ औषधि खाहि।

ड—ह

डाट सुनत जाकी बडे, सूरन धीरज जाँहि।
धन तिनकी सतान को, अब श्रगाल घुर्राहि।
डार नवहि फल भार सो, सतजन विभव नवाहि।
खल जन सतत खजूर सम, अधिकाधिक सतराहि।

ढ-ह

ढके दबे हिय भेद कों अश्रु प्रगट कर देह।
अस घर के भेदीन को, रखै कौन कहु गेह।
ढकत न तन ना उदर भर, दर ठोकर खाहि।
तापै जो अपने बनत, निसदिन आख दिखाँहि।

त—ह

तुला चढत ऊपर उठत, हलको अति गर वाहि।
पै भारी भरकम सरिस, नवत भूमि लग जाहि।
तन बल धन बल विभव बल जेते बल जग माहि।
तप बल के आगे सबै बल निरबल पर जाँहि।

थ–ह

थर थर कांपत सबल लखि निबल निरख घुर्राहिं ।
अस अवसर बादीन के जन्म भ्रमत ही जाहि ।
थक्ति रहे लख रवि शशिहु रति पतिहू सरमाहि ।
विधि गति इक दिन ताहि सो लघु सो लघहु घिनाहि ॥

द–ह

दीनबन्धु बिन दीन की को करि सकै सहाहि ।
ज्यो चातक की स्वात घन बिन ना तृषा बुझाहि ।
दाबे दबत न काहु विधि जो मुख सो कढ जाहि ।
ज्यो कस्तूरि सुगन्ध सत यत्न करे न दुराहि ॥

ध–ह

धन धन भारत के सुभट तुम सम जग कहु नाहि ।
हितु मीतन की बात का अरिहू अधिक सराहि ।
धम कम जो लौ सुदढ तौलौ भय कछु नाहि ।
याही बल सो सुभट रण कालहु सो भिर जाहि ॥

न–ह

ना तरु एते कटु बनो सो थूक जो खाहि ।
ना एते मदु है रहो सब जग दाँत गडाहि ।
नाम भयो तो का भयो सार तत्व कछु नाहि ।
ऊंची भल दूकान पैं फीकी वस्तु बनाहि ॥

प–ह

पेट चपटन पर मनुज कहा न कम कराहि ।
एत हू पैं भली विधि सो कबहू न भराहि ।
पश्चिम कतो हूं बढ़ै पै पूरब सम नाहि ।
प्रात होत पूरबहि सों भान मान प्रगटाहि ॥

फ—ह

फूट न फैलन दीजिये फैले कछु न बचाहि ।
जानत जग पाने दई, सुबरन लंक जराहि ॥
फूले फलहि सदैव तरु निज रितु कालहि पाहि ।
प मूरख मानव कितो बिन रितु काल उमाहि ॥

ब—ह

बांबी सूधौ अहि चलै टेढौ जगत फिराहि ।
धिक मानव जो गेह निज सूधौ नाहि रहाहि ॥
बस-बस टकराय बन दावा लगै जराहि ।
बैरी जब घर के बनै पुनि को सकै बचाहि ॥

भ—ह

भाँति भाँति के जगत मे रूप अनूप दिखाहि ।
थिर न रहत पै तडित लौ चमक-चमक दुर जाहि ॥
भूल न अरि को छोडियै छोडे पुनि पछताहि ।
चोट खाय कें उरग लौं बदलौ अवस चुकाहि ॥

म—ह

माला फेरे होय का जो मन नाहि फिराहि ।
का कुम्हार कर पात जो निस चाक भ्रमाहि ॥
मोती कितो अमोल है सब जग ताहि सराहि ।
धिक निकस्यौ जा सीप सो ताके काम न आहि ॥

य—ह

यासों बढ़ जग दु ख नही हिय घन मिल बिलगाहि ।
माखन निकरे दूध को का महत्व रह जाहि ॥
यश मिलनौ विधि मे लिख्यौ जा ललाट मे नाहि ।
ता निरीह को हवन हू करतहि हाथ जराहि ॥

र—ह

रहे धम सव रहत अरु गये धम सब जाहि ।
प्रान बिहूनी देह ज्यो टिकत न तुरत नसाहि ॥
रूप ज्वाल सो विश्व मे बढ कोऊ ज्वाला नाहि ।
आन ज्वाल परसे दहै, इहि दरसेहि दहाहि ॥

ल—ह

लकुटि टेक मारग चलत साँसहु लेत कराहि ।
श्रवन नैन पग थके प न गई चित चाहि ॥
लोक लाज कुल कान नहि पर सनेह ठहराहि ।
कर कपूर वेतिक जतन राखौ तऊ उडाहि ॥

स—ह

सीस जटा नख वर बडे अग भभूत रमाहि ।
भार ब्रह्मस्थिन के बने बाबा मौज उडाहि ॥
साँग सेल तरवार की जिहैं रच भय नाँहि ।
नन बान की चोट सो ते बिन मौत मराहि ॥

ह—ह

हरि सा हलधर है बडे की नहि जानत याहि ।
समै परे हलधर हरिहि द है आँख दिखाहि ॥
हेरत तुमको सव विथा जान वित डुरजाहि ।
रवि लखि जलज समान मुख आभासी प्रगटाहि ॥

'अत्याक्षरी कल्पद्रुम' म नवस अत्याक्षरी प्रतियोगीन तक की बात नाय अपितु याम हरेक दोहा मे नीति अरु जीवन क विविध पक्षन कू कवि ने विस्तार के सग खोल के धर दीनो है। वैसे मूल रूप सो नीति विसयक जीवन का प्रबल अनुभव के निचोड की बेजोड प्रस्तुति या ग्रथ म भयी है। मोटे अरु खरे अर्थात बात के धनी व्यक्ति की येई सबन ते बड़ी पहचान है के खोटी छन छन मे विचार बदले है खरो अपनी टेक कू त्यागे नाय अनुभव के या सत्य की काव्य अभिव्यक्ति देखो—

खोटे और खरेन की अहै कसौटी एक।
खोटो छिन छिन बदलि है खरो न त्यागें टेक।

दूसरे के गरो घोट के अपनो स्वाथ सिद्ध करिवे वारे ससार के लोगन को कच्चो चिट्ठो खोलते भये कवि बतामे हैं जब इनपे मुसीबत आवे है तो इनकू विधि की रेखान को स्मरण होय है—

घोटत गरो निरीह को लागें नही निमेख।
जब अपने सिर आय तो सुमरें बिधि की रेख।

ठसक मे अकडे अहकारी लोग सद्सीख मानबे मे अपनी तौहीन माने है। ऐसे हटी लोगन को का गति होय है। तुमई पढ़ ल्यो—

ठसक भरे घूमत सदा, मानें ना सद् सीख।
ऐसे मूढ हटीन कों माँगे, मिलत न भीख।

अगर बालक कू बालपने मेई सस्कारी बनायो जाय तो ई बू देस को सही भावी नागरिक बन सके। राष्ट्र समृद्धि के या सत्य कू देखो कवि ने अपने अनुभव के आलोक सों जा तरिया प्रकट करो है—

डार डार सीचत कहा, मलहि काहि न देख।
जो मूलहि सींचें सरुचि, लें फल फूल बिसेप।

मूरख की परिभासा के सन्दभ मे देखो कवि को कथन—

तोता कों सिखयो जितो, ते तो ही मुखभाख।
त्यो मुरख गुन सकत ना, भलें पढाओ लाख।

आजकल भौत से लोग ऐसे होय हैं जो थोरो सों स्रम करके समाज के बीच मे अपनी साख बनाय ले हैं अरु समाज के बिस्वास के आधार पें चाए बे लाख पाप करें फिरऊ लोगन को ध्यान बाकी बुराईन की तरफ नाय जाय। आधुनिक समाज के या सोच पें देखो कवि की टिप्पणी—

थोरो श्रम कर आदि मे, जमा लेत निज साख
पुनि कोऊ पूछत नही औगुन करें न लाख

गाँधी जी की आँधी ते श्वेत शैतान अर्थात् अ ग्रेजन के सुनहरे सुपने कैसे भग भये हैं। कवि की भासा मे सुनौ–

गाधी की आधी चली भयो देख जग दग,
भये श्वेत शैतान के स्वप्न सुनहरे भग

हि दी के प्रति कवि को उत्कृष्ट प्रेम की झाकी देखो–

हिदू है जाको नही, हिदी सो अनुराग
ताके सब ही वृथा तेज विभव बल त्याग

'अत्याक्षरी कल्पद्रुम' निस्चितइ एसो महान ग्रथ है जामे अत्याक्षरी प्रतियोगिता म सफलता के सग सग जीवन मे प्रगति प्राप्त करिबै के सग मानव के करणीय प्रसगन को सफल चित्रण कीनो गयो है। ऐसो दुलभ विसाल ग्रथ प नदकुमार जी की उद्‌भट काव्य प्रतिभा को सटोक प्रमाण है।

तीसरो पण्डित जी का करीब पाच मो छदन को विसाल ब्रज काव्य ग्रथ है भरतपुर को पद्यमय प्रामाणिक इतिहास। या काव्य ग्रथ को कवि ने भरतपुर नरेसन के नाम पै अलग अलग सगन को विभाजन कीनो है। ग्रथ को प्रारम्भ द्वै छप्पन छन्दन मे नृपति ब्रजेद्र क रूप म श्री कृष्ण की लीलान की आराधना के सग भयो है। अस्तु,

जै जै जै गिरधरसरन सुभ असरन जन के।
जै वदारक बद वघ्य हिय घन ब्रज जन के।
जै व दावन चद जयति ब्रज बीथि बिहारन।
जै नटनागर स्याम जनति इच्छा वपु धारन।
जै जसुदा के लाडले तीन लोक तारन तरन।
जै-जै नपति ब्रजेद्र की ज जन के सकट हरन।

अगले छप्पय म जे वसुधा आधार जयति ब्रजभूमि सुपावन जै जाको सिर मुकुट भरतपुर मुनि मन भावत' अरु 'जै वीरन की खान सतन् अरि हृदय कँपावत' कहवे वीर प्रसूता भरतपुर की धरती के आज को अभिनदन कीनो है। वस परिचय, महाराजा बदनसिह, श्री महाराजा सूरजमल श्री महाराजा जवाहर सिह, महाराजा केसरी सिह महाराजा रणजीत सिह महाराजा रणधीर सिह, महाराजा बलदव सिह महाराजा बलवत सिह, महाराजा जसवन्त सिह महाराजा रामसिह, महाराजा कृष्ण सिह, महाराजा बृजेद्र सिह क रूप म ई काव्य ग्रथ 12 भागन म विभाजित है। वस परिचै

सूदन के 'सुजान चरित्र' के वस परिचै भाग ते लीनो गयो है। अन्तर इतनो है के सूदन ने जो बात बस परिचै मे कही है पण्डित जी ने बाय बदनसिंह सीसक मे कही है। कवि की भासा मे स 1703 मे बदनसिह ने जयपुर नरेश सवाई जयसिह के सग कुम्हेर मे महलात बनवाये[1] अरु स 1807 म डीग के भवन अरु किले की नीम डारी।[2] बदन सिह के छब्बीस पुत्र भये सेस बीस बचे जिनमे सूरजमल्ल सबन मे प्रवल प्रतापी हे।[3] बदन सिह के समस्त पुत्रन के नाम अरु दीग मे बिनके सासन प्रबन्ध आदि को यामे वनन है। या ग्रन्थ की भासा में बदन सिह ने 37 बरस तानू राज कीनों अरु स 1812 मे बिनको स्वगवास भयो। श्री महाराजा सुरजमल मे सबसों पैले छप्पय छद म श्री कृष्ण की वीरता को उल्लेख करते भये 'जै जै नृपति बृजेन्द्र की जे जन के सकट हरन' पक्ति ते श्री कृष्ण अरु 'नृपति बजेन्द्र' के रूप मे भरतपुर नरेस की प्रसस्ति करी गई है। या ग्रन्थ मे कवि ने स 1821 म सूरजमन को सिंहासन आरूढ बतायो है। प्रथम मेवात युद्ध, स 1805 के सलावत खान के युद्ध को को प्रसग आदि के रूप मे आठ युद्धन को यामे तिथिवार वर्नन कियो है। पानीपत की तीसरी लडाई अरु स 1820 की दिल्ली के रूहेलन के सग सूरजमल के युद्ध को यामे वनन है। पौष कृष्ण तिथि द्वादसी स 1820 कू सूरजमल की कवि की भासा में युद्ध के मैदान मे या तरिया मृत्यु भई—

श्री ब्रजेस बन कों चले कर मृगया को ध्यान।
हौनों हो या खेत में ब्रज रवि को अवसान।
भागत भागत यवन सैन पहुची तहूँ जाई।

---

1 सवत नभगुण ताल ससि मिल जयसिह के साथ
किना महल कुम्हेर मे बनवाये ब्रजनाथ
—भरतपुर को इतिहास—पाण्डुलिपि सों

2 सम्वत ताल अकास वसु चन्द चारु मन मान
दीग भवन अरु किले को डारी नीव निदान
—भरतपुर को इतिहास—पाण्डुलिपि सों

3 अल्प आयु मे चार सुत भये काल के ग्रास।
शेष रहे वर बीस जो तिनको यह इतिहास।
प्रबल प्रतापी सबन मे सूरज मल्ल कुमार।
जग जाहिर जाको विकट अरि मदन तलवार।
—भरतपुर को इतिहास—पाण्डुलिपि सों

परै तहा व्रजराज करत मृगया दिखराई।
कियौ मतौ मिल सबै न औसर चूकौ भाई।
सदा-सदा कौ बैर आज सब लेहु चुकाई।

महाराजा जवाहर सिंह की सुरुआत कवि न पूव क भागन की तरियां श्री कृष्ण की बालकोचित लीला के छप्पय म 'जै नटवर घनस्याम जसामति अजिर बिहारी', 'जै व्रजजीवन प्रान जयति जय नाग नथैया', ज जै माखन चोर प्रभु अमित ललित लीला करन जसी भासा के प्रयोग सो करके अखीर म 'नृपति व्रजेन्द्र' को 'जन के सकट हरन' के रूप मे उल्लेख कीनो है। जवाहर सिंह ने फारुखनगर म पिता के देहान्त क समाचार सुनतेई 'खाय तरारो' बे 'व्रज देस पधार' अरु 'विधिवत कर सब काज राज के भार सभारे।' स 1820 म जवाहर सिंह ने राजगद्दी प्राप्त कीनी।[1] या पाछे कवि जवाहर सिंह द्वारा पिता के सामै करे गये युद्धन को वनन है। 'घासहरे मे प्रथम जाय निज शौय दिखायौ', पुनि दिल्ली रणखेत कठिन खाडो खटकायौ' निज भुजबल सों' बलूची मार के भगाय दिए अरु बिनको सिगरो राजपाट छीन लीनो। झज्जर फारुखनगर अरु पटौदी नगर युद्ध म जीते। इन सहरन मे कवि की भासा म आजऊ या वीर के स्मृति चिन्ह हैं, जाके प्रति सिगरो ससार सीस नवावे हैं।[2] जवाहर सिंह के फिर के बेरीन त बदलो लेव की प्रतिज्ञा को कवि ने उल्लेख कीनो है। कर यवनन मद चूर बाप कौ बैर चुकाऊं' अरु 'बिना विजय दिल्ली किए सीस ताज नहिं धारि हों' आदि काव्य वाक्यन सों कवि ने इतिहास प्रसिद्ध जवाहर सिंह के दिल्ली आक्रमण की मन स्थिति कू खुलासा कीनो है।

कवि ने बतायौ है के जवाहर सिंह क सग या युद्ध म जाट-सिख अरु मराठन सहयोग दीनो हो। नजीबुद्दौला मल्हारराव की मध्यस्थता सै जवाहरसिंह की शरण मे जब पहौंच गया तो लूट बन्द को हुक्म तब दिय व्रजेस हरसाय' गो या युद्ध की समाप्ती भयी। जवाहर सिंह के दिल्ली के आक्रमण की व्यस्तता त लाभ उठाय के कृपाराम अरु

---

1 सम्वत नभ भुज सिद्धि ससिलियो राज को भार।
बदलो अरि सां नैन को कीनो मत निरधार।

—भरतपुर को इतिहास—पाण्डुलिपि सो

2 चिन्ह स्मृति वर वीर के, अजौ जगत विख्यात है।
सहि जिनकों जग जन सकल, निज निज सीसी न्वात है।

—भरतपुर को इतिहास-पाडुलिपि

उदयसिंह ने नाहरसिंह कू अपनी तरफ मिलाय लीनौ। पेमसिंह मुल्तान ने बीस हजार सना लैके पिचूना लूट लीनौं। गृह कलह के समाचार पातेई जवाहर सिंह युद्ध कू तत्पर है गयो। रूपवास के पास मे नाहरसिंह अरु जवाहर सिंह को भयकर युद्ध भयौ। कृपाराम ने गुसाइन सो सहायता लीनी अरु बितकू जवाहर सिंह ने नागा साधु लटवे कू आमन्त्रित कीनें। नागान के ध्यानदास सेनापती की गुसाइन की सना सो जबदस्त भिड़न्त भई। गुसाइन के मुख्य मुख्य सरदार मारे गये। नाहर सिंह युद्ध के मैदान सौ भाग के जयपुर आय गयो। जयपुर म नाहर सिंह की मौत है गई। जवाहर सिंह की अटेर भिण्ड बालाजी, कालपी, महुआ आदि के युद्धन को उल्लेख है। कामा कू लके जयपुर नरेस अरु जवाहर सिंह के मतभेद, पुष्कर स्नान, जयपुर युद्ध आदि को कवि ने उल्लेख कीनो है। स 1825 सावन मास की पूनो के दिना किले के निरीक्षण के समैं सत्रु ने जवाहर सिंह कू धोखे ते मार दीनौ। जा तरिया स वि 1825 सावन मास की पूनौ के दिना किले के निरीक्षण के समै सत्रु ने जवाहर सिंह कू धोखे ते मार दीनौ। जा तरिया स वि 1825 पूनौ सावन मास कू ब्रज पुन *अनाथ है गयो*।[1]

महाराजा रतनसिंह भाग में प्रारम्भ के वदना के छप्पय मे श्रीकृष्ण अरु 'जै ज जै वषभान भूप तनया पावनि जे ब्रजेस की आदि सक्ति ब्रजबीथ बिहारनि, ज जै राधा नागरी तीन लोक तारन तरनि द्वारा आदि सक्ती की आराधना करके छप्पय की अन्तिम लाइन मे भरतपुर नरेसन को उल्लेख कीनो है। 1825 वि मे जवाहर सिंह की मृत्यु पाछे बिनको छोटो भया रतन सिंह गद्दी पै बैठो।[2] रतन सिंह ने एक बरस राज कीनो[3] कवि ने रनत सिंह कू व दावन के एक गुसाई द्वारा छल कपट करिबे को उल्लेख कीनो है। गुसाई ने रतन सिंह कू मौत के घाट उतार दीनौं।

---

1 साल भूत भुज याम ससि श्रावन पूनत जान
कर अनाथ धरा को त्यो अययो ब्रज भान
—भरपुर को इतिहास—पाण्डु

2 अठारह सौ पच्चीस म, रतन सिंह महाराज
भ्रात जवाहर निधन सुन, धर्यो भरतपुर ताज
—भरतपुर को इतिहास—पाण्डु

3 एक बरस लो भोग के, पूरण सुख को साज
त्याग्यो नश्वर देह श्री रतन सिंह महाराज
—वूई—वूई

रतन सिंह की मृत्यु पाछे स 1826 नू जवाहरसिंह के पुत्र केसरी सिंह राजा भये ।[1] स 1833 म केसरी सिंह की चेचक सों मौत है गई है ।[2] महाराज केसरी सिंह सीसक म पण्डित जी नें भरतपुर राज्य की ऊथल पुथल अरू गद्दी प्राप्त करवे की राजनैतिक चालन को विस्तार ते उल्लेख कीनों है । याई समै जवाहरसिंह के भैया नवल सिंह अरू बाके सग रणजीत सिंह को युद्ध भयौ । नजफखाँ को आक्रमण, समरू की सैना के युद्ध के क्रिया कलाप, राज परिवार को आन्तरिक कलह आदि के विस्तार ते उल्लेख या स्थान पै कवि ने कीनों है । कसरीसिंह की मौत पाछे म 1834 मे जवाहर सिंह को सबन ते छोटो भया गद्दी प बैठो । रणजीत सिंह के सगै म दीग मे सनिक उत्पात मैया किसोरी के साग रणजीत सिंह को नजफखा ते मिलबो ।[3] मिरजा नफी कू दिल्ली को बजीर बनायो जाय है । इस्माइल बैग ने षडयन्त्र करके शफी कू मार डारो आगरा ग्वालियर की घटना चक्र भरतपुर व इन बुमे दिनन म रानी किसोरी की रणजीत सिंह के सग मथुरा म सिंधिया सो मिलनौ । सवत 1843 की जयपुर को तोंगा युद्ध । रणजीत सिंह अरू लाड लक को युद्ध एव अग्रेज अरू भरतपुर नरेस म भई सधी को या ग्रन्थ म विस्तार ते उल्लख भयो है । अगरेजन ते कवि न तीन जनवरी 1803 के लाड लेक के भरतपुर क पैले आक्रमन को या तरिया बनन कर्यो है—

तीन जनवरी के दिवस लियौ भरतपुर घेर ।
रह अवसर की ताक म करी चार दिन देर ।
प्रलयकारी युद्ध सात सो लेक मचायो ।
पै नौ के मध्याह्न तलक रघुनाथ न आयो ।

---

1 सवत् ऋतु भुज सिद्ध ससि भये केसरी भूप
वीर जवाहर सिंह सुत लघु वय परम अनूप

—भरतपुर को इतिहास – पाण्डु

2 है चेचक को रोग ठारह सो तेतीस मे
द परिजन को सोक स्वग सिधार कसरी

—भरतपुर को इतिहास – पाण्डु

3 मातु किशोरी सग ल जाय नृपति रणजीत
नजफ खान सों भेट किय स्वागत कियो सप्रीत

—वई

चारों तरफ विकराल तोप चलवे लगी। बिचारे गिरिराज के रक्षक इन तोपन को कहा तानू सामनो कर पाते। नौ तारीख की संजा सात बजे परकोटा तोरवे कू भारी सैना भेजी।[1] भरतपुर वीरन्नें अंग्रेजन कू मार कं भगाय दियो। पाच सौ अंग्रेज या हमले मे मारे गये। दूसरे दिना टूटे किले की मरम्मत करी गई। फिर 16 जनवरी कू लार्ड लेक न दूसरो आक्रमण कीनों। या आक्रमण म किले को कछू भाग टूट के गिर पड़ो। 17 कू पुन आक्रमण। किले को टूटो भाग ठीक कियो गयो अठारह तारीख कू आगरे ते स्मिथ सैना लैके अंग्रेजन की सहायतार्थ आय गयो। याके सग तीन सौ गोरेन की पलटन ही।[2] इक्कीस तारीग कू नसैनी पै ते किले पै चढते समै लेफ्टीनेन्ट मौरिस के राग मे गोली लगी। जाघ मे घाव के कारन जैसेई वू लौटवे लगा तो वाकी गदन पै एक गोली और लगी अर मौरिस को प्राणान्त है गयो।[3] अगरेजन की बुरी हालत देखके कप्तान वेल्स ने सैनिक साजो सामान लैके भरतपुर की तरफ आयवे लगो। औसर देख के अमीर खान न वाय घेर लीनो। जैसे तेईस तारीख कू वू लौटवे लगो। तुरत कनल नीड अंग्रेजन की सहायता कू आगे आयो। या युद्ध म अमीर खान के छै सो सैनिक मारे गये। एक एक दिना के युद्ध को विस्तार के सग या ग्रन्थ मे उल्लख है। स 1826 कू रणजीत सिंह को स्वगवास भयो।

स 1826 कू पोष कृष्ण तिथि कू रणजीत सिंह के जेठे सुत रणधीर सिंह गद्दी पै बैठे। नये नरेस ने कुसलता से सासन प्रबन्ध सभारो अरु जवाहरलाल नामक व्यक्ति कू अपनो दीवान बनायो। इक दफै वेतन बटवे मे देर है गई तो राजा ने तुरत दीवान

---

1 चली तोप विकराल घो गजन तजन कर
जब रक्षक गिरिराज शत्रु कर सकै कहा पर
नौ की स ध्या समय सात बजिके जब आये
परकोटा विध्वस करन भट लेक पठाये

—भरतपुर को इतिहास

2 सग मे पलटन तीन अरु सौ गोरे है ज्वान
मिल्यौ लेक सो आयकैं कीहो धैय प्रदान

—भरतपुर को इतिहास

3 घाव खाय घायल भयौ लोटन लग्यौ तुरन्त
गोली ग्रीवा मे लगी भयौ तहा ही अन्त

—भरतपुर को इतिहास

कूं निरार के स्थिति म सुधार कीनो । स 1836 म मोतीराम नाम के व्यक्ति कू नरेस ने लाड लक के पास भेज्यो अरु सहर म कोतवाल बनायवे की आग्या प्राप्त कीनी । रणधीर सिंह न गोवरधन मे अपने पिता की भ०य छतरी बनवाई । रणधीर सिंह की मृत्यु पाछे बल्देवसिंह गद्दी प बठे बल्देवसिंह रणधीरसिंह के छोटे भैया हू । रानी न रणधीरसिंह कू राजा नई मानो अर कोस की चाबी लके व दावन चली गई । बल्दवसिंह को जल्दी निधन है गयो । बलवत सिंह बालक हो । या कारन अनक सेनापतीन सासन तन्त्र अपने हाथ म लनो चाहो । स्वार्थीन की चाल अरु बलवत सिंह के हितैसीन द्वारा तरकीब ते अंग्रेजन की सहायता सो षडय त्र पै विजय पाई जाय सकी । स 1835 कू बलवत सिंह कू शासन के अधिकार प्राप्त भये ।[1] गगा म दिर अरु जामा मस्जिद के निर्माण की सुरूआत अयाग्य अफसरन कू हटानो अपने पिता की गोवरधन म छतरी बनवायवै को बनन है । सा 1907 कूं जसवत सिंह को ज म अरू सा 1909 म बलवत सिंह की मृत्यु की सूचना या ग्र थ म । सा 1910 को भरतपुर की विपति धाऊ गुलाबसिंह नृप के रक्षक बने ।

हैनरि लारेंस को भरतपुर आगनम, डीग–भरतपुर म अदालत की स्थापना स्वा-वल की बगावत दवानो । बाबू डाक्टर भोलानाथ को राजा को शिक्षक नियुक्त करनो । भरतपुर को बोबरी अ ग्रेज नयो एजेन्ट बनके आयो । सन् 1865 म भरतपुर मे रेल आई । सन् 1871 म जसव त सिंह कू पूण राज्य अधिकार प्राप्त भये । सन 1886 कू कछु गाम खालसा कीने गये । पथेना वासीनें याको घोर विरोध कीनो । पथना युद्ध की कवि न यहाँ द्वै छ दन म सूचना दीनी है । सन 1893 कूं रामसिंह गद्दी पै बठे । 1899 म किसन सिंह को जनम भया । रामसिंह के पागल हैवे पाछे किसन सिंह गद्दी प चढे । सन 1919 म भरतपुर मे उरदू लिपि समाप्त कर नागरी हिन्दी कू राजकाज की भासा बनायो गयो । सन 1927 म हिन्दी साहित्य सम्मेलन सन 24 की भीषण बाढ, 22[म राज माता को स्वगवास बक की स्थापना प्राथमिक सिच्छा की अनिवायता, 1922 कूं ब्रजेन्द्रसिंह को जनम । सन 1929 म वतमान नरेश ब्रजेन्द्रसिंह गद्दी पै बैठे । ब्रजेन्द्रसिंह की मैसूर म भये ब्याह की सूचना के सग पण्डित जी को जि पद्यमय इतिहास समाप्त होय है । जि पूरो ग्र थ निमग ब्रज भासा म लिखो भयो है । ग्र थ म दीनी गई ऐतिहासिक तिथि अरू सूचनान की परख करबो इतिहास वेत्तान को काम है ।

पद्यमय इतनो विस्तार ते ऐतिहासिक दस्तावेज स्यात सूदन के पाछ पण्डित न द कुमार जीन्नेई लिखो है । एक एक घटना की तिथिवार आदि या ग्र थ म दीनी गई है ।

---

1 ठारह सौं पैंतीस सुभग सन् ज्यो ही आयो
पूर्णाधिकार नपति बलव त सिंह न पायो
—भरतपुर को इतिहास पाडु

रणजीत सिंह अरू अंग्रेजन के युद्ध की एक-एक घटना अरू यौद्धिक मोर्चेबाजी की विस्तार ते सूचना या ग्रंथ में भई है। इतिहास की दृष्टि सौं 'भरतपुर कौ इतिहास' पर्याप्त उपादेय सामग्री प्रदान करे है। अबई जि ग्रंथ पाण्डुलिपि में बंद है। प्रकाशन पाछे यापै ऐतिहासिक विवेचन होयगो। दुर्भाग्यवस पं नंद कुमार शर्मा के या दुर्लभ ऐतिहासिक पद्यबद्ध ग्रंथ के विसैं में एकऊ पंक्ति नाय लिखी गई। हमने पैली दफै याय पढके ग्रंथ के कछू निस्कस प्रस्तुत कीनें हैं।

पं नंदकुमार जी की 'उद्धव गोपी कुब्जा शतक' नाम की बडी भावनामयी कृती मे प्रेम को वर्णन कछू परम्परा ते हटके एक नई बानगी अरू नये तेवर के संग कीनौ है। गोकुल के प्रेम की कहानी को भक्तिकाल तेई कवि'न' अपने अपने भावन के अनुसार बनन कीनौ है। रीतिकाल मं या प्रसंग कू लके भौतेरे सतकऊ लिखे गये हैं। ज्यादतर सतकन के प्रसंगन मे कृष्ण अरू ऊधो के संवाद ऊधो को ब्रज आगमन, प्रेम भूल के निराकार की अराधना को ऊधो द्वारा गोपीन कू संदेस गोपीन द्वारा ऊधो कू प्रेम को महत्व बताते भये निराकार का उपहास, गोपीन के प्रेम ते प्रभावित हैकें उद्धव द्वारा कृष्ण के सामै गोकुल के प्रेम की प्रसंसा। ये कछू प्रसंग हैं जाके आस-पास ब्रज के या दिव्य प्रेम कू साकार करिवे कू उद्धव सतक लिखे गये हैं। पर पं नंदकुमार जी को उद्धव गोपी प्रसंग नई सैली अरू नये विवेचन के आलोक में लिखो गयो है। या रचना के प्रमुख पात्र तीन हैं—पैली गोपी – दूसरे उद्धव अरू तीसरी कुब्जा। पण्डित जी के सतक मे कुब्जा वाका-यदा एक प्रमुख पात्रा के रूप मं गोपीन के प्रेम को उपहास करै है। कवि ने गोपिन के प्रति कुब्जा के उपहासन के विविध प्रसंगन के माध्यम सौं प्रेम की तीव्रता को एक नये तेवर के संग या कृती मे चित्रन कीनौ है। स्यात याई कारन पंडित जीने या कृती को नाम 'उद्धव गोपी कुब्जा शतक' दीनौ है। 'उद्धव गोपी शतक' मे कुल 95 छंद हैं जामें 86 मनहरण कवित्त अरू 9 सवैया हैं। कृती की सुरुआत श्री कृष्ण की वंदना के संग भई है। गोपी सीधी कूबरी को उल्लेख करकें कृष्ण कू फटकारते भये अपनो नेह कू उजागर करैं है। नेह के या तरियाँ के प्रसंग जीवन मं बा समै आवैं हैं जब व्यक्ति प्रेम के आनंद की परांकाष्ठा पैं पहौंच जाय है तो आराध्य या प्रेमी की निंदा ते बाके मन के अनुराग की पीयूसधारा अनायास मन के बाँधन कू तोडके एक संग प्रवाहित है उठे है। देखौ उदाहरन –

टूकन पराये एक छैल परे नन्द गाम,
सेवा अलबेली एक कंस की बजाई है।
एक चीर चोर दधि गोरस चुरायो सदा,
लाख घर घाले एक पूरी हरजाई है।

एक तौ त्रिभंगी लखि कोटिन अनंग लाजैं
दूसरे कूब एक कौ रती हू सरमाई है।
कहाँ लौं बड़ाई करैं तेरी विधि बारम्बार,
खूब का हू कूबरी की जोड़ी मिलाई है।

पंडित जी की गोपी स्पष्ट कह है कि 'कूबरी कसाइन करेजा काढ लीनो है' अरु हमारे प्रिय ते 'कहेगो सदा ही विश्व गोपीनाथ राधानाथ, कोटि हू उपाय कुब्जानाथ ना कहावगो', चौंके 'तुम तो सखा हो तुम्हें स्याम सोंह साँची कहो, कौन गुन कूबरी में कान्हा लखि पायो है' वू 'राधे का विसार आप रीझ्यौ रिझवार स्याम वा कुब्जा के कूब पै करोड़ काम वारि है हमारे प्रिय ने 'कूबरी मिलारिन को कान्हा दान दीनो है।' हमारे प्रिय की तो लीलाई अजब है जाकी कोख जायौ ताहि त्याग के सिधायौ सुत' बिचारी ब्रज बनितान की तो बात ही कहा है ऊधो।'

या रचना में तरे तरैं ते ऊधो कू योग के विष फटकारवे के संग संग गोपी कुब्जा कूबरी कू ऊधो के सामै मोतई भलो बुरो कहै है— कूबरी कसाइन, कुब्जा ठकुरानी', 'कूबरी सौत', कूबरी ही दासी एक कंस की 'कूबरी की कारी करनीन का कहनो है', कुब्जानाथ बनके सनाथ', का हू त्रिभंगी है तो कुब्जा विकलांगना', कुटिला कूबरी नें का कारिख लगाई है आदि सम्बोधनन सों गोपी कुब्जा को उपहास कर है। हमारा निवेदन हो के पीड़ा की पराकाष्ठा पै बानी ते दु:ख जा तीव्रता के संग उपकारन के उल्लास के संग प्रकट होय है वाकी एक सफल बानगी देखौ पण्डित जी के नीचे लिखे या रचना के एक छंद में—

जाकी कोख जायो ताहि त्याग कें सिधायो सुत,
भूल हू न कीनो सुधि तनिक बिचारी की।
उर पय प्यायो बट चावन लड़यायो जानें
ऐसी नन्दरानी की हू आछी मनुहारी की।
ब्रज बनितान की तो बात ही कहा है ऊधो
दसा का कहिये वृषभानु की दुलारी की।
कर सैं गुमान प्यारी चार दिन मान पाय
कुब्जा ठकुरानी सू कहायकैं बिहारी की।

कवि ने 'तलफै निस दिन चख चकोरा पर कहू, विरह विराग की विथा सों बिलखावें हैं, कूप कूप कालिंदी करजवा जरायो है', 'मोहन सुनाय सो चाहौ की सुरीली तान', 'व ही हैं कालिन्दी कूल व ही हो ललित कुंज पुंज तिनमें कहौ को अब असन जगायगो',

सृष्टि के उधारन को बाराह अवतार भयो ।
दैत्य मारि कीनो जिन भूमि निस्तारो है ॥
जानि सर्वोत्तम तीथ त्यागो पचभूत मात ।
प्रभु ने स्वग सवश्रेष्ठ याही विचारो है ॥
ऐसो अति उत्तम अपूव मजुपावन तीथ ।
जन्म स्थान श्रेष्ठ अहो ! सोरो हमारो ॥

सोरो की महिमा क सग सग बिनके समै म या कस्बा की का दुगति है रही ही वाको खुलासा चित्र प्रस्तुत कीनो है नीचे लिखे छद मे । सोरों की पावनता कसे बिगडती जा रही, पापाचार कैसे बढ़ रहे हे जाको ज्यो की त्यों चित्रन कीनो है डा तिवारी जोने । देखो वाकी झाकी–

महिमा महान हाय ! तीरथ की लुप्त भई ।
फैली अविद्या, भयो घोर अधियारो है ॥
विप्रन को तेज और तीथ को महत्व महा ।
नास कीनो, चलो जब अविद्या दुवारो है ॥
त्याग नीद गहरी को सोरों के पडितवर ।
जाग्रत होय पुन करो विद्या उजारो है ।
जल्दी ते उबारो याय, जावै ना रसातल को ।
मान मर्यादा सहित सोरो हमारो है ॥

सोरो मे सट्टेबाज कैसे पनप रहे हे । याको सही खाको बालक रामानन्द के कवि ने सही सही उतारो है । या नीचे लिखे भये कवित्त म बालकवि डा तिवारी ने सट्टेबाजन की भाषा को ज्यों को त्यों प्रयोग कीनो है । कहबे की आवश्यकता नाय कै सट्टेबाजी बुरो व्यसन मानो जाय है । सट्टेबाजन की धर पकड करिबे मे प्रशासन सदैव तत्पर रहे हैं । या कारन सट्टे के चतुर चितेरे गोपनीय भाषा को प्रयोग करो करे है । 'सात मुडन' मैं बालकवि तिवारी ने सट्टेबाजन की गोपनीय भाषा को प्रयोग करो है । यात सिद्ध होय है क तिवारी जी को बालकवि कितेक दुखी है । अरू बिनकी कितेक पैनी दृष्टि ही । लगे हाथ उदाहरन देखो–

सोरो मे सट्टे की भारी मची है धूम ।
साधुन ने आप बचन सत्य ही उचारो है ॥

जानत नाहि योग ध्यान दिव्य दृष्टि उनम नाहि।
धन कं ही लोभ को बनायो ढोंग भारी है ॥
आज सात मुडन को हल्ला परो शहर माहि।
काहू हय काहू शोक छायो अपारी है ॥
हाय ! शोका महाशोका !! मोक्ष द्वार विद्यार्केंद्र।
सट्टे को केन्द्र भयो सोरी हमारी है ॥

डा तिवारी जी ने अपनी बालकविता माहि भक्ति भाव के ब्रजकाव्य कोऊ स्पस कीनो है। इनमे कछु छन्द तो परम्परागत है अरू कछु म सहज भाव ते बालक के कोमल सहज भक्ति भावन की अभिव्यक्ति भई है। गणेश उत्सव के औसर पै 15 सितम्बर 1931 कू सोरों मे आयोज्य कवि सम्मेलन की शुरुआतई जिनकी गनेस वदना के सवैयान ते भई ही। या गनेस वन्दना के द्व सवैया देखो जाम निमल बाल भाव की सहज अभिव्यक्ति भई है–

बालक मे कवि नाहि कछू कविताकर भेदहु जानि न पायो।
प्रेम हिये कविता सम है कछु जो कवि मैलन म दिखलायो ॥
सज्जन वृन्द क्षमा करियो त्रुटियाँ यह योग सुयोग बनायो।
मैं कविताहि करो हिय सों कछु काहु न मो कहँ भाव बतायो ॥
सिद्धिपती सब काज सुधारक कीतिमहा जग मे यश छायो।
गावत वेद पुरान सबै गुणगान सदा पुनि पार न पायो ॥
पूजत गाय सदापहिले तव सिद्धि सुदायक नाम कहायो।
जै सुखदामक जै गणनायक पाप निवारक वेद बतायो ॥

सात अगस्त 1932 कू जनम आठे के दिना बालक डा रामानन्द तिवारी ने ब्रजराज की महिमा की आराधना म कछु सवैया लिखे हे। इन सवैयान मे बालकवि के स्वाभाविक कामल हृदय की अभिव्यक्ति भई है या सजह भाव ते बालकवि के हृदय की अनुभूति निसरत भई है। याम 'नद के द्वारे' की सहज भाव ते समस्यापूर्ति बालकवि डा तिवारी के कवि हृदय ते भई–

बीत गयो दिन धेनु चरावत साझ भये घर आय पधारे।
दरसन की अभिलाष बढ़ी हृदयातुर म नारि बिचारे ॥
सुनकै मधुरी मुरली धुनि कू ब्रज के नर नारिन काज बिसारे।
दरसातुर गोपिन ग्वालन की बहुभीर गई जुरि नद के द्वारे ॥

समस्यापूर्ति के डा तिवारी के बालकाव्य मे भाव प्रवणता अरु सहज अभिव्यक्ति की उपस्थिति बिनकी काव्य प्रतिभा के चमत्कार कू प्रमानित करिबे कू पर्याप्त है। नेक्ऊ तौ नाय लगै कै कविता लिखबे कौ प्रयास कियौ जा रह्यौ है। ''नन्द के द्वारे', समस्यापूर्ति मे सुदामा की घरबारी कैसें सुदामा कू अपने सखा श्री कृष्ण के पास जायबे की सलाह दे रही है।

ब्रजराज सखा तिय नै अकुलाय महादुख सौं यह बैन उचारे।
इहि भाति व्यतीत भयौ बहुकाल सहे दुखघोर कठोरहु सारे॥
कछु देय सहाय कहौ तुम ही प्रिय, द्वारिकानाथ हैं मित्र हमारे।
*नाथ अनाथन के नित वे, तुम जाहु न क्यों नद नद के द्वारे॥*

घरबारी की बात सुनकें बिचारौ सुदामा ब्रजराज के धाम माऊँ चल दीनौ। अगलेई छद मे दूसरे भाव ते 'नन्द के द्वारे' समस्या की पूर्ति दखो–

तिय की सिख सुन्दर धारि हिये द्विजराजसु द्वारिका धाम सिधारे।
तन छीन मलीन दुखी द्विज वे मग के दुख घोर कठोर सहारे॥
द्वारिका जाय कै लोगन सौं उन द्वारिकानाथ के धाम पुकारे।
पूछत पाछत यौं सब सौं पहुचे तब वे नद नद के द्वार॥

याई तरिया एक छद अरु देखो–

नारद सारद व्यास रटै नित पार न पाय सबै पचिहारे।
गोपिन के सग रास रचौ कबहू बनि राम फिरै बन मारे॥
ब्रजराज अलौकिक लौकिक हू समुझे नहिं जात प्रपच तिहारे।
वसुदेव प्रिया गह जन्म लियौ अरु दुदभि बाजत नद के द्वारे॥

आठमे दर्जा मे पढते भये डा तिवारी ने बालछवि पै अपने मन के भावन कू उतारौ है। छोटे से शिशु की मुसकान छोटे छोटे दूधियां दांत अरु तोतरी बोली कौ देखौ कैसौ सुन्दर चित्र खीचौं है किसोर कवि डा रामानन्द तिवारी नै–

हे शिशु *तव मुसकान, मृदुलता है मन हरनी।*
काया अति छवियुक्त मनोहर कचन बरनी॥
कजकली सम खुलन अधर की सुन्दर सोहत।
चमकत मोती तुल्य दांत मन मोहत जोहत॥

सोहत सुषमा मूर्ति मनोहर तव चन्द्रानन।
रत्न जटित द्युतिमान विराजत कुण्डल कानन ।।
माता के हिय मोह भरत तव तोतरि बोलनि।
लाजत मस्त मतंग लखैं तव डगमग डोलनि ।।

डा तिवारी नैं अपन बालपन की ब्रजभाषा काव्य रचनान म जगैं जगैं प्रकृति चित्रनऊ करौ। आठमे दर्जा म आते भय डा तिवारी कूँ काव्य अरु सैली कौ कछु कछु ज्ञान है गयौ हो। जाईकारन जा समै की कवितान म प्रौढता के दरसन होय है। सन 1934 मे दसम दर्जा की परीच्छा क आस पास बिन्ने विभिन्नि रितुन पै कछु सवैया लिखे हे। 'सरद' के आनन्द की एक झाकी प्रस्तुत है—

मोहत दृश्य सबै मन रंजन खंजन बोलत है मृदुबानी।
काम सुचीर धरे तन ऊपर सारदि सुन्दर नारि सयानी ।।
आनन चन्द्र की चारु घटा मन मोहत जोहत ही सुखदानी।
चारु सिंगार अमोल लखे रति सुन्दरता बिन मोल बिकानी ।।

किशोर डा तिवारी जीनै अपन ब्रजकाव्य मैं ब्रज के कृष्णप्रेम केऊ एक ते एक सुन्दर सुरूप प्रस्तुत कीनो है। वियोग की सरसता को सहज प्रवाह दर्सनीय है—

अलबलनि बेलि कलोलनि मैं करकंज सौं बांह दई समकी।
मुसकान मनोहर लाल तिहारी अजौं सौ अजौं उर मे कसकी ।।
बनकुंजन बेलि मन्दिन कै बतियां तब मानो सुधारस की ।।
सुधि आवत लाल तिहारी अजौ घनश्याम घटा लखि पावस की ।।
बिन ज्वाल जगाई हिये कल कोकिल तान सुनाइ सुधारस की।
सुनि घोर घटान की मोर मरोज म पानि विथा उर की मसकी ।।
बरियो घन सोचि के घार घनी अब बात न बाक रही समकी।
कढ़ि जैहै जु आह वियोगिनि की उड़ि जैहै घटा घन पावसकी ।।

पावस को वियोग कितेक दुखदायी होय है या को सच्चो आभास तो भुगत भोगी जान सकैं हैं। डा तिवारी के किसोर कवि हृदय ते सुनौ पावस के वियोग की वेदना—

जब सौं प्रिय प्राननिधु ज तजो सब भूल गई बतियाँ रसकी।
भई दाहक सीतल मन्द समीरहू बोझ सौं आज धरा धसकी ।।

किन सों कहो कौन सुनै सजनो कहु जानहि को मन की कसकी ॥
नहि जाति हि नाहि सु आजु करैं नहि काटि विभावरि पावसकी ॥

डा तिवारी नै अपने बालपने मे सामाजिक परिवेस की बुराई कौऊ जगै जगै पै उल्लेख कीनो है । परतन्त्रता के निदान मैं बिदेसी सरकार की सिच्छा प्रणाली की बुराई कूँ उघारते भये बिनै लिखो—

शिक्षा पाश्चात्य सभ्यता-अति घनकारी ।
महाभोग यह लसत पडितन हू मे अतिभारी ॥
किन्तु वस्तुत महाभ्रष्ट शिक्षा यह आई ।
सेवक वृति प्रसार हेतु जग मे चलवाई ॥

डा रामानन्द तिवारी के बालकाव्य माँहि अपने परिवेस के भावन कूँ बानी दई गई है । सैली छदविधान अरु भाषा की दृष्टि सौं डा तिवारी के ब्रजभाषा के बालकाव्य माँहि दोस देखे जा सक हैं । पर भावन को सहज प्रवाह या बालकाव्य की सबसों बडी बिसेसता है । कालिदास को ऋतु सहार अरु सुमित्रा नदन पत को 'वीणा' काव्य सकलन इन महाकविन की बाल सुलभ कविता है । सैली अरु काव्यगत सौन्दर्य की दष्टि सौं इन महाकविन की प्रारम्भ की इन दोनू रचनान माहि भौतेरे दोस ढूढे जाय सकें हैं । परि काव्य के ममग्य जिज्ञासु भाव प्रवनता के सहज आलोक मे इन दोसन कू नाय गिनैं । याई तरियाँ डा रामानन्द तिवारी के बालकाव्य की समीक्षा करनी चइयै । तिवारी जी के बालकाव्य मे भौतेरी रचना शादी ब्याह के मौके पैऊ लिखी भई हैं, बिनै अपने मित्र अरु अध्यापकन कू ब्रजभासा म भावुकता भरे पत्र लिखे है । मित्रन कु ब्याह के औसर पै प्रेम भरे भावी जीवन विसयकऊ पत्र इनमै मिल हैं । पर एक बात कहनो चाहे है कै डा तिवारी के अजाने जा ब्रजकाव्य ते जि प्रमानित है कै बालक तिवारी मे सहज काव्य सस्कार ईसुर प्रदत्त है जो आगैं चलकैं बिनके 'पावती जैसे महाकाव्य अरु, अन्य खण्ड-काव्यन मे प्रकट भये है तिवारी के बालकवि नैं अपने परिवेस की बुराईन कू पूरी ईमानदारी के सग काव्य मे उतारो है यामे स देह नाय ।

# डा रामानद तिवारी जी के जीवन अरु रचना प्रक्रिया के कछू सस्मरन

डा रामान-द तिवारी जी के पास मोय चार बरस रहवे को औसर प्राप्त भयो है। इनमे ते दो बरस ऐस व्यतीत भये के चौबीस घटा मै छाया की तरिया बिनके पास रहतौ। बात सन् 1960 की है जब हाई स्कूल की परीक्षा दैकें प्री यूनिवर्सिटी म प्रवेश लियो। कालेज मे एक दिना खेल मैदान मे तिवारी जी ने मोय समझायौ कि जीवन साधना ते बने है। मैंने नतमस्तक है कें बिनकी बात कू स्वीकार कीनो। वे चले गये। इतेक मेई सगी साथी आ गए अरु हम सब मिलके रसिया गायवें लगे। सब रसिया गा रहे, मैं नाच रह्यौ। सब जोर जोर ते हल्ला कर रहे। आवाज प्रिंसिपल के कमरा तानू पौच रही। बिन्नें चपरासी भेजो। मैं तनमय है क नाच रह्यो। चपरासी कू देखकें सब भाग गये। चपरासी नें माकू पकर लियौ। मेरी पेसी भई। पन्द्रह मिनट पैलें जीवन निर्मान की साधना को पाठ पढवे बारो विद्यार्थी एक अपराधी की तरिया ठाडो। बिननैं मेरी तरफ देखौ अरु मुस्काय। बिनके देखबे अरु मुस्कावे ते ऐसे लगौ जैसे हिमालय कौ पहाड टूट परौ, हजारो कारे बिच्छुन नें काट लियौ होय। ऐसो लगौ मोय समुद्र म फक दियौ। काटो तो खून नाय। म्हो सूख गयौ, धरती घूमबे लगी आकास हिलबे लगौ। तब मुस्करामते भये तिवारी जी ने आदेस दियौ के कल सौ तुम मेरे पास रहोगे। कवि साधक चितक के जा व्यक्तित्व की ऐसौ प्रभाव पडौ कि मै अपने घर बार कू छोडके तिवारी जी के घर रहवे लगौ। जीवन की धाराई वदल गई।

तिवारी जी मैं मैंने सब भावन मे अरु सब परिस्थितिन म लोप ह्वैबे की एक प्रखर शक्ति देखी है। मैं समझ ना पा रह्यौ कि बिनके या व्यक्तित्व के सत्य कू कैसे उजागर कियौ जाय। गर्मी की छुट्टीन की बात है। भरतपुर म इन दिनान मे पतग उडें है। तिवारी जी की इच्छा हुई कि पतग उडाई जाय। मोय लैकें वे मथुरा गये। बिनें कही कि मथुरा मे डोर पतग सबसो अच्छी मिलें है। चौके में पतगबाजी म दखलदाजी रखतो हो। मथुरा मे बिन्नें चार पाँच सौ रूपया की पतग डोर खरीदी अरु भरतपुर मे आये। बिन्नें पतग उडावो सिरु कियो। कैसे पतग उडानो चइये, कसो मजो होनो चइये, पतग

की काप कैसी होनी चइये । पतग उडाते भये   बिन्नै कही पतग उडाबो हमारे देश की ऐसो खेल है जामे एक व्यक्ति पतग उडावै ।   यामे तिवारी जी को दाशनिक बिचार हो पतग मे हम ऊपर देखे । जाते हमारो अहकार नष्ट होय है । सिरू मे एक पतग उडायी कि बिनकी 3-4 पतग एक सग कट गई ।  बिन्नै कही को मजो बेकार है । फिर तिवारी जी की खोज सिरू भई अच्छो मजो मिलनी चईये । बिन्नै मजो बनावे की कही । बिजली के बल्बन कू दिनभर पीसते रहे ।   तिवारी जी के सग बैठ'र माँजे की लुगदी बनाई । धोती काछ कै एक तरफ ते तिवारी जी एक तरफ ते  मैं माँजो सूतवे लगे । दो दिना के कठिन परिस्रम सों   माँजो तैयार करयो अरू पतग उडाई । पतगबाजी के बारे मेऊ मैंने तिवारी जी मे एक साहित्यकार के दशन किय । वे उमग के सग  बाल भाव सो छोटे छोटे बालकन के सग पतग उडाते ।  छोरा जब परेसान है जाते तो तिवारी जी मन मे मुस्कराहट अरू नेह याई तरियाँ प्रकट है जातं जैसे प्रसन्नता के छन मे मन मे उठे है ।

सन् 1962 मे वे भरतपुर महारानी कालेज के प्रिंसिपल बना दिए गए ।  बिनकी अनिच्छा के बावजूद जबरदस्ती प्रिंसिपल बननो पडो ।   पूव प्रिंसिपल रिटायर है गय । सरकार न कोऊ को या पद पै नियुक्तो नाय कीनो । सिगरे या काम कू तिवारी जी सो करानो चाहते । याही समै चीन ने भारत पै आक्रमण कर दियो ।  तिवारी जी भौत दुखी भये । रात भर जागते हिमालय पै है रहे रक्तपात ते बिनके मन म भौत पीडा ही । अपन रचे भये काव्य को जोर ते पाठ करते अरू भावाथ करते जाते । मै बिन बातन कू सुनतो पर मैं   बिनकी का व्याख्या करतो जाते  हमारो साँस्कृतिक गौरव सामे आ सकै है ।  हमारी सस्कृति मे   हिमगिरि को स्थान  है ।  अपने एक–एक छन्द म व्याख्यान देते ।  पर मैं का समझातो टी डी सी  को छात्र हो । बिनके व्याख्यान कू का समझतो । मैं दखतो कै बिनके मुख  मडल सो तेज निकरतो ।   बिनके पास बैठके अरु बिनसो बात करकं दिव्य आनद को अनुभव हो तो । जा तरियाँ रान के तीन बज जाते ।

एक अध्यापक के रूप मे बिनके   सस्मरण कहा तानू सुनाये जाय । तिवारी जी कहते कि अध्यापक को काम पढावो है । बाकी काम थानेदार को नाय है । वे या बात ते दुखी है कै उपस्थिति के नाम पै डडा के जोर ते विद्यार्थी कू  ढोर-ढकर की तरियाँ कक्षा मे बेठा लियो जाय । वे कहो करते जो   छात्र मेरी कक्षा मे नई आनो चावे ना आवै । जा कारन वे हाजरी करते अरु अपना म्हो नीचो  कर लेते । जो छात्र केवल हाजरी कू आते वे चुपचाप निकर जाते । वे चाहते कि मैं ऐसे विद्यार्थी तैयार करू जो हृदय मे वेद अरू हाथ मे परसु थामे ।  वे परसुराम कू गुरू मानते अरू कार्तिकेय कू आदर्श विद्यार्थी ।

अबई दो बरस पैले की बात है । वे प्रोस्टेट (पीयूषग्र थी) के बढबे के कारन दुखी हे । जीवन ते निरास है गये । मैने बिनते जयपुर चलबे की की्ही । जबरदस्ती आपरेशन कराबे को हट करके बठ गयो । जब तानू आप जयपुर नई चलोगे, मैं नई जाऊगो । कछु दिना पीछे बे जयपुर आये । तीन महीना मेरे सग रहे । बिनकी वाणी बिनके भाव मे कितेक कष्ट हो । बनन नई कियो जा सके । वे जयपुर ते ठीक हैकँ गये । वे मानते हे कै बालक कू बचपन त अगर स्वावलबी बनायो जाय तो बू शिक्षा के जगत मे श्रेष्ठ सो श्रेष्ठ अक प्राप्त कर सके । बिनै अपनो य प्रयोग अपने बालकन पै करो । तिवारी जी के बालक दसवे दर्जा तक काऊ स्कूल मे नाय पढे । वे घर पै ई पढे हे । वे अपनो काम स्वय करते । वे बालक अपनो काम काऊ दूसरे ते करवाबे की कोसिस करते तो तिवारी जी फटकारते हे ।

मैं तिवारी जी के साहित्य सजन को साच्छी हू । मैंने सुरसुनी के वरद पुत्र डा तिवारी जी के सग बे छन ब्यतीत किये है जिनको आनन्द बानी ते बखान नाय कियो जा सके । बे अपने हाथ ते भौत कम लिखो करे हे । सब कछु बोलके लिखायो करते । मैंनेऊ बिनके कई ग्र थ लिखे हे । जाके बदने वे विद्यार्थी कू कछु उपहार या आसीरवाद रूप म पत्र-पुस्प दियो करते हे । मोपे बिनकी इतेक किरपा अरू नेह हो के बिनै मोय घर के सदस्य की तरिया राखो हो । मैई का बिनको तो प्रत्येक छात्रई घर को सदस्य हो । ब जब कोऊ ग्र थ लिखते हे तो बिनके मुख मण्डल की अवस्था कछु भिन्न है जाती है । एक दिव्य आन द को अनुभव हो ता हो । आनन्द मे तनमय है के वे बोले जाते अरु मैं दत्तचित्त है के लिखतो जातो हो । एसो लगतो हो जैसे समय को बधन टूट गयो है । पतोई नई पडतो हो के तीन चार घण्टा कसे निकस गये । गोपन बिनके लेखन की सक्ति ही । वे अपने ग्र थ के लेखन के बिसै मे काऊ कू बतायो नाय करते हे । मौसी जी (धम पत्नी डा शकुतला तिवारी) या मोय मालुम रहती । कऊ दफे तो जब वे काव्य रचना करते तो बाकी भनक तो मोकू तक नाय लगती ही । पावती महाकाव्य रचना के बिसै म बिन्न एक दफ मोय बडोई चमत्कारिक प्रसग बतायो हो । ब जयसकर प्रसाद की कामायनी के सौदय विधान पै पी एच डी कर रय हे । कोटा म सजा के समै सौदय सास्त्र के कछु ग्र थन कू पढिबे कू बे मकान की छत पै बैठे हे । शकराचाय की सौदय लहरी के कछु छद बिन्नै पढ़े हे । छद पढतेई बिन्नै सक्ति रे छद लिखबे की प्रेरना भई । अरु अनायासई बिन्नै द्वै छन्द सक्ति की आराधना मे लिख डारे । वम बाई दिना ते पावती' को लेखन सुरू है गयो । जे दोनू छन्द 'पावती महाकाव्य के मगलाचरन के सुरू के द्वै छद है । ब अक्सर बतायो करे है के पावती ने सूरज नाय देखो । ब कोटा म सवरे चार बजे उठते अरू छे बजे तानू रोज नियम ते 'पावती' लिखते । जा तरियाँ द्वै बरस तानू 'पावती लिखी गई । धरती प मोय बे एक साधक के नियमन को कठोरता ते पालन करते भये 'पावती' लिखो गई

है। मैंने 'पावती' के लिखे भये दस्ता देखे हैं। जसै हम पसौट म लिखे हैं वैस पावती लिखी भई है। छ द यति अलकार काऊ चीज को दोस नाय। 'पावती लिखानो अरु अच्छे कागज प वाको प्रकासन ये सिगरे काम स्वय तिवारी जी ने करे। एक अध्यापक न अपने पइसा तें चार सौ पन्नान को ग्र थ प्रकासन कू तिवारी जी ने कहा तें पइसा इकठौरे करे याकी तरफ काऊ ने आज तक ध्यान नाय दीनो। धम पत्नी के आभूसन तक हिन्दी के या वरद पुत्र कू बेंचने पडे हू 'पावती प्रकासन मे।

सिक्षा के विसै मै बिनके अपने विचार हे। बिनके द्वै पुत्र अरु पुत्री याको ज्वलन्त उदाहरन है। बिनके बच्चा सीधे कालिज मे भरती भये। इन बच्चान को बाल जीवन अरु बिनकी सिच्छा दीक्षा को मैं साक्षी हू। मैं जब प्रथम वष म पढ़तो हो एक भाषा प्रतियोगिता भई ही मैनेऊ वाम भाषण दीनो हो। अध्यापकनै तिवारी जी तें कही—'तुमने विष्णु कू अच्छो भाषन लिखो है। याने रटऊ लियो।" घर आय के तिवारी जी ने मेरी पीठ ठोकते भये हरसित है के मोतें कही—'आज विष्णु मैं तोतें भौतई प्रसन्न हू। तुमन मेरी भासा कू अपने हृदय मे उतार लियो।' या बात कू व सबै सबै पै उद्धृत करो करते। तिवारी जी के ग्र थन कू लिखते-लिखते बिनकी भासा इतेक हृदय मे पठ गई ही के मन तें वई प्रतीक अरु सब्द योजना निकरते हे तिवारी जी को सबनतें प्रिय अलकार रुपक रयो है। बिन्नै अपने गद्य अरु पद्य मे रूपक को जगै-जगै प्रयोग कीनो है। प्रयाग की गगा सुरसुती, यमुना हिमालय, गगोत्री प्रात कालीन उषा के एक तें एक सुन्दर साग रुपक तिवारी जी के सत्य-शिव सुन्दरम्' अरु 'पावती मे हैं। सत्य-शिव सुन्दरम् को कविता क्या है। मै गद्य मे साग रूपक की छटा के का कहने। मोय ई लिखवे मे नेकऊ सकोच नाय कै 'सत्य शिव सुन्दरम' की कविता क्या है अध्याय कू हिन्दी को सव श्रेष्ठ गद्य काव्य कह दें तो अतिसयोक्ति नई होयगी। हिमालय अरु गगोत्री कू यामे मानव की काव्यकला के सग जो रूपक के द्वारा कविता की परिभासा दई है बाको मुकाबलो नाय। प्रयाग को रूपक बिनके मानस मे इतेक छायो भयो हो के वे जगै-जगै इलाहबाद के सगम के रूपक को अपने गद्य पद्य मे प्रयोग करत हू। बे या बात कू बेर बेर कहतेउए के इलाहबाद को प्रभाव बिनके जीवन म इतेक छायो भयो है के बे बाते मुक्त नाय है सके।

स्यात् सन 1961 की गर्मीन की बात है। तिवारी के घर पै मानो बीमारी को पहाड टूट पडो हो। मोसी जी (धरबारी) अरु प्रमोद कूँ मोतीज्वरा बुखार है गयो हो। विनोद अरु अचना छोटे छोटे हे। वा समै बे आय समाज भरतपुर पर स्थित एक ठेकेदार के मकान की तीसरो म जिल प रह्यो करते है। घर को हाल खराब है गयो। नल म पानी आबे नई अरु तीसरी मँजिल पै तो सवालई पैदा नाय होय। मै बिन दिनान मे चौबीसो घण्टा तिवारी जी के ढिग रहतो। बाजार ते दवा लानो साग-सब्जी

लानो, डाक्टर के पास जानो अरु नीचे की मजिल ते पानी भरके लानो। घर के सिगरे पइसा मैर पासई रहते। सबरी व्यवस्था मोई कूँ करनी पडती। तिवारी जी तो बीमारी के कारन निढाल स है गये। भौनई दुखी। भौनई व्यथित। प्रमोद एक बिस्तर प दूसरे पै मोमी जी। थोर दिना पीछे सब स्वस्थ हू गय अरु फिर पतगबाजी को खेल सुरू भयो। याई समै मेरी वषगाठ आई। तिवारी जी न सौरो ते रताल् मगवाये अरु अपन हाथन ते जलेबी बनाई। हम सबन कू वटार के अपन हाथन ते परोसगारी करी। बीच बीच म वे जलेबी बनवाबे को तरीका अरू रतालू के साग की विसेसता बताते जाते। कैसो आनन्द को दिना हो वु। आजऊ 1961 की गर्मीन के वा दिनान के छनन कू याद करू हू तो मन आनन्द ते भर जाये है। तिवारी जी कू रतालू को साग सबाते ज्यादा प्रिय हो। वा दिना पैली दफै मैं जान सको हो क बिनकू काई साग अति प्रियऊ रह्यौ है। बिन मो स्नेहासीस देते भय एक छद लिखके 'पार्वती' भेंट करी ही। 'पावती' की जि प्रति आजऊ मेरे पास सुरच्छित है। जब जा महान साहित्यकार ने अपनी आँखिन ते द्वै बूद नह के झरते दिव्य मोतीन के मग मोय पावती दीन्ही ही तो मेरो मन अचानक एकाग्र है गयो हो। कछु छन तो मोय अपनोई भान नाय रह्यौ। हिन्दी के महान साहित्यकार क हृदय म स्थित मानव कल्याण की आनन्दमयी विराट चेतना के मैंन दरसन करे हे वा दिना। बिनकी आँखिन मैं असुआ अरु देदीप्यमान ललाट ते तेज के विराटत्व को मोय एसो भान भयौ के मैं तो आनन्द मे वेसुध सी है गयो। लगी हो के कोई अलौकिक सक्ति बिनके भीतर ही जो बिनते साहित्य को सृजन करवाती ही। जाई अलौकिक सक्ति को कछु आभास मोय वा दिना भयो हो।

सन् 60 या 62 मे बिनकू कालिज की परीक्षान म एडीशनल सुपरिडण्ट बनाया गयो। वे तो नेकऊ नाय चाहते या पद कू लनो। पर प्रिंसीपल साहि स्वरूप नई माने। बिन दिनान मे परीक्षा सवेरे अरू सजा कूँ हुओ करती ही। छात्रन मे टीपबे अरु परीक्षा मे धमाचौकडी करिबे को बिन दिनान मे रिवाज सुरू नाय भयो हो। परीक्षा दस बजे है जायो करती ही। फिर सजा कू तीन बजे सुरू होती ही। पाच घण्टा की खाली समै मिल जातो। मैं आय समाज रोड क घर ते बिनको भोजन लेके आतो। वे भोजन करते अरु ग्यारह बजे पेड क नीचे लिखाबे लगते। राज एक दिनै मैं एक लख लिख जातो। डेड महिना तानू परीक्षा चलो। जामे तीस या चालीस विभिन्न बिसयन के लेख मैंन लिखे हे। वे बस एक पन्ना म कछु सब्द लिख लत। अरु धारावाहिक रूप सो बोलते जाते। मैं लिखतो जातो। बिनके बोले सब्द अरु वाक्यन कू लिखते लिखते मोय इतेक सक्ति आय गई ही क मोय परीक्षा म उत्तर लिखबे म नेकऊ जोर नाय पडतो हो। आजऊ मेर पास तिवारी जी की भाषा बिनक आसीरवाद क रूप म सुरक्षित हे। कई दफे लोग मेरी भाषा की प्रससा कर है। मै जब भाषण दऊ हू तो तिवारी जी की भाषाई मेरे मोह ते फूटे है। लोग कह है— पाठक जी बडो अच्छा

बोलो हो।" मैं जानू हू या सत्य कू । मैं नाय बोल वू तो तिवारी जी की भाषा बोले है। बिनके सम्पर्क की विराट चेतना बोले है जो बिन मोय दई है। भाषा के रूप मे अनमोल धरोहर मेरे पास है जो मोय बिनते मिली है। जब मैं राजस्थान ब्रजभाषा अकादमी को अध्यक्ष बनो हो तो ब्रज शतदल' के प्रवेशांक कू देखके बिनें माय लिखा हो— तुम्हारे हाथो से ब्रज अकादमी निरंतर उन्नति करेगी। ब्रजराज सहायक और सरक्षक है।" पाँच बरस के अंतराल मे बिनकी बानी सफल भई या नई भई ई तो मोय पतो नाय। पर इतेक मैं जानू हू के अकादमी के कार्यकलापन मैं वे हमेसा मेरे सग रहे हैं। चाहे सम्पादन की बात होय, चाहे पत्रिका निकारवे की बात होय तिवारी जी की भासा चेतना मेरे हमेसा सग रही है। सजा कू सात बजे प्रेस ते कहनावत आवे है के दस पेज को मेटर चइये। वा समैं तिवारी जी की दई भई भाषा की धरोहर मेरे काम आवे है। मैं दनादन स्टेनोग्राफर कू बोलतो जाऊ अरु एक घण्टा मे दस पन्ना तैयार। जाई कारन अकादमी की मुख पत्रिका 'ब्रजशतदल' के प्रकाशन मे गत पाच बरस ते एकऊ अंक की चूक नाय भई। पत्रिका के सम्पादक या सत्य कूं जाने है क कई दफै जब मैटर चुक जाए है तो सम्पादक कू दूसरे के नाम ते लिखनो पडे है। याको मेऊ भुक्त भोगी हेतू। पर तिवारी जी की दई बई भाषा अर चिंतन सक्ति के कारन मोय तो नेकऊ जोर नाय आयवे।

तिवारी जी की साहित्य लेखन-रचना प्रक्रिया के विसै थोरो और बतानाऊ मैं जरूरी समझू हू। मैं बिनके पास लिखतो हो। कालिज के गौनेरे प्राध्यापक मोतें पूछते हे खोद खोद के। बिनकूँ मोतई आस्चर्य होतो हो बिनकी लेखन कला के विसै मे। मेरो एकई जबाब होतो हो के 'वे बोलते जाय अरु मैं लिखतो जाऊ। कई अध्यापक तो यहा तानू कह दे—'जि होई नाँय सके।' वे बैठे रहते। बिनके सामै एक रजिस्टर रखो रहता हो। बस बापे कछू वाक्य अरु एक सब्द ते दूसरो सब्द तानू जोडबे बारी टेढी मेढी रेखा सी खीचते जाते हे। जब ग्रंथ या लेख लिखवाते हे तो जे पन्ना बिनके सामन धरे रहते अरु धारावाहिक रूप ते बोलते जाते हे। कई दफै बीच बीच मे मैं रुकके पूछ लेतो हो के आपन जो ई तथ्य लिखायो है वू स्यात या तरियाऊ है सके। बिनको लिखबो अचानक बद है जातो अरु अपन विचार कूँ समझायबे लग जाते। एक दिना की बात तो मोते कबऊ नाँय भूली जाय। वे समात्मभाव के विसै पै लिखाय रह है। मैने लिखते लिखते बीच म कही—'समात्मभाव बालकन मेई सुद्ध रूप सो पायो जा सके।' मेरो इतनो कहनो हो के वे लिखायबो करबो सब भूल गये अरु मोय समात्मभाव के विसै मे समझायबे लगे। तीन घण्टा निकस गये। पतोई नई चल्यौ। बिनके मुख मण्डल पे अजब तरिया को तेज हो बा दिना। स्यात बिनके भीतर को साहित्यकार एक सग लगै हो बाहर झाँक रह्यो होय। दिव्य आनन्द की अनुभूति भई ही बा दिना मोय। वे छन भूले नाय जाय सके। मेरो नौ रोम रोम रोमाचित है रह्यो हो। चार पाच बरस

पीछे विनकू या दिना के आनन्द को स्मरन करायौ तो वे एकई वाक्य बोल—'विष्णु तुमने समात्मभाव कू समझ लीनो है।" समात्मभाव तिवारी जी के चिंतन मनन, लेखन काव्य आदि सबनको केन्द्र बिन्दु है। समात्मभाव के आधार पै बिनें साहित्य कला संस्कृति की व्याख्या करी ही। वे जीवन के स्वस्थ निर्मान म समात्मभाव कू मूल मंत्र मानते है। बिनें भारतीय संस्कृति की समात्मभाव के आधार पै विवेचना कीनी है। कविता अर अन्य कलान को मूल स्रोत समात्मभाव मे ढूंढते भये बिन्नें 'सत्य शिव सुन्दरम्' ग्रंथ म भारतीय अरु पाश्चात्य मनीसीन के कला के उद्गम अरु रचना प्रक्रिया विसयक सिद्धान्तन को खण्डन करते भय कलान की मूल उत्स समात्मभाव मे स्थापित करते भये अपनो एक नयो सिद्धान्त प्रतिपादित कीनो है।

तिवारी जिन कई ग्रंथ तो सिफ पन्द्रह दिना के अन्तराल म लिखे है। स्यात सन् 1961 के अक्टूबर की महिना की बात हे। राजस्थान साहित्य अकादमी उदयपुर ने मीरा पुरस्कार कू पुस्तक माँगी ही। बा साल आलोचना की पुस्तक पै अकादमी न पुरस्कार देवे को निनय कीनो हो। इतेक मेई दसहरा की छुट्टी भई। नीस दिना को समै हो। वे भारतीय रसशास्त्र पै नई उद्‌भावनान के संग ग्रंथ लिखना चाहते ह। योजना बनी। हरिश्चन्द शर्मा पाचाल ने लिखवे का काम सम्हारो, द्वै टाइपिस्ट तैयार कीन गय। मौकू अरु मौसीजी (धमपत्नी) कू टाइप की त्रुटि सुधारवे को काम दीनो गयो। सवेरे छै बजे सो दस बजे दुपैरी मै बारह बजे सौं दो बजे सजा कूं छै बजे सौ, दस बजे तानू तिवारी जीन बोलके पाँच सौ पन्ना को अभिनव रस मीमांसा' ग्रन्थ लिखो। युद्धस्तर पै टाइप को काम चलतो। मैं दिनभर बठके टाइप के कागजन मे सुधार करतो। यां तरिया पन्द्रह दिना मे 'अभिनव रस मीमांसा' ग्रंथ लिखो गयो। निश्चित तारीख त पैले मीरा पुरस्कार कू उदयपुर यां ग्रंथ की तीन प्रति भेजी गई। फिर बिनकू अकादमी न या ग्रंथ पै दो हजार को मीरा पुरस्कार प्रदान कीनो। याते पले तिवारी जी कू 'भारतीय संस्कृति के प्रतीक' पै दो हजार को मीरा पुरस्कार और मिल चुको हो। प्रसगवश एक बात मोय और याद आय रही है। भारतीय संस्कृति के प्रतीक' ग्रंथ की पाडुलिपि तत्कालीन 'धमयुग के सम्पादक डा धर्मवीर भारतीय ने पढ लई ही। वे तिवारी जी के विचारन ते इतेक प्रभावित भये के भौतेरे भारतीय संस्कृति बिसयक लेख बिन्ने तिवारी जी सो लिखवाये ह। वे सब धम युग मे प्रकासित भय। इनम ते अधिकास लख बिन्न मोय बोलके लिखाये है।

तिवारी जी की साहित्य साधना की कथा बिनकी ग्रहनी डा शकुन्तला तिवारी के उल्लख के बिना सवथा अधूरी है। नह दुलार अर ममता की साक्षात् प्रतिमा डा शकुन्तला तिवारी न डा रामानन्द तिवारी की साहित्य साधना कू सफलता की तरफ बढायवे म जो प्रान फूके है बाको वनन सब्दन मे नाय है सके। मोय वे छन

आजऊ फिल्म की तरियां याद है जब अन्याय अर अत्याचार के कारन तिवारी जी को साहित्यकार फुंकार के ताण्डव करबे लगतो हो। वा समै नेह की कल्याणी वनके मासी जी साक्षात सृजन की पार्वती' बन जाती ही। बच्चा दुबक जाते। मैं बाहर निकर जातो। वा समै तिवारी जी के साहित्यकार के रौद्र के कठोर पापणन ते गंगा बनके मासी जी प्रकट होमती। या सत्य कू तिवारी जिन अपने एक कथन म गदगद है के स्वीकार कीनो है। तिवारी जी की साहित्य साधना अर साहित्य लेखन मे विनकी धर्मपत्नी डा शकुन्तला तिवारी ने जो समर्पित योग दीनो है बाको हिन्दी जगत हमेसा बिनको रिनी रहगो।

मेरे पास तिवारी जी के एक ते एक अछूते सस्मरन भरे परे हैं। विस्तार को भय है। अखिर मैं अपनी बात त या गेम कू समाप्त करना चाहू हू। 10-12 90 कू सवेरे दस बजे तिवारी जी के निधन की सूचना भया मोहन लाल मधुकरजी नै फफकतो बानी ते फोन पै भरतपुर त दई। मैं तत्काल भरतपुर रवाना है गयो। अचानक श्री गोपाल प्रसाद मुद्गल आय गय। मैंने तो सयम रख रखो। पर मुद्गल जी पै नाय रह्यो गयो। वे तो बच्चान की तरिया फफक-फफक के रोय पडे। मैं भीतर खिसक गयो। कोन म जाय के असुआ पोछे। भरतपुर आये। सोची सहर मे लोग भौत दुखी हुगें। चौके तिवारी जी भरतपुर क ई है गय है। या सहर कू बिनें इतेके प्यार कीनो के समय अपने बच्चान के पास जायबे की जगें वे भारी सारीरिक रोग की यत्रणा सहते भयेऊ भरत-पुर कू नांय छोड सके। चाहते तो वे अपन कोई से पुत्र के पास ठाठ ते रह सक्ते हे। चौके एक कलेक्टर है अर दूसरो एस पी। दोनों पुत्रनै कई दफै तिवारी जी ते जिद्दऊ करी। एक दफै वे चलेऊ गय। पर मन नई लगो। भरतपुर की याद बिनकू बराबर सताती रही। अर एक दिना अपनी घरवारी कू लैके आय गये भरतपुर। मैं बिनतें मिलो हो आये पाछें। भरतपुर आयके वे इतेक प्रसन्न है के सब्दन मे नाय कही जाय सके। पर निधन पाछै समसान मे जब तिवारी जी को नस्वर सरीर धू धू करके पच भूत कू समर्पित है रह्यो हो तो या समै भरतपुर के कुल जमा सौ आदमी म्हा इकठौरे हे। इनमेऊ ज्यादातर कालिज के अध्यापक वग ह। भरतपुर के कन-कन ते प्रेम करिबे बारे साहित्यकार कू भरतपुर वासिन्ने एकदम भुलाय दीनो। मोय अपनी जमीन को सिष्टाचार समझ मे आय गयो वा दिना। हमारी माटी म नेता की पूजा है एम एल ए की पूजा है मत्री की पूजा हैं पर मानव कल्याण की प्रसव पीडा भोगबे बारे साहित्यकार की पूजा नाय।

---

# ब्रज मे रचे बसे कवि श्री जयशकर चतुर्वेदी

श्री जयशकर प्रसाद चतुर्वेदी जय' राजस्थान के ब्रजभाषा क एस सरस-मधुर अरू मनोहर कवि है, जिने अपने ब्रज काव्य उपवन कू नीति, हास्य, भक्ति ऋतु वणन एव अन्य भौतेरे नयनाभिराम पुष्पन ते सजायो सवारो है। इनै अपने काव्य म परम्परा के सग सग आधुनिक जीवन के भावबोध कू स्थान स्थान पै उजागर करके ब्रज-माधुरी म एक ऐसी नवीनता कौ समाहार कीनो है, जाते शोषण की व्यथा की अभिव्यक्ति मे ब्रजभाषा के शिल्प की अपनी एक अलग पहँचान बन गई है। मीठी मधुरी ब्रजभाषा जब इनके कवि के द्वारा सोषण अरू अधुना आपाधापी की कुठित एक एक पतन कू उघारबे कौ जब सिलसिलो सुरू करै है तो याकै तीव्र तेवर अरू ब्रज कौ मिठास आग की तरियाँ घातक बन गयौ है। सीतल चन्द्र की मनोहर चादनी ते आग की लपट की बरसात की 'तरिया श्री जयशकर प्रसाद चतुर्वेदी के सोषण के खिलाफ लिखी गई काव्य रचनान के तीखे तेवर विसम रूप ते उल्लेखनीय है। कोटि काटि लोगन के मुख ते निसरित ब्रज कू भक्ति एव सिंगार की मनोहर छटा ते निकार के आम आदमी कौ कण्ठहार बनायबे मे वयावद्ध कवि शिरोमणि श्री जयशकर प्रसाद चतुर्वेदी 'जय के काव्य कौ एक एक सब्द भोगे भये सत्य की सटीक अभि यक्ति कौ तोरन द्वार बनौ है। जन भाषा मे सामान्य जन के हृदय के शोषण के रिसते नासूर कू बडी आसानी के सग उतारौ जाय सकै है बितेक विदेसी आखिन त सामान्य के दुख कू काव्य म उतारनौ चाहे अच्छौ लग पर कागज के फूल तो कागज कई रहिगें। ड्राइग रूम सजाय के घर की चारदीवारी की सोभा बढानौ अरू खेत खलिहान धौंकनी की तरिया आग उगलती बडी बडी चिमनीन मै जीवन पजारते मजदूर भूखे पेट भयकर गर्मी म पसीना मे नहाई भई पत्थर तोडती असहाय मजदूरनी के भावन कू अपनी बानी के सग समाहित कर कविता म उतारनौ बात दूसरी है। ब्रज के या अनौखे कवि जयशकर प्रसाद ने पीडित की पीडा कू अपने मन मे उतारो है बाकी वेदना कू अपने भावलाक मे आत्मसात कीनौ है अरू अपने मनोहर काव्य के गगा-जल म मिलाय के सामान्य की पीडा कू जन जन की पीडा बनाय दीनौ है अपनी काव्याजलि के पुष्पन के समपन ते। असहाय के निरीह सत्य कू अपने काव्य मे सच्चे अथन मे आदरणीय स्थान दकै वाय कोटि कोटि उपेक्षित लोगन कौ चन्दन बनाय दीनौ है ब्रज के या अनोख कविवर जयशकर प्रसाद चतुर्वेदी ने अपने काव्य म।

कवि जयशकर प्रसाद आज अठहत्तर बरस की लम्बी आयु पूरी कर चुके है। चालीस बरस तानू अध्यापन ते जुडे रहे। सुरू मे वकालत करिवे की सोची। कचहरी मे चोखी बहुसऊ कर लीनी। पर मन म सज्जनता अरू कम मे ईमानदारी के सस्कारन के कारन वकालत म मन नई रमो। अध्यापक बन गये अर अध्यापकई ते अ त मे अवकास लीनो। श्री जयशकर प्रसाद चतुर्वेदी को जनम 17 माच 1911 कू बयाने मे श्री भाजराज चतुर्वेदी के घर भयो। ग्याहर बरस की उमर म अपने चाचा सोमराज जी की प्रेरना ते ब्रजभाषा की कविता लिखबो सुरू करों। नीतिकाव्य अरु हास्य रचनान के सग सग श्री चौबे जी नें समस्यापूर्तिन के रूप म ऊ अपार ब्रज काव्य को प्रनयन कीनो है। समस्यापूर्तिन के काव्य मे परम्परागत ब्रज की भक्ति अरू ऋतुवनन की सदाबहार छवि के सग सग इन अपने परिवेस की समस्यान कू उभारबे मे कोई कसर नाय छोडी। 'नारद मोह' अरू 'विजया कारिका' सीसक ते चौबे जी नें खण्ड काव्य ऊ लिखे है। जाके सगई 'नीति कुसमावलि के रूप आधुनिक परिवेस के नीति काव्य को बिसाल काव्यऊ इनके कवि हृदय ते प्रस्फुटित भयो है।

समाज म रिसवत, चोर बजारी के बढते भये सामाजिक रोग ते चौबे जी को कवि उद्वेलित है उठौ। जाई सत्य कू बि न अपनी एक साधारन कु डली म हजामत' प्रतीक के द्वारा देखो कितनी सच्चाई के सग उतारो है।

आजु हजामत को फिकर बिरथा करि है लोग।
रिसवत चोर बजार नें, पून कियो सयोग।
पून कियो सयोग, खोपडी दाढी मूढें।
मिलत न तऊ सन्तोस मुडावन हारो ढूढें।
कह सकर कविराम रहै न कोऊ सलामत।
महगाई मुँह जोर बनावन रोज हजामत॥

श्री जयशकर प्रसाद चतुर्वेदी जी के कवि ने समाज म जो कछू देखो वाको ज्यो को त्यो बनन करिबे के सग सग बि नें नई क्रांति को आह्वानऊ करो है। लम्बी गुलामी पस्चात आजादी आई। चौबे जी बा पीढ़ी के साहित्यकार हैं जि नें आजादी की लडाई अपनी आँखिन ते देखी ही। दूसरे सब्दन म यो कह सकें है के चौबे जी बा पीढी के साहित्कार है जि न आजादी पाछे एक ऐसे देस की कल्पना करी ही जामे आगे बढबे के सबकू समान अधिकार हुगें। न कोई छोटो होयगो नई कोई बडो। योग्यता कू पूरो आदर दियो जायगो। पर आजाद भारत मे बि नें देखो के सिफारिसई सबते बडी योग्यता हैं तो बिनके कवि के बनाये गय आदस के सुपने को सिगरो महल खण्ड खण्ड है गयो।

सत्तर वें दसक म आय के तो सिफारसऊ पीछे रह गयौ । वही कठोर भासा म हमारे देस के या नये सत्य कू उभारत भये बिन 'डडा राखौ हाथ' प्रतीक ते नयी क्राति को सख फूकौ है । चापलूसीऊ अब नाय रही—

अर सिफारिस मर गई, अब गुडन को जोर
चापलूस तू व्यर्थ ही यहा मचावत सोर ।
यहाँ मचावत सोर लद गयौ समय तिहारौ ।
काम करावन हेतु नई तरकीब निकारौ ।
कह सकर कविराय, डड पेलौ कर मालिस ।
डडा राखौ हाथ अरे ! क्यों करो सिफारिस ।

समाज की आपाधापी, याई तानू नाय रुकी । हमारे देस म एक समै हो जब सक्तिमाली कमजोर कू सतायबो सबन ते बडो पाप समझते है । पर आज तो बाके पास सारीरिक पसु बल है बू सबनते ज्यादा सुखी है । सारीरिक पसु बल के सामै तो हमारे देस को पावन प्रजातत्रऊ कराहुयबे लग परौ है । भले लोगन की विचारेन की आज का बिसात है । हमारे समाज के प्रजातत्र को जि दुर्भाग्य देखौ कवि जयशकर प्रसाद चतुर्वेदी के कवि हृदय ते कितेक तीखे यथार्थ म लिपट के आयौ है—

लूटो निधरक सान सौं यही सयानौ काम ।
सादा बन सुख पाइए कर लीजै जग नाम ।
कर लीज जग नाम, भले लोगन दुख दीजै ।
नेता को धरि रूप आपुनो घर भर लीजै ।
कहे सकर कवि पाप घडा फूटै तो फूटै ।
ढाल पोल सब ढोल ताव मूछन दै लूटै ।

प्रजातत्र को नेता वूई है जो ऊल जलूल भाषन पल सके और उसूल को पक्को नई होय । 'दलबदल' जैस प्रजातत्र के असाध्य कू रोगऊ चौबे जी नै अपने तीखे तेवर के सन्दन ते नाय बकसी है—

जोर जोर सौं दे सकै भासन ऊल जलूल ।
नेता पक्को है वही राखै नाहि उसूल ।
राखै नाहि उसूल कर अपनी मनमानी ।
झटपट दल को बदल कर निज स्वारथधानी ।
कह सकर कवि नह करै जो तोरफोर सौं ।
अपसर पै मद जाइ बोल जा जोर जोर सौं ।

समाज को एक एक इकाई म पनपती नैतिक पतन की सच्चाई कू चौबे जी ने एक-एक करके अपने काव्य म उतारके रख दीनी है। डाक्टर वकील अध्यापक, व्यापारी आदि समाज की ऐसी इकाई है जिनके व्योहार अरू चरित्र पै हमारे प्रजात त्र को सुनहरो भविस्य टिको भयो है। चौबे जी के कवि ने समाज के या छेत्र के लोगन कू देखो के बेऊ धीरे धीरे अपने धम ते च्युत है रयै है। आध्यात्म को रस्ता बनायबे बारे साधु आज कैसे अधर्मी है गये है। याकी तीखे तेवर की अभिव्यक्ति देखो कवि जयशकर जी के या काव्य कथन मे—

साधू के सिर जटा हो राखे डाढी मू छ।
तन भभूत कर चीमटा, हो पडित की पूछ।
हो पडित की पूछ बेधडक धडा बतावै।
पीव गाढी भाँग चरस दम खूब लगावै।
कह सकर कवि माल उडाकै भोजन स्वादू।
चेली राखै सग बौहरा हो सोई साधू।

याई तरियाँ अध्यापक वगऊ अपन सच्चे कम ते च्युत है गये हैं। आज के अध्यापक न तो ज्ञानाजन कू पढे हैं अरू नई पढावे के प्रति बिनके मन मे काऊ तरिया को आकसन बचो है। कोऊ समै मे हमारे देस मे अध्यापन सबन ते ज्यादा पावन कम मानो जातो हो। राष्ट्र के भावी नागरिक को निर्माता मानो जातो हो अध्यापक। पर बूई अध्यापक आज कैसे भटक गयो है। अध्यापनऊ व्यापार बन गयो है। याई सत्य की यथाथ झाँकी दीनी है कवि जयशकर प्रसाद चतुर्वेदी जी ने अपने ब्रजकाव्य मे कई स्थानन पै। विनमे ते एक झाँकी उपयु क्त भाव की प्रमान में प्रस्तुत है—

अध्यापक सोई चतुर गाल बजावै जाई।
बात बिरानी जतन सों जगह जगह दे पोई।
जगह-जगह दे पोई, पढै न नाहि पढावै।
अपने गुन प्रगटाय छवि म चढे चढावै।
कह सकर कविराय करै जो टयूसन व्यापक।
चटक मटक सौं रहे भ्रमित सोई अध्यापक।

अध्यापक की तरियाँ सरकारी कार्यालय मे काम करिबे बारे बाबू तक्न के प्रजातन्त्र की मौज मस्ती अरू अफसरान कू अपनी अगुरिया पै नचायबे के विनके दृश्य चौबे जी की पैनी कवि दष्ठि सों नाय बच पाये। सरकारी कार्यालयन मे भ्रस्टाचार की

अमरबेल कैसी फूल फल रही है याकी साची साची सपाट बयानी करिबे मेऊ चौवे जी को कवि पीछे नाय रह्यो है ।

बाबू बढ़िया है वही बात करें इक्कीस ।
कागज कूँ अ गी करें मिल नही जो फीस ।
मिलै नही जो फीस गलत तो नोट लगावै ।
ऊपर भेजी मिसल, झूठ कह जन बहकावै ।
कह सकर कविराय करैं अफसर पै काबू ।
उल्टी सूधी करा लेई बढ़िया सोई बाबू ।

रोग निदान अरू चिकित्सा क नाम पै निदान करिबे बारे डाक्टर कैसे दु खी जनता कू लूट रयै है । हमारो नजरिया इतेक व्यक्तिपरक अरू स्वाथ मरौ है गयो के चिकित्सक जैसे सेवाभावी व्यवसाय तक मे डाक्टर की ज्यादा ते ज्यादा जेई इच्छा इरू प्रयत्न होय है के कसे मरीज की अटी मे ते पइसा निकारो जाय । बस अ दाज ते रोग को निदान कर आजकल के डाक्टर इलाज सुरू कर दे है । महगी ते महगी दवा लिखे है, चाए मरीज की आर्थिक स्थिति कितेकऊ विसम चो ना होय । बिचारो कर्जा लेके डाक्टर की जेब भरे हैं । बीमारी कछू तरिया की है अरू दवा दूसरी बीमारी की दई जा रही है । कविवर श्री जयशकर प्रसाद चतुर्वेदी के कवि ने ऐसे चिकत्मक को यथाथ वनन करते भये लिखो है —

सकै न नाडी देखि रोग अन्दाज लगावै ।
इन्जक्सन लिख सकै कीमती दवा मगावै ।
कह सकर कवि स्वेत भकाभक पहिरै झगुला ।
लूट मरीजहि सकै चतुर डाक्टर सो बगुला ।

ब्रजभाषा सदाते आदस की भाषा रही है । परि श्री जयशकर प्रसाद चतुर्वेदी जी ने जीवन के घनघोर यथाथ कू या भाषा मे उतार ब्रजी के आधुनिक आयामन म चार चाँद लगाये हैं । सस्कृत भाषा सो होमती भई ब्रजभाषा म आयबेवारी नीति विषयक काव्य धारा कोऊ चौबे जी ने ब्रज माधुरी मे पर्याप्त प्रयोग कीनो है । चौब जी के अजाने ग्र थ—' जय कुसमावलि' मे नीति विसयक ई काव्य सुरक्षित है । नीति काव्य लिखबो तलवार की धार पै चलबे की तरिया है । नैक चूक और गये रसातल म । जीवन के विभिन्न घात प्रतिघात को विसाल अनुभव को निचाड नीति का य को आधार बन है । शृ गार ते लके सा तरस तक की विभिन्न मनोहर बीथीन म लहरायबे बारी कविता के सफल ते सफल चितेरे नीति के गम्भीर महासागर क सामें मौन है जाये हैं । साँची तो जि है के जान जीवन के विराट महासागर म जितेक गोता लगाय हुगे, वू वित-

कई नीति की एक ते एक अमूल्य सीपी निकार के लाय सक है। चौवे जी को ब्रजनीति काव्य जाई तरियाँ में अमूल्य मोतीन की सुघर लडीन ते भरो पडो है। इनके नीति काव्य में गम्भीर परायन त हम या निस्कस पै और आये है के इनैं अपने नीति काव्य मैं सर्वाधिक ध्यान आज के भाव बोध पै राखो है। केवल परम्परा को निर्वाह या सस्कृत अपभ्र श अथवा ब्रज के पुराने कविन के कथन को पिस्टपेषण इनके नीति काव्य मे नाय। ब्रजभाषा को नीतिकाव्य ज्यादातर सस्कृत या अपभ्र श के पुराने विवेचन की पुनरावृत्ति है या पुरानी बात कू घुमाफिरा के कह दीनो गयो है। देखो नव भाव बोध के कछु नीति विसयक दोहा—

कदा चार दिन रात करि, नित प्रति मंदिर जाहि।
सो ढोंगी पाखड रचि, सकल जगत कर काँहि।।

देखत बोलत मैं लगें, भले भले जो लोग।
नीच घिनोंने करम करि साधत ढोंगी जोग।।

गाजा सुलफा चरस दम, सुरापान को भोग।
तिलक माथ कठी गरे, धारत ढोंगी लोग।।

श्री जयशकर प्रसाद जीनैं परम्परित समस्या पूर्तिन के विसाल काव्य की रचना करी है। समस्यापूर्ति के इन छदन म आधुनिक भाव बोध रितु वनन एव श्री कृष्ण की विभिन्न लीलान की झाकी के एक ते एक सुदर ब्रज कविता के नमूने हैं। भाषा मे चौवे जी ने भरतपुर की बोल चाल की ब्रज कू अपनो आदर्स बनायो है। सिफारिस मुवक्लिक, ट्यूसन, मिसल, उसूल जैसे विदेसी सब्दन को ऐसो ठाठ के सग अपनी कविता मे प्रयोग कीनो है कै लगै ही नाँय के ये सब्द उधार लिये भये है। कई जगै पै तो अग्रेजी सब्दन को ज्यो की त्यों सटीक प्रयोग भयो है कै लगै ही नाय कि ई सब्द विदेसी भाषा को है ब्रज को नाय—देखो उत्तर-धनि कानै को अवास सुखद हीटर तपाइवैं को' ?

*ह्या पै हीटर को प्रयोग हमारे ऊपर कहे गये कथन को प्रमान है।*

---

# मरुभूमि कौ सरस ब्रज कवि ठाकुर नाहर सिंह

हिन्दी साहित्य क इतिहास के लिखवैया ज्यादातर उत्तर प्रदेस के रहे है । हिन्दी साहित्य को भक्तिकाल अरु रीतिकाल ब्रजभाषा को कालई है । उत्तर प्रदेस के हिन्दी साहित्य के इतिहासकारन के कारन इन्नै उत्तर प्रदेस की ब्रजभूमि तानू जा भासा के साहित्य कूँ अपनी चर्चा को विसै बनायौ है । मरुभूमि वे ब्रज साहित्य की तरफ इन लोगन को ध्यान नाय गयो । डा सत्येन्द्र ने राजस्थान म रहते भय ब्रज साहित्य को इतिहास लिखौ है । पर बेऊ मरुभूमि के भौतेरे ब्रज साहित्यकारन कूँ अपन इतिहास मे नाय समेट पाये । राजस्थान सदा तेईं डिंगल अरु पिंगल साहित्य सरजन की पावन भूमि रही है । यहाँ के साहित्यकारन एक सग डिंगल अरु पिंगल के नाम ते राजस्थानी अरु ब्रजभासा की रचना करी है । मरुभूमि के साहित्यकारनै अपन मन के भक्तिभावन कूँ ब्रज म लिख क गौरव को अनुभव कियौ है । जि अविच्छिन्न परम्परा आजऊ राजस्थान माहि अबाधगति ते चल रही है ।

प्रस्तुत राजस्थान क अजान ब्रज साहित्कार प्रकासन के पहल पुष्प प्रकासन म हम राजस्थान क एस रचनाकार की ब्रजभाषा की रचनान कूँ प्रकासित कर रये हैं जान डिंगल के सग-सग अपन मन के भक्तिभावन कूँ ब्रजभासा मे उतारी है । कृष्ण भक्ति क मन की पीर कूँ इन्नै ब्रज की माधुरी म उतार क जि सिद्ध कर दीनी है कै मरुभूमि म ब्रजभूमि के प्रति नेह अरु दुलार काऊ त कम नाय । जिला जोधपुर के पाली सहर क पास आउवा ठिकाने के ठाकुर नाहरसिंह अस्सी बरस की अवस्था मेऊ नित्य ब्रज के छन्द रचकें अपनी भक्ति भावना की पीयूसधारा बहाय रये हैं । इनकूँ न तो प्रकासन की चिन्ता है अरु नई इनकूँ यस को लोभ है ।

ठाकुर नाहर सिंह की भक्ति भावना म मोहन कृष्ण की मोहनी मूर्ति क एकते एक सुन्दर सटीक मनोहर चित्र मन कूँ बरबस भक्ति क आनन्द म डुबाय कैं निहाल कर देय हैं । कृष्ण सौन्दर्य के इनके भक्ति भावन में सरसता अरु प्रेम की पीर को एसो रम-

णीक पुस्कल भाव है जाकी सरसता अरु मिठास की महक आद्योपान्त रनक झुनक फगनौटी गमक की परिचायक है। कृष्ण के सौ दय अरु वाकी रूप माधुरी के आकसन मु ठाकुर साहब को लिखौ एक चित्र देखौ—

लाज लुटैया लाल लाकरी लकुट लिये, कुण्डल कन्दोरो करा, काजर कडैया है।
मोर मुकट मूँदरीमाला, मुसकान मृदु, बलैया ले ब्रजवाला, बासुरी बजैया है।
पीताम्बर, पेरनरी, पासल पादुका पाँव चवल चलैया चख चित्त को चुरैया है।
नाहर निहार नाथ नित नवनीत नेही, कामर करैया कारो कैसो री क हैया है।

ठाकुर साब ने ललित लाल बनवारी श्री कृष्ण की छवि कूँ उतारबे मे काऊ तरियाँ को कसर नाय छोडी। एक त एक सु दर श्री कृष्ण की रूप माधुरी के चित्र इनके काव्य मे भरे पडे हैं। साहित्यकार अरु आलोचकन की दृष्टि सो ओझल ब्रजभाषा को *अनुपम साहित्य नीरस मरुभूमि की जीवन्तता अर सरसता को परिचायक है।*—जाकी मृदु मुसकान के सामै सिगरो जग फीको फीको लगे है—

मोर को मुकट माथे तिलक उद पुण्ड ताने, कुण्डल कज्जर केस, नैनरस नीको है।
मोह माला भुजबन्द कन्दोरा अ गूठी करा नूपुर मुरली नाय, हरे चित्त ही को है।
चन्दन केसर चव पीताम्बर नीलपट, अन्तर सु ऊप वस्त्र, गोरोगुलाबी को है।
सुन्दर नाहर स्याम मुख मुसकान मृदु, छवयो जाय अग छवि फब्यो जग फीको है।

ठाकुर नाहर सिंह की या पोथी मे छपी भई बिनके अजाने व्रज काव्य ते प्रमानित होयगो क राजस्थान को नीरस मरुभूमि म ब्रजभूमि अरु ब्रजभाषा के प्रति कितेक नेह अरु आदर है। यात जेऊ सिद्ध होयगो क ब्रजभाषा को सुगधमय लालित्य ब्रजभूमि ते चाए धीरे-धीरे लुप्त है रह्यो है पर राजस्थान के मरुभूमि के साहित्यकारन बाय पूरे आदर के सग आजऊँ जीवित बनाय राख्यो है। मरुभूमि म रहते भयऊ ठाकुर नाहर सिंह नैं अपनी कविता म ब्रज होरी की सरसता केऊ एक ते एक अनूठे चित्र प्रस्तुत कीने हैं। होरी की मस्ती म छैल छबीले के रग मे भीजी भई ब्रजगोरीन को दखो ठाकुर साहबनें कैसो अनूठो चित्र खीचो है।

होरी लखि होरी आई कीरनि किसोरी आई, सखियाँ सजोरी आई 'झोरी आई पेलरी।
घर रग घोरी आई, ढेर चोवा ढोरी आई, ब्रज मे बिसोरी आई पौरी आई पेलरी।
गुलाल लें गोरी आई ब्रजचन्द बोरी आई, काऊ नाहो मेरी आई, खोरी आई सेलरी।
भीगती भिगोरी आई, अबीर ने ओरी आई, भग मखी मोरी आई, रारी आई रेलरी।

ब्रज ललनान क पावन रूप की एक छटा और देखो —

शोभा सरसारी है कैं घटा छहरारी है कैं प्रीत रग पारी है कै, केसर की क्यारी है।
यौवन उज्यारी है कैं छवि सुधा छारी है कैं भव्य कला भारी है कै सुन्दरी सवारि है।

कृष्ण चित्रकारी है कैं माया मोहनारी है क पराशक्ति प्यारी है कै, दमक दुलारी है।
नाहर निहारी है कैं, सोहन सितारी है कैं बसीकन बारी है कै कीरति कुमारी है।

ठाकुर साहब न प्रेमरस की रूप माधुरी वनन मेतो कमाल ई कर दीनो है। रूप माधुरी की छटा कू साकार करबे म ठाकुर नाहर सिंह ने भावन के लालित्य म सब्दन के सटीक प्रयोग की जा मिठिया अलख जगाई है, बाके रमणीक मनोहर आनन्द को कहा तानू बखान करें। मीठे भावन के सग, मीठी ब्रजभाषा ठाकुर साहब के मीठे हृदय ते निकस के मीठे मीठे सब्दन की रिमझिम फुआरन में कभी मथर गति त इठलाती-इतराती चितवन मटकाती नह की चकाचौंधी गुलाबी बीजुरी कौंधती भई जा रही है याको एकई उदाहरन भौत है। लजील लुभावन लोचनन के कटाक्षन ते कीरति कुमारी कैंम मदमाती मस्त मगन है के ललचाय रही है। देखो तो मही याकी करामात ठाकुर नाहर सिंह के बूढ़े जजरित सरीर म मधुमय धडकत सदा बहार भावना के मकरद भरे हृदय की एक बानगी —

कीरति कुमारी कृष्णा कोमल कटाक्ष कर
पलक पकज परसैं प्रभा पसरावै है

जुरत जतावैं जोम जोबन जगति जात
मार मदमाती, मिलैं माधुरी सुहावै है।
झूमत मिलन क पैं झिझक झुकन झाँके
छटत छबीली छटा छनन छकावै है।
नाहर नुकीले नैन, नवल नसील नहीं
लोचन लजील लगा लुभा ललचावै है।

प्रियतमा अर श्याम की जुगल जोरी के अनुरागी कवि ठाकुर नाहर सिंह की प्रिय के ब्रज भूमि के दिव्य प्रेम त हृदय को एगो तादात्म्य भयो है क प्रेम की पचरगी पुरवैया की सुकोमल सुरभि क गिवार या म कछु नाय। वृषभानु दुलारी अर निर्मोही कन्हैया की प्रीति क प्रसर उमई तेज इनकी कविता में पूरी तन्मयता में संग बिखरी भयो

है । सन्दन म कहा तानू समेटी जाय नीरस मरुभूमि के ब्रज कवि के हृदय की या सरसता अरू प्रेम की गगोत्री कू । ब्रज के छबीले छैला के सग राधेरानी के त मय है कै नृत्य करते ब्रज वे रसीले रास को एक उदाहरन भीत है ।

सरस श्री राधेश्याम सजे सरसात सोभा छबीले छटालू छाजत छनक री ।
लोचन लुभात लखी लगन लगात लजी मोहन भ्रमात मदू भूसन मनकरी ।
सखा सखी साथ साज सुराग सगीत सोर झूमत झूकत झोक झाझर झनक री ।
नाहर निहार नैन नवल नचत नीके थाथा थई थ ग थौंत, थिरक थनकरी ।।

सलोने स्याम के सजे भये सरूप की झाकी मे देखो तो सही सहज भाव ते प्रयुक्त करे गये अनुप्रास की महिमा की घटा टोप घटा, मरुभूमि के भक्त कवि श्री ठाकुर नाहर सिह के विपुल ब्रजकाव्य के सैकडन उदाहरन मे याकी एक बानगी—

सुन्दर सलोने स्याम, सिगार सरूप साजे, सुगध सुरग सीस, सुमन सजैया सो ।
स्वामिनी सहित सदा, सखा सखी सत्य सार सेवक सरन सेवा, सुफल सिखैया सो ।
सस्वन स्तुतित श्रेष्ठ, सन्दन सुजस सव स तन साधुन स्नेह सिदून समैया सो ।
सारेद सुरन सेस, सुकृत सराहैं सुद्ध सगुन साकार सोभा, सावरे सनैया सो ।।

ठाकुर नाहर सिह जोर्न श्री कृष्ण राधा वे प्रेम अरु कृष्ण लीला के भौतरे पद ऊ लिखे हैं । इन पदन मे सूर की सी सरसता अरु नददास जैसी लालित्य अरु मिठास दसनीय है । उपमा उत्प्रेक्षा की लडी पै लडी की झडी के बरसायबे मे ठाकुर साहब कू कमाल हासिल है । यथा–

पयोनिधि सी उठि तरग प्रीति की मन मे मोदन मावत है ।
कमल गोर नील सी काया बै सोडस विकसावत से हैं ।

याई तरियाँ राधा कृष्ण के तन्मय झाँकी की एक घटा और देखो ।

पहर राधा सग नूपुर पांयन नटवर नाचैरी ।
सखियन गात मोद मन साजा मितिधुनि माचैरी ।।

याई तरिया होरी के रग मे श्यामा-श्याम की अनौखो अनुराग म डूबी भई एक घटा और देखो ।

मिलि राधाकृष्ण धूम मचावै ।
आली ब्रज मे होरी आवत खेलत फाग खिलावै ।

[ आखर आंखर अनुराग

सखा सखिन की टोली सग म गीतन फगवा गावै ।
बहु भाँतिन ढप बाजत बाजे अबीर गुलाल उडावै ।
पिचकारिन भरि रगन पानी भीजत सबै भिजावै ।

ठाकुर नाहर सिंह न स्याम के वियोग म विलखती गोपी, राधा अरु रोमते सिसकते ब्रज कोऊ बडोई करुना भरो चित्रन कीनो है । दखो बानगी —

अरी ! साम भई पर स्याम न आय मन सखिरी मरो मुरझाए ।
गहकाज करत उनके गुनगावत ज्यो त्यों दिन कट जाए ।
अस्ट पहर राधा के उनकी छबी रहत उर धाए ।
बिसरू पल भर नही प्रेमबस पुरुषोत्तम पिय पाके ।

आखिर म हमारो निस्कस है के राजस्थान की मरु भूमि मेऊ ब्रज के स्यामा स्याम के प्रेम की दिव्य बरखा काऊ तरियाँ कम नाय भई है । हिन्दी के खोजी इतिहासकारन राजस्थान के मरुभूमि के ब्रज काव्य की भारी उपेक्षा करी है । ज्यादातर लोग जि मान रहे है कै मरु भूमि म ब्रज की सी सरसता कहाँ धरी है । म्हाँ तो डिंगल क काव्य की धाराई बहै है ई बात सही नाय । डिंगल क मर स्थल के कविन्नै अपने मन की भक्ति कू पिंगल भाषा मेई उतारी है । पिंगल के रुप म आजऊ राजस्थान मे ब्रज भाषा कूँ बूई नेह अरु दुलार मिल्यौ भयो है जो काऊ समै सिगरे भारत म मिल्यो भयौ हो । जोधपुर सभाग के वयोवृद्ध डिंगल भाषा के कवि ठाकुर नाहर सिंह को ब्रजकाव्य याको सबनते बडो सटीक प्रमाण है । ठाकुर नाहर सिंह जैस भौतेरे डिंगल भाषा म कवि आजऊ राधाकृष्ण के दिव्य प्रेम कू पिंगल भाषा म पूरी तन्मयता के सग लिख रहे है ।



# ये अनुराग के रंग रँगे



# ब्रजभासा के वैष्णव कवि बागरोदी बलदेव शर्मा 'सत्य'

बागरोदी श्री बलदेव शर्मा 'सत्य' नाथ द्वारा के ऐसे कवि कलावन्त ब्रज साहित्य सेवी है जिन्नें बल्लभ सम्प्रदाय के परम आराध्य श्री नाथ जी के भावलोक म डूब के काव्य रचना करी है। इनकी कविता को एक एक सब्द अष्टछाप के कविन की परम्परान को परिचायक है। अष्टछाप के सत कविन्नें अपनो सब कछू अर्पित कर बल्लभी वैष्णव साधना मे दीक्षा लैके अष्टसखा के पावन भाव ससार प आरूढ है के भक्ति काव्य की जो पीयूस धारा प्रवाहित कीनी है कछू वैसोई बागरोदी श्री बलदेव शर्मा 'सत्य' के भाव लोक की स्थिति है। अष्टछाप के भावलोक अरु बागरोदी जी के भाव ससार अरु आराध्य श्री नाथ जी के प्रति वैष्णवी समर्पित भक्ति मे भौत साम्य है। 'करत सहाय रहे सकट परे पे सदाँ, नाथन के नाथ प्रभु गोवधन हमारे है।' 'प्यारे श्री नाथ तेरी शरण सत्य आयो है', 'सब विधि श्री नाथ को सत्यगुण गायो है', आदि भावन सों अपनें सिगरे ब्रजकाव्य मे बागरोदी जीनें बल्लभ वैष्णव भाव कू चरितार्थ कीनौ है।

बागरोदी बलदेव शर्मा 'सत्य' के पूवज तैलगाना प्रदेस के हे। बेऊ श्री बल्लभाचार्य जी के पुरखान के सग उत्तर भारत आये हे। जि तथ्य श्री हरिहर भट्ट के 'विष्णु स्वामी चरितामृत' ते सिद्ध होय है। उक्त ग्र थ के गाम ज्ञाति खण्ड म 'बागरोद' गाम की चर्चा आई है। जि गाम तैलगाना प्रदेस मे आजऊ विद्यमान है। वल्लभाचाय के दूसरे कुमार गोस्वामी श्री विट्ठलेष की पत्नी रूक्मिनी बागरोदीन की सतान ही। तैलगानो छोडिबे के सग बागरोदी परिवार अपने इष्टदेव भगवान श्री गिरधारी जी कू बी सग लेतौ आयौ अरु ब्रज मे राधाकुण्ड पै मन्दिर निर्मान करवाय के म्हा वाकी स्थापना करवाय दीनी। तत्कालीन जयपुर नरेश के आग्रह सों जि सेव्यनिधि जयपुर पधराई गई अरु जेई कारन हो के बागरोदीन के परिवार राजस्थान मे कोटा, जयपुर, बीकानेर, अलवर आदि स्थानन में आय के बस गये। श्री 'सत्य' जी के पिता श्री मधुसूदन शर्मा जयपुर राज्य के पचेवर गाम निवासी हे। बे श्री नाथ जी के परमभक्त हे। जब सत्य जी बालकई हे तो इनके पिता को देहान्त है गयौ। अनाथ अर निराश्रित बालक बलदेव के ऊपर चारो

तरफ मुसीबन के बादर एक सग टूट परे । खायबे-खेलबे अरु चितारहित बालकोचित क्रीडान के जीवन मे बलदेव कू पग-पग पै काटेई काटेई आयब लगे । जलपात्र अरु उपकरन मात्र के सबन सो वे श्री नाथ जी की नगरी नाथद्वारा म करुनामय गोवर्द्धन धारण की सवा मै अपनो सवरदू त्याग के आय गये । श्रीनाथ जी के करुनामय आश्रय म रहकै बिनकी विभिन्न लीलान को गायन करते भये इन्नै विद्या अजन कीनौ । अष्ट छाप के कवीन के हृदय त निकरे भावन कू ये जब श्रीनाथ जी के सामै नेत्रन ते अ सु-आन की धारा प्रवाहित करते गाय गाय के विभोर है जाते है तो आस पास के वातावरन मे अष्टसखा अपने पदन के माध्यम सो साकार है उठते हैं । भक्ती की एसी पीयूस धारा प्रवाहित है जाती ही के आस पास दरसनार्थी भगत लोगऊ कछु छन कू अपनी तन मन की सुधि भूल जाते हे । इनके पिता मधुसूदन शर्मा यद्यपि अकिंचन हैं पर अपने तपोनिष्ठ वैष्णव व्रत अरु स्वाभिमान के तेजस्वी रूप के कारन भौतई लोकप्रिय है । पिता ते विरासत म मिली आत्म सम्मान की ठसक के सामै जाई कारन इन्नै अपने स्वाभिमान कू नीचौ नाय होन दीनौ ।

ऐसे स्वाभिमानी ब्रजभासा अरु श्री नाथ जी के अनन्य सेवक बागरोदी श्री बलदेव शर्मा 'सत्य' का जनम वि स 1966 अषाढ सुक्ला त्रयोदशी रविवार कू मैया कमलावती की कोख सो भयौ । स 1937 मे मुण्डन अरु कछु समय पाछ ननिहाल बीकानेर म इनको उपनयन सस्कार भयो । श्री मदू लाल जी के चरनन म बठ कै इन्नै विद्या-अभ्यास कीनौ अस म्हाई स 1914 जेठमास म गोकुल निवासी दही द्वारकानाथ लाल जी की सुपुत्री श्री यमुना देवी के सग इनको ब्याह भयौ । पुराण वेदा न म शास्त्री की परीक्षा बनारस सो पास करै पाछे इन्नै अपने फूफा श्री गोस्वामी द्वारक श जी महाराज सों वल्लभ वदान्त अरु पुष्टिमार्गीय प्रेमलक्षणा भक्ति के रहस्यन को ज्ञान प्राप्त कीनौ । तिलकायत गोस्वामी गोवर्द्धन लाल जी महाराज सों अष्टाक्षर मत्र अरु ब्रह्मसबध की दीक्षा प्राप्त कीनी । पुष्टीमार्गीय कला को ज्ञान गोस्वामी हरिप्रिया बहू जी महाराज कोटा अर विविध शास्त्र एव व्याकरण को अध्ययन श्री शकर लाल जी नाथद्वारा, लाडली लाल जी वदावन श्री माकण्डेय मिश्र दरभगा काशीनाथ शास्त्री प गिरधारी लाल जी कोटा एव श्री दामोदर जी रायला जैसे अपन समै के ख्याति प्राप्त विद्वानन सों कियो । समाज सेवा, साहित्यिक गतिविधि एव अन्य रचनात्मक काय क्रमन को स्यात ई कोई प्रसग होय जामें सत्य जीनै भाग नई लीनौ होय । इनकी लोक-प्रियता को जेई रहस्य है कै आप आबाल-वृद्ध साक्षर निरक्षर, नर नारी दलित सम्पन्न सबन की समानभाव ते जीवन भर सवा म रत रहे है । बरसन सों अखिल भारतीय पुष्टि मार्गीय वैष्णव परिषद नाथ द्वारा साखा के मत्रीपन पै रहत भये नाथद्वारा के वैष्णव सम्प्रदाय के विभिन्न कायक्रमन को सचालन करते रहे है । गोस्वामी श्री कृष्णकुमार महाराज

के सग शास्त्री के रूप मे रहते भये सत्य जीनें लखनऊ, इलाहाबाद, कानपुर आदि प्रदेसन मे पुष्टिमार्गीय प्रचार प्रसार के माध्यम सो ब्रजभासा की अभूतपूव सेवा करी है।

सत्यजीनें ब्रजभासा मे गद्य पद्य दोनू मे समान भाव सो साहित्य को सजन कीनो है। इनके सिगरे साहित्य को विवेचन करें है तो विदित होय है के इनें ब्रजभासा मे तीन तरिया की रचना करी है-(1) भक्ति परक साहित्य (2) श्री नाथ जी उत्सव (3) फुटकर साहित्य। भक्ति परक साहित्य मे इनें सैकडन श्री नाथ जी की भक्ति मे डूब के कवित्त-सवैया अरू पदन की रचना करी है। श्री नाथ जी उत्सव परक साहित्य मे श्रीनाथ जी के विभिन्न उत्सव, विनको सिगार अरु अ य साधनान को ब्रज काव्य मच सो सूक्ष्म विवेचन इनें कीनो है। फुटकर साहित्य आधुनिक जन जीवन नायक नायिका भेद जसे परम्परित काव्य मजन इनो साहित्य की प्रमुख विसेसता रही है। याके अलावा 'श्रीनाथ सेवा रसोदधि' सीसक सों पांचसौ छहत्तर पन्ना को पुष्टि सम्प्रदाय के आलोक मे श्रीनाथ जी की सेवा पूजा पद्धति, उत्सव आदि को ब्रजभासा गद्य मे विस्तार ते विवेचन वारो विसाल ग्र थऊ इनें लिखो है। श्रीनाथ सेवा पद्धति को स्यात याते ज्यादा प्रामानिक सूक्ष्म विवेचन हमारी निगाह मे आज तानू देखबे म नाय मिल्यौ है। श्रीनाथ जी की सेवा पद्धति के एक-एक परम्परा को या ग्र थ मे विस्तार ते वनन कीनो गयो है। याके अलावा ब्रजभासा के हजारो दोहा अरु कवित्त इनके पोथीन मे दबें प्रकासन के अभाव म बद पडे भये हैं। सत्य जी हृदय सो इतेक उदार है के इनें अपने कई सिस्यन कू ग्र थ लिखवा डारे है। श्री नवनीत गोस्वामी ने लिखो है—'सत्य जीने हजारों कवित्त एव दोहा की रचना की। उनके दो महत्वपूण काय की चर्चा किये बिना उनके कृतित्व का विवरण अधूरा रह जायेगा। 'नाथद्वारे का सांस्कृतिक इतिहास' उनका महत्वपूण ग्र थ है जो उन्होंने अपने प्रिय शिष्य कविवर श्री प्रभु दास जी वैरागी ने लिखवा डाला। इसी प्रकार श्रीनाथ सेवा रसोदधि तो उनकी जीवन भर की श्रीनाथ सवा एव भक्ति का निचाड है। यह ग्र थ उनकी जीवन साधना की चिन्तामणि है।[1] श्रीनाथ-सेवा- रसोदधि ग्र थ के विसें मे ब्रजभाषा के प्रकाण्ड पण्डित स्व डा गोवद्ध ननाथ शुक्ल ने लिखो है— ब्रज साहित्य, दशन कला धम भक्ति सवा का यह ग्र थ सम्प्रदाय का एक लघु एनसाईक्लोपीडिया बन गया है, जिससे साम्प्रदायिक वैष्णवों, सेवकों, मुखियाओं का तो लाभ होगा ही—ब्रज साहित्य सस्कृति के अनक शोधकर्त्ताओं के लिए भी यह उपयोगी सिद्ध होगा। ग्र थ के अनेक सकेतो से विदित होता है कि तिलकायत परम्परा के अनेक आचार्यों की ब्रजभाषा साहित्य की सेवा पर शोध काय हुआ ही नही है।' हमकू ई लिखबे म नेकऊ सकोच नाय के चौरासी वैष्णवन की वार्तान के पाछे चार

1 श्रीनाथ सेवा रसोदधि पृ 9

रामजीलाल—बेटा जब तू याय लिख चुकै तो बाहर आ जाइयो। पैलो पीरियड पोलटिकल साइस के प्रोफेसर नेतराम पालीवाल को होयगो। बाय की तो नाक काटनी है। कल वे मतलब उरझ गयो मोते। आज मालूम परेगी कि उरझवे को का मतलब होय ?

भूपेन्द्र—आपकी बात तो सही है पर छोरी की टेबल पै लिखवे सो का होयगो ?

रामजीलाल—अरे ! लाला तू तो निपट मूरख है। जसै ई छोरी आवेगी वू हाजिरी लेगो। व भडक जामिगी। वा समै तुमे जमके छोरिन को पक्ष लेनो है अर हडताल करनी है।

भूपेन्द्र—हडताल कैसै होयगी या बात स ?

रामजीलाल—तू याकू छोटी सी बात समझ रह्यो है। अरे ! याके पीछे तो या पूरे कालेज की हडताल करवायी जा सके। तुमकू हडताल करवानी है या बात कू लैके कै हमारी बहनन को बइज्जती भई। जब तानू दोषी कू पकरो नहीं जायगो हम क्लास म नहीं जायेग।

भूपेन्द्र—वाह ! गुरुजी का दिमाग पायो है आपने ?

(भूपेन्द्र अर रामगोपालजी जाये है)

## दूजो दृस्य

(कक्षा म अध्यापक जोर जोर ते हाजिरी ले रह है। अध्यापक को नाम नेतराम पालीवाल है। सागै तीन टेबिल पै छात्रा अर पीछे चार प छात्र बैठे भय है)

अध्यापक—प्रमोद विहारी !

एक छात्र—(ठाडो हैकै म्हा पिचकाय के) यस सर !

अध्यापक—रामप्रसाद !

रामप्रसाद—(छात्रान की आवाज बालतो भयो) हाजिर साब !

(पूरी क्लास म हसी की आवाज)

(अध्यापक घबरायौ सो ! छोरा छोरिन की माऊ देखे है। छोरा छोरी बा अध्या-
पक के देखते ई चुप है जाय। फिर हाजिरी लबो सुरू)

अध्यापक—महेंद्र गुप्ता !

महेंद्र गुप्ता—(अचानक खांसते भये बैठे भय गरे की नकली आवाज बोलतौं भयं
यस मैडम !

(फिर क्लास म एकदम हसी, अध्यापक फिर सामई देखैं अरु बिनक देखतेई हु
ऊ बद है जाय। जैसें बिरेक लगा दिये होय)

अध्यापक—कालिका प्रसाद !

कालिका प्रसाद—(जोर ते घुसते भये) जै गिर्राज महाराज की ! (पुन जोर
हसी)

(अध्यापक क्रोध सो कालिकाप्रसाद की माऊ देखे है, बोऊ अध्यापक ए देखत
टेढी गरदन करकै छोरीन की टेबिल माऊ देखकै मुसकाव है। याय देखिकै अध्याप
कौ क्रोध दूनो बढ़ जाय) अध्यापक व्हाई आर यू टर्निंग योअर गरदन।

कालिका प्रसाद—गुरुजी मैं का करूं कल सबेरे ते मेरी निपूती जो गरदन बेर है
टेढी है रही है।

(दोऊ हाथन ते लकडिया की तरियां गरदन उठी सीधी करे है, क्लास मे फि
हसी याते गुरुजी को क्रोध औरऊ बढ़ जाय)

अध्यापक—(क्रोध म) कालिका प्रसाद ज गिर्राज जी कहकें तुम हाजिरी बोलो हो
ई हाजिरी बोलबे को तुमारो अशिष्ट व्यौहार मोय नैकऊ पसद नांय। अपनी का
किताब उठाओ अरु कक्षा ते बाहर चले जाओ।

कालिका प्रसाद—(खांसते भये, पुन छोरिन की टेबिल माऊँ नार करते भये। च
विनम्र भाव ते) गुरुजी हम तो व्रजवासी हैं। हम पैदा ते लैके मरबे तानूं गोवधन
भक्ति करें हैं। गिर्राज जी अरु कृस्न बलदेव हमारे देवता हैं। बाकी सब झूठो है। मैं
तो गिर्राज जी कौई तो नाम लियो है। गिर्राज जी को नाम लये ते बताओ आपको कै
अपमान है गयो।

अध्यापक—चुप रह ! डोंट स्पीक !

कालिका प्रसाद—गुरूजी अवतो फैसलो होयगो के गिर्राज जी यहवा अशिष्टता है कै भक्ति है।

(इतेक मेई अपने थला म ते एक चीज निकाय लेंय है। वाय बडे प्रेम ते सूंघे है। कक्षा मे सब विद्यार्थी वाय देखक हसवे लगे है)

अध्यापक— ई का है तुमारे हाथ मे। ई क्लास है कै सब्जी की दुकान है।

कालिका प्रसाद—गुरुजी। ई तो अपनी अपनी पसद है। कोई कू गुलाव कौ फूल पसन्द है कोई कू कमल कौ फूल पसन्द है। (छात्रान की माऊ देखते भये) कोई कू चमेली कौ फूल पसद है।

(चमेली नाम की एक छोरी कू दूसरी कू नोचती भई अपन कू तो गोभी कोई फूल पसद है।)

कालिका प्रसाद—गुरूजी हमारे घर मे तो सात पीढीन ते गोभी के फूल कौ चलन है।

चमेली—(इतेक म चमेली नाम की छात्रा ठाडी है क जोर ते कहे) सर हम लोगन कीऊ कछु इज्जत होय। हम या अपमान कू सहन नाय करिगो।

अध्यापक—का का का का बात हैं।

चमेली—बात का है टेबिल ए देखो अपनी आखन ते।

(इतेक मेई भूपेन्द्र छात्र भगके आवे है। अरू टबिल प झुक के पढतौ भयौ जोर जार ते बोले है।)

भूपेन्द्र – गुरूजी अब सहन नाय कियो जायगो। हमारी भनन की इज्जतऊ है। काऊ दूसरी क्लास के गुण्डा उटपटाँग या टबिल पे लिख गयो हैं। अरू हम चुप रहें ?

अध्यापक—(टेबिल के ढिग जाते भये) ठहर !

भूपेन्द्र—का ठहर गुरुजी ? हमारी भैनन की बेइज्जती है आय अरू आप हमकू

ठहरबे कू कह रहे हो। जाकी। जाच होनी चइये। हमकू सम ते डूब मरबे की बात है। चलो सब ठाड़े है जाओ।

कालिका प्रसाद—छात्र एकता!

भूपेन्द्र—जिंदाबाद!!

कालिका प्रसाद छात्र एकता!

समवेत सुर—जिंदा बाद!!

(कक्षा खतम है जाय है अध्यापक चल दे है)

(कक्षा मे त निकर के छोरा छोरी संग-संग जाय रहे है। आगे की बैंच पै तीन लड़की बैठी है। पीछे 5–7 लडका है। भूपेन्द्र आगे जा रह्यौ है अरू उत्तेजित छात्र छात्रा नारे लगाते भये)

भूपेन्द्र—छात्र एकता!

समवेत सुर—जिंदाबाद!!

भूपेन्द्र—प्रोफेसर पालीवाल!

छात्र—मुर्दाबाद! मुर्दाबाद!!

(इतेक मैंई अध्यापक रामजीलाल बगल मे हाजरी को रजिस्टर लये भये म्हाते निकरे हैं)

रामजीलाल—भूपेन्द्र चौ हल्ला कर रये हो? अनुशासन ऊ तो कोई चीज है?

भूपेन्द्र—गुरूजी अनुशासन कू का पुड़िया मे धरकै चाटें? आप अनुशासन! अनुशासन!! कर रहे हो ह्यां हमारी भैनन की बेइज्जती है रही हैं।

रामजीलाल—का भयौ?

एक छात्र—गुरूजी हमारी क्लास की छात्रान की टबिलन पै जाने का उल जलूल लिख दियौ दूसरी क्लास के छोरान्नै।

रामजीलाल—ये तो बुरी बात है।

भूपेन्द्र - जाई मारन हमने हड़ताल कर दीनी हैं।

छात्र—प्रोफेसर पालीवाल

समवेत सुर—मुर्दाबाद !

रामजीलाल—(दोनू हाथन ते चुप रहवे को इसारो करते भए) आप लोग जो कछ़ कह रयें हो वू सही है। जो कछ़ भयो है वाकी मैं कड़े ते कड़े सब्दन मे भत्सना करूँ हूँ।

एक विद्यार्थी—हाँ गुरूजी मौत सुन लीनी भत्सना।

आपस म फिर बात चीत सुरू है जाये है। छात्र भूपेन्द्र सबन कू चुप करवे को इसारो करतो भयो)

भूपेन्द्र—चुप है जाओ लाला। हाँ तो गुरूजी का कहै रहयें हो आप ?

रामजीलाल—मेरे पास कहवे कू का है हम तो तुम्हारे गुरू है। हमारे पास कोई सकती नाय ताकत नाय। बस एक नैतिकता की ताकत हमारे ढिग है। आप लोग छात्र हो। छात्रन कू अपनो कर्तव्य ध्यान रखनो चइये।

छात्र—आप कर्त्तव्य की बात कर रयें है। पर क्लास म जायकें तो देखो। हमारी बचन पै देखो है आपने ?

रामजीलाल—ओह ! तुम लोग बात समझ चौना रहे। तुम्हारी बात कोई तो मैं समथन कर रयो हू। आप लोगन क सग जो कछ़ भयो है वाते बुरी बात दूसरी कोई नाय है सके। कोई बात त असतोष हाय तो अपने अध्यापक ते कहनी चइय। अगर अध्यापक तुम्हारी वाजिब माँग पूरी नई कर सके तो तुम्हे सीधे प्रिंसीपल के पास जानो चइये। अगर प्रिंसीपल तुम्हारी माँग पूरी नई करे तो फिर हड़ताल करनो चइये। पर पैंलई हड़ताल को निनय करनो ठीक नाय।

भूपेन्द्र—गुरूजी हमारी सुनवाई कोई नाय करैं। अब तुमई बताओ पिछले सप्ताह हमने प्रिंसीपल साहब ते कही ही क कालिज म एक कैण्टीन हानी चाइये। का हमारी माँग पूरी भई ?

रामजीलाल—कैण्टीन खुलेगी । जरूर खुलेगी । पर जी नौ सोचो । अगर आप लोग हड़ताल करोगे तो जाते पढाई को कितेक नुकसान होयगो ।

एक छात्र—(क्रोध मे) गुरुजी आपकू पढाई की लग रयी है । ह्या तो हमारी इज्जत पेई हाथ साफ करयो जाय रह्यो है ।

भूपन्द्र चलो रे ! प्रिंसीपल के पास चलो ।

## तीजो दृस्य

(मंच पै स्टाफ रूम को दृस्य । एक कोने म पानी को घडा धरो है । पाच छे कुर्सी बिछी भई है । दीवार पै नेहरूजी अरु महात्मा गाँधी के चित्र लगे भये है । कुर्सीन प दशन शास्त्र के अध्यापक श्री मुरली मनोहर, हिंदी के प्रोफेसर श्री रामजीलाल, राजनीति शास्त्र के श्री पालीवाल अरु द्वै अध्यापक और बैठे हैं)

रामजीलाल—(पालीवाल की तरफ देखते भये) पालीवाल जी अबई मैं क्लास स कै आय रह्यो हा । कछू छुई छापरे आपकू मुर्दाबाद कहते जाय रये है ।

पालीवाल—(कंधा उचकाते भये) बूई गुण्डा है भूपन्द्र ।

रामजीलाल—मैने कई दफे प्रिंसीपल ते कही । पर बा बुढऊ न मेरी एक बात नाय सुनी । एक बन्मास गुण्डा सिगरे कालिज के बातावरन कू गदराय दे है । बाको एडमीशन ई नई होनो चइये ओ । प्रिंसीपल ने बाइस प्रिंसीपल पै डार दीनी । बाइस प्रिंसीपल ने कमेटी पै डार दीनी । एडमीशन कमेटी ने झट एडमीशन कर दीनो । या कालिज को का बनगो ? ह्यां तो जाकी पूछ उठाय के देखा सुसरी मादाई दीखे है । माय तो पूरे कालेज मे एकऊ तो मद को बच्चा नाय दीख्यो । जित देखो बितकू बधियाई बधिया भरी परी है या शिक्षा जगत म । बधिया बनाय कै नाक म नकेल डार दीनी है । अरु सरकार ने नकेल को छोर प्रिंसीपल के हाथ म थमाय दीनो है । कह दीनो है बेटा बैठो बठो खीचे जा बधियान कू । प्रिंसीपलऊ का करे बिचारो ? वाकी नकेल डाईरेक्टर के हाथ म है । डाईरेक्टर की नकेल मिनीस्टर के हाथ म है ।

पालीवाल—(समर्थते भये) का करयो जाय रामजीलाल जी ! जित देखो बितकू नागनाथई नागनाथ घूमते फिरे हैं । जमानो भौतई खराब आय गयो है प्रोफेसर साहब । हमारे आपके जमाने मे काऊ छात्र की हिम्मत ही वोऊ अध्यापक ते एक सब्द तो कह

जाय । और अब अनुशासन कालजन मे कुतिया की तरियाँ फिफयातो फिरे है। जाको मन परै है वुई लतिया देय है याकू ।

रामजीलाल—जेई बात तो मैं प्रिंसीपल ते कहनो चाहू हू। आज जो कछू आपके संग है रह्यौ है कल हमारे संग होयगो। आपकी इज्जत पूरे स्टाफ की इज्जत है। मेरी राय मैं तो तत्काल स्टाफ कौंसिल की मीटिंग होनी चइये। बडौ गम्भीर मसला है।

मुरली मनोहर—(धोती कुर्ता परिधान आवाज भौत पतरी। घोर कलियुग। ऊपर ते नीचे तानू सिगरो देश रसातल कू जाय रह्यो है। अब तो हालात इतेक खराब है गय है के स्वय लीलाधर अवतार लेके धरती पै आ जाये तो बेऊ घबराय के ह्या ते दोर परिगें स्वगलोक कू। खुल परगी सबत्ती बिनकी डिरेस।

रामजीलाल—आपकी बात सौलह आना सही है।

मुरलीमनोहर—(माथो खुजारते भये) चारो तरफ गुण्डान को राज है। अब तो जाके घर मे दो चार गुण्डा है समाज कटक है बस म्हाई सुख चैन की बरखा है।

रामजीलाल—प्रोफेसर साहब आप तो कछू ज्यादाई निरास है गये। ऐसी बात नाँय जि धरती अच्छे लोगन के कारनई टिकी भई है।

मुरलीमनोहर—आप अच्छाई की बात करे हैं।

रामजीलाल—अब हमारो कालिजई देखो। यामे कितेक प्रोफेसर आपकू गुण्डा लगे हैं।

मुरलीमनोहर—भैया मेरे मोहृ कायकू खुलवाओ हो। तुम्हारो बातई ल्यो। सब जग जानें हैं क भूपेन्द्र तुम्हारो चेला है।

रामजीलाल—देखो प्रोफेसर साहब आप व्यक्तिगत आक्षेप कर रये हो।

मुरलीमनोहर—साच बडो कडवो होय है। घुसकें पेट पू छील दे है।

रामजीलाल—प्रोफेसर साहब एडमीशन कमेटी मे मैं अकेलो सदस्य हो जान भूपेन्द्र के प्रवेश को विरोध कीनो हो।

मुरलीमनोहर—हाँ हम सब जान है तुमार विरोध के दस्तूर कू।

रामजीलाल—का जानो हो ?

पालीवाल—(रामजीलाल कूं सम्बोधित करते भये) बन्धु छोडो।

राजीलाल—का छोडो । बदतमीजी कीऊ हद होय है ।

पालीवाल—अरे ! यार अब चुपऊ करौ ।

रामजीलाल—(खखार कै उठ कै पानी की घण्टी हाथ म धरते भये) भई ! मेरी मुरली मनोहर जी त कोई दुसमनी थोरी है । पर सिद्धान्त सिद्धान्त, होय है ।

मुरली मनोहर—देखो गुरू हम ठहरे मन के साफ । जो कछू मन मे आवे है बाय कह डारे है । कपट अपने पास नाय बधु । जेई तो अपने जीवन को दरद है । जे अपने सग नाय है सबे के मोंह ते कछू कहे अरू मन त कछू सोचे ।

रामजीलाल—जि बात तो मैं जानूं हूं । आप जैसे लोग तो समाज की क्रीम है । (वापिस कुर्सी प आय के बठ जाये हैं)

मुरली मनोहर—(नक्ली हसी हसते भये) वू तो है ।

11422

## चौथो दृस्य

(प्रिसीपल को कमरा । बडी टबिल वाके सामे चार कुर्सी धरी हैं । टबिल पे टेलीफोन धरो है । कुर्सी पे द्वै अध्यापक बैठे भये है । फाइल पढ़ते भये । अचानक घण्टी बजे है ।)

प्रिसीपल—प्रोफेसर साहब नैक उठइयो फून ।

प्रोफेसर (फोन उठाय कै बात करे है) यस सर । हा हैं प्रिसीपल साहब ।

प्रिसीपल—(धीरे तें) कोन है ?

प्रोफेसर—सर मिनीस्टर को पी ए बोल रह्यौ है ।

प्रिसीपल—(मोह बिचकाते भये) यार काऊ कू कह दीनो । सुसरो एडमीशन की बात कर रह्यौ ह्येयगो (फोन लेते भये) हलो ! हलो !! हां मैं प्रिसीपल बोल रह्यौ हू । हां । पी ए साहब एडमीशन 48 परसैंट ते कम पै नाय होय खैर कल दुपरी में भेज दीजो । क्रोध (क्रोध म फोन धरते भये) जित देखो सिफारिश ।

प्रोफेसर—का है गयो सर ?

प्रिंसीपल—का गयो ? मिनीस्टर को पी ए का बायो खुदा है गयो । यों कहू है के चालीस परसेंट पै साइन्स म एडमीशन कर दयौ ।

प्रोफेसर—(खुसामद करते भये) सर आपको जवाब नई । जि ता आपकी हिम्मत है जो आपन उलटो फटकार दीनो । मैं सर बीस बरस ते जा कालिज म पढाय रह्यौ हू । जा बीच कोई दस प्रिंसीपल निकार दीन हुगें । पर आप जैसो ईमानदार अरु बोल्ड प्रिंसीपल मैंने आज तानूँ नाय देख्यौ ।

प्रिंसीपल—(फाइल देखते भये) पर प्रोफेसर साहब ईमानदारी कू कोन देख है । जेई तो हमारे करीयर की सबन ते बडी कमी है ।

प्रोफेसर—नाय सर । जब कालिज को इतिहास लिखौ जायगो तो बा समै आपको नाम सबन ते ज्यादा जगमगाय उठेगो ।

(इतेक मे नारे बाजो की समवत आवाज सुनाई परे है)

---

# काव्य सौरभ

## सु दरी

ममता करुना मकरद घुरी पग पजनि क कन सी सरसाई ।
ब्रज बीथिन केलि कदब तरे रसधार बनी मधुरी हरसाई ।
बासुरि सी ब्रज कु जन मे अभिराम लिए सुर म तरसाई ।
नद नदन की अनुरागमयी वषभान लली हिय मे बरसाई ।

हीरक सी करना दमकी बिजुरी नव फूलन सी महकानी ।
प्रेमपगी पुखराजमयी शुभ भावन म उमगी चहकानी ।
माखन नह सनी ममता उर म सुर सूरमयी मुसकानी ।
मोर पखा सुचि कोमल पावन य तुलसी दल सी ब्रजवानी ।

# खेलत फाग कुवर गिरधारी

ब्रज की पोर-पोर म होरी के पावन, सलौन मीठे मीठे औसर पै रमनीक अरु मन कू आनन्द ते तर करिबे बारी मधुर बियार, के जा उल्लास के सामई स्वग कौ आनन्दऊ फीकौ है जाये है गारी म आनन्द कौ मधुर वैभव जा ब्रज भूमि की ई अपनी महिमा है जो अयत्र सायदई देखिबे कू मिलै। होरी के अभिनन्दन कू नियताऊ तौ अपनी तरफ ते पूरी पूरी तैयारी करै है। सुख सदन मदन भूम उठ है या फागुन माहि। सुहावन मन भावन काकिल के मीठे मीठे बन, गामते भय मोर चातक,[1] वृन्दावन के तरु लता बौराय बौराय फूल पत्ता, सुहावनौ जमुना पुलिन, वेला, चमेली, माधवी, मृदु मजुल तमाल मुदित मधुवन की भीर सिगरेई तो जा फागुन माहि आयकें बिभोर हैकें भूम उठ है।[2] ऐस मोहक अरू अनूठे वातावरन माहि होरी को सुभागमन होय है। होरी कहा आवै मदमस्त है जायै ब्रज की धरती। मैया बाप, सास-ससुर ठाडे ठाडे सकुचाये से बिचारे टिकुर टिकुर देखते रहे, जा होरी के अल्हड औसर प पूरी तरिया राग-रग म भागती दौडती लज्जा अरू सकोच कू एक झटका मे उतार फेंकती भई अपनी बिटिया एवं घर की गोरी कू जो साल भर सो लज्जा अरू सकोच म बिन के सामई लिपटी रही हती। देवर, नन्दोई, जीजाते बू ठुमक ठुमक कैं होरी खेल ह एक तें एक सरसता भरे उपक्रम बनाइबे मे बाकौ सिगरौ रूप रग जाय हैं। ईसुर न साल भर म एकई तौ मौकौ दीनो है जा निगूढी लाज तें बचिबे कौ, मन पसन्द फगुआ लबे कौ अरु उमग भरे अल्हड जौबन के अनूठे आह्लाद कू लूटिबे कौ। अनगऊ लज्जित हैयकें झूमे उठै है। जूथनि जूथनि रमनी झूम उठै है जा ब्रज माहि।[3]

---

1 सुख सदन मदन कौ जोर मिलि झूमक हो,
कोकिल बचन सुहावनौ मिलि झूमक हो— सूरसागर

2 सूरसागर—2903

3 जूथनि जूथनि सुन्दरी मिलि झूमक हो, जिनि जोवन लजत अनग मिलि झूमक हो।

होरी खेलती एक गोरी उ मादीन के झुड ते निकसि कै झूम उठी है बिनकी देखा देखी सखीन की सिगरी झुड झूम उठो है ।[1] इक गोरी गिरधारी के पीताम्बर पकरि कै झूम उठी है । इक स्याम के हाथ ते मुरली लैकै झूम उठै हैं । इक प्यारी लली गारी देती झूम रही है । इक ललना अगुरिया की पोरन म जग काजर कू पिय की आखिन म हसि-हसि कै अजित करि झूम उठै है ।[2] रसिक सिरोमनि रसिया ब्रजराज कू चारो ओर ते रग बिरगी ब्रजवाला घेर कै मधु माखीन की तरिया झूम उठी हैं ।[3] ललन गिरधारी त चीर हरण को बदलो लैमती भई वे झूम उठै हैं । बीच-बीच म नवल अहीर के छोरा कू मार मार नोच नोंच के झूम उठै हैं जि रस ते लवालब भरी भई ब्रज वनिता । नेउ एक सखी में आगो देख्यो ना पीछो देख्यो वु झुड म ते निकरि कै हरि हाथ पकरि कै झूम उठी है । फिर काएं सिगरी सखी वाके जा हौंसला कू देख कै बाई की तरिया झूम जायं है । कछु औसी मदभरी मुसकान के सग ब्रजराज झूम उठैं हैं । झूमती झूमती रस ते बावरी भई एक ललना गारी देती भई मस्त है गई है ।[4]

इतेक मेई सूर की रस भरी गोपिन्नं अपने प्रिय छैना गिरिधारी के सग सगीत की थाप छेड दीनो । बिनके मौंहते अनायासई उल्लास को उमगतो जि महारस बिनके मन माहि नाय समायो तो सगीत की थिरकतो लहरिन के द्वारा वु बहवे लग गयो । अरू सचई तो है कै ब्रज हारी जूई तो ऐसो त्यौहार हैं जाम मर्यादान को बधन खुलई गर जायं है जा चमकते भये उल्लास के सामै । जाई कारन जा विलासमय मनोरम फागु के त्यौहार माहि जितेक खा-पी सको जितेक आनन्द लै सको लै लनों उत्तम हर्त चौंके जीवन को तो का भरोसो ।[5] परि का करै वु नवेली । जबई वु ललचाय कै रगीले पै रग डारिवे की कोसिस करै हैं तो सामै घर के बडे-बूढे परि जाम हैं । उमडतो

1 इक सखि निकसी झुड तै, मिलि झूमक हो तिनि पकरि लिए हरि हाथ मिलि झूमक हो ।

2 प्यारी कर काजर लियो मिलि झूमक हो — सूर

3 ज्यो घेरि रही मधुमक्खि, मिलि झूमक हो-सूर

4 इक गारी पै उठी गाई मिलि झूमक हो-सूर

5 घरी घरी आनन्द करि, जीवन जानि असार
खाई खेलि हसि लीजिए फाग बडो त्योहार—सूर

अनुराग ठिक जाव है । रोष उठ है आधरे सूर की ललाइ त भरी लली । थोरी भोत तौ बडे बूढेन की लाज करनी परैई है । का करै बिचारी खीझ उठ है–ये गुरजन जा होरी की गुलाबी रगीनी माहि वैरी है गय हूनैं । का करयौ जाय जाते जि सही होय [1]।

गोपीग्वालन के टोल के टोल आपस मे मीठी गारी दते भय एक दूसरे कू हटाइवे मे गौरब लूट रह है । इतेक मई होरी की रँगीनी माहि बाबरी भई एक रसभरी ललना ने हलधर कू पकरि लीनो अरु वाकी चोखी गत बनाय डारी । जा अनायास भय मीठे आक्रमन के सामई हलधर घबराय गए। रा करै। भगिबे अरु बचिवे के सिगर रस्ता बन्द देख एक असहाय अबला की तरिया वे मृगनयनीन तें अनुनय बिनय करिबे लगे । करूना की प्यासी थोरेई वे लली । थारी देर मे बिनकौ मनुआ पसीज गयौ । गोपी बोली– 'हमार पाम पकरौ ।' हलधर तौ तैयार हते । कछू कराइ लेउ बस काऊ तरिया इनतें प्रान बचि जाय । गोपिन ने जब पाम पकरिई लिए हलधर ने तौ छोडि दीनो बिनैं हलधर कू ।[2] चलौ भैया हलधर की अकलि तौ ठीक है गई । अब बिन्नैं मोहन कू पकरवाय दीना। बाके नाक मौंह सिगरे काजर तें पोत डारे ब्रज बालान्न । हलधरऊ नाय छोडा इनैं । हरद की सिगरी कलसाई बिनके माथे उडेल दीनो । बिचारे का करैं । एक तौ भलौ काम करौ । माहन पकडवाय दीनो ।[3] बाकौ ई मीठौ फल दीनो है ब्रज बालानैं भैया हलधर कू ।

गोपगन के सग ब्रजराज गारी देमतें फिर रहे है, ब्रज खोरिन माहि । फैंट पाग पूरी तरिया कसिकै, बगल मे पिचकारी दाबे एक जगै तें दूसरी जग गामतें कूदतें बीच बीच मे कछू मधुर सी तान भरे सलोनी गारी देमते जा रहे है। बरे बीर बाकुरे बने । इतेक मैंई छज्जेन मे ललीन की पिचकारी की मूसलाधार बौछार आय परी बिनके माथै पै । सिगरी बाखरि महल अटारी पिचकारी के जा अचानक भये ललीन के रग के आक्रमन तें तर है गई । ब्रजराज अपने भैया के सग मौंह फुलाये गारी देमतें छाती तान कैं मॅंड-राय रहे है जा आक्रमन के सामई अपनी सिगरी चौकरी भूल गये । भगदड मचि गई बिनमे । जा रसीले ललीन के आक्रमन ते बचिक तौ ब्रजराज भजि गयै अपने भैया क

---

1 ये गुरुजन बेरी भए, कीजै कौन उपाय –सूर

2 सब गोपिन हलधर पकरि छाडे पाइ लगाई–सूर

3 तब मोहन हलधर पकराए, करहु तरुनि अपने मन भाए ।
नाक नयन मुख काजर लायौ, हरद्र कलश हलधर सिर नायौ ।।–सूरदास

होरी खेलती एक गोरी उ मादीन के झु ड तें निकसि कें झूम उठी है वि देखा देखी सखीन को सिगरो झु ड झूम उठो है।[1] इत गोरी गिरधारी के पीताम्बर कें झूम उठी है। इत स्याम वे हाथ तें मुरली लैके झूम उठ हैं। इत प्यारी गारी देमती झूम रही है। इत ललना अगुरिया की पोरन मे जगे काजर कू लि आखिन म हसि-हसि कें अजित कर झूम उठें है।[2] रसिक सिरोमनि रसिया व्रजरा चारों ओर ते रग विरगी व्रजबाला घेर कें मधु माखीन की तरिया झूम उठी हैं।[3] गिरधारी तें चीर हरण को बदलो लमतो भई वे झूम उठें हैं। बीच बीच म अहीर के छोरा कू मार मार, नोच नोंच के झूम उठें ह जि रस ते लवालव भरी व्रज वनिता। नेउ एक सखी में आगो देख्यो ना पीछो देख्यो वु झू ड म ते निक हरि हाथ पकरि कें झूम उठी है। फिर काएं सिगरी सखी वाके जा हौंसल देख कें वाई की तरिया झूम जायें हैं। कछु अनोखी मदभरी मुसकान के व्रजराज झूम उठें हैं। झूमती झूमती रस ते बावरी भई एक ललना गारी देती भई है गई है।[4]

इतेक मेई सूर की रस भरी गोपिन्नें अपने प्रिय छैला गिरिधारी के सग सगीत थाप छेड दीनो। बिनके मोंहुते अनायासई उल्लास को उमगतो जि महारस बिनके माँहि नाय समायो तो सगीत की थिरकती लहरिन के द्वारा वू बहवे लग गयो। सचई तो है कें व्रज होरी जूई तो ऐसो त्योहार हैं जाम मर्यादान को बन्धन ह गर जायें है जा चमकते भये उल्लास के सामे। जाई कारन जा विलासमय मनो फागु के त्यौहार माहि जितेक खा पी सको, जितेक आनन्द लैं सको ल लनों उत्तम चौंकें जीवन की तो का भरोसो।[5] परि का करै बु नवेली। जबई बु ललचाय रगीले पै रग डारिबे की कोसिस करै हैं तो सामै घर के बडे-बूढे परि जाम हैं। उम

1 इक सखि निकसी झु ड तें, मिलि झूमक हो तिनि पकरि लिए हरि हाथ मि झूमक हो।

2 प्यारी कर काजर लियो मिलि झूमक हो—सूर

3 ज्यो घेरि रही मधुमखि, मिलि झूमक हो-सूर

4 इक गारी पै उठी गाई मिलि झूमक हो-सूर

5 घरी घरी आन द करि, जीवन जानि असार
खाई खेलि हमि लीजिए फाग बडो त्योहार—सूर

अनुराग ठिठक जाव है । रोष उठै है आधरे सूर की ललाई त भरी लली । थोरी भोत तौ वडे वूढ़ेन की लाज करनी परई है । का कर बिचारी खीझ उठ है—ये गुरजन जा होरी की गुलाबो रगीनी माहि वरी है गये हतै । का करयौ जाय जाते जि सही होय [1]।

गोपीग्वालन के टोल के टोल आपस म मीठी गारी देते भये एक दूसरे कू हटाइवे मे गौरव लूट रह है । इतेक मई होरी की रँगीनी माहि बावरी भई एक रसभरी ललना ने हलधर कू पकरि लीनौ अरू बाकी चोखी गत बनाय डारी । जा अनायास भय मीठे आक्रमन के सामई हलधर घबराय गए । का करें । भगिबे अरु बचिव के सिगरे रस्ता बन्द देख एक असहाय अबला की तरिया व मृगनयनीन ते अनुनय बिनय करिबे लगे । करुना की प्यासी थोरेई वे लली । थोरी देर मे बिनकौ मनुआ पसीज गयौ । गोपी बोली— 'हमारे पाम पकरौ ।' हलधर तौ तैयार हते । कछू कराइ लेउ बस काऊ तरिया इनते प्रान बचि जाय । गोपिन के जब पाम पकरिई लिए हलधर न तौ छाडि दीनो बिन्नें हलधर कू [2] चलौ भैया हलधर की अकलि तौ ठीक है गई । अब बिन्नें मोहन कू पकरवाय दीनो । बाके नाक मौह सिगरे काजर तें पोत डारे ब्रज बालाऐं । हलधरऊ नाय छोडा इन । हरद कौ सिगरौ कलसाई विनके माथे उडेल दीनो । बिचारे का करें । एक तौ भलौ काम करौ । मोहन पकडवाय दीनो ।[3] बाकौ ई मीठौ फल दीना है ब्रज बालान भैया हलधर कू ।

गोपगन के सग ब्रजराज गारी देमते फिर रहे हैं, ब्रज खोरिन माहि । फैंट पाग पूरी तरिया कसिकैं, बगल मे पिचकारी दाबे एक जगै ते दूसरी जगै गामते कूदते बीच बीच म कछू मधुर सी तान भरी सलौनी गारी देमतें जा रहे है । बरे बीर बाकुरे बन । इतेक मैई छज्जेन तें ललीन की पिचकारी की मूसलाधार बौछार आय परी बिनके माथे पे । सिगरी बाखरि महल अटारी पिचकारी के जा अचानक भये ललीन के रग के आक्रमन तें तर है गई । ब्रजराज अपने भैया के सग मौंह फुलाये, गारी देमते छाती तान कें मँड-राय रहे हैं जा आक्रमन के सामई अपनी सिगरी चौकरी भूल गय । भगदड मचि गई बिनम । जा रसीले ललीन के आक्रमन ते बचिकैं तौ ब्रजराज भजि गयै अपने भैया क

1 ये गुरुजन बैरी भए, कीजै कौन उपाय —सूर

2 सब गोपिन हलधर पकरि, छाडे पाइ लगाई—सूर

3 तब मोहन हलधर पकराए, करहु तरूनि अपने मन भाए ।
नाक नयन मुख काजर लायौ, हरद कलस हलधर सिर नायो ।।—सूरदास

सग ।[1]  ललीन ने भौतई कोसिस करी विनकू पकरिवे की पर हाथ नहीं आय वे। परि साकरी खौरि माहि आखिर वे फसई गये। गारी देमते हसते हसत ग्वाल बालन के मग व्रज खोरी म मडराय रहे है वे। धीरे त जायक चन्द्रावलि नें हसि कें पकरि लीन व्रज राज। जैसेई चन्द्रावलि न हसि कें पकरि लीन व्रजराज। जसेई चन्द्रावलि नें विनकू पकरियौ तौ सग के सखा भजि कें दूरि ठारे है गये। इतेक मेंई सिगरी सखी म्हाँ आ पहौंची। व्रजराज की जा समै की म्होडो देखिब लायक हो। जैसे साच्छात भोरो भडारी, बिचारो अति सूधो, एसौ छोरा ठारौ हाय जाको लेनो देनौं होरी के जा हुडदग ते। चन्द्रावलि नें कही—लाल बडे भोरे वनि रहे हो।[2]

एक सखी नें कही— जेई है व्रजराज बडे गाल फूलाय फुलाय कें इनें हमक होगे खेलिवे की चुनौती दीनी हतें। बडे ललकार ललकार कें बात करी है इनें।' झट एक नें आब देखी न ताव हलको सौ गलुआ नोंच डारौ व्रजराज कौ। कोऊ काजर लगायबे लगी कोऊ रँगन ले बिनकौ सरीर मलिवे लगी। कोऊ नें बिनकी मुरली ले लीनी अरु कृस्न चनिकें बजायबे लगि गई। इक बिनते कछू पूछे है। दूरि ठारे सखा अपने सखा कृस्न की दुरगति देख रहे ह। थोरी सी देर पैले तौ व्रजराज कसी डींग मारि रह है। रगवे कौ सखान के सामई। पै अब तौ बिनकी खुद की मट्टी पलीत जो है रही है। जा कारन बिचारे बडे सरमाय रह है भौतइ लजाय रह है।[3]

होरी व्रज कौ गोरो गोरो, मीठो मीठो ऐसौ अनिवचनीय भाव है जाय मन मेंई प्रतीत कियौ जा सके है। कुवर गिरधारी अपने भया मुबाहु सुनामा आदि सखान के सग होरी खेलते फिर रहे है ब्रज की कुज गलीन म, बाखर बाखर म। गोपन की होरी जाकी सैना के सैनापति व्रजराज है। जा ललकार कू सुनि क व्रजबाला का पाछ रह सकैं है। वितते वृषभानु दुलारी अपनी सिगरी सखीन के सग होरी खेलव कू निकसि परी। दोनो तरफ मोर्चा जम गये। दुदभी, ढाल, पखावज डफ झाम बिनके बीच म पतरी 2 सुरीली मुरली की मीठी स्वर लहरी कौ आनन्द फैलाय रही है व्रजभूमि म। का बनन कर वाकौ। नाय बसकी इन सब्दन की नाय बसकी इन भावन की। बस अनुभव करि-

---

1 पज्जनि तें छूटति पिचकारी, रग गई बाखरि महल अटारी।
नाना रग गए रग बाग, बलदाऊ इत उत ह्वैं भागे॥—सूर सागर

2 घेरि लई सब खोरि साकरी पकर मदन गुपाल।
गह्यौ धाइ चन्द्रावली हसि कैं, कह्यौ भले हा लाल॥—सूरदास

3 देखत सखा दूरि भए ठाढे, निरखत स्याम लजाई।—सूरदास

त्यौ जा गारी के निंद्य आनन्द कू । बरसाने की ललीन के बासन की मार के सामई भजि गये सिगरे गोप। एक एक गोपीनें एक एक गोप कू सम्हार लीनौं। लाज-बाज बिचारी न जाने कब की भजि गई । व्रजराज नदन दन नै अपनी बाहु उठाय उठाय कै नाम लै लै के गारी देबो सुरू करि दीनौं ।[1] बस अब का ओ ! सिगरी सु दरी सिमट आई जा अनोखी गारी दिवैया के ढिंग अरू पकरि कै वाकौ सबरौ म्होडो कुमकुम ते पीत डारौं अरू माथे पै वेनी गू थ डारी । अपने बेटा की बरसाने की ललीन के हाथन जा दुरगति कू दखिकै नांय रह्यौ गयौ जसोदा मैया प । मेवा आदि मगाय कै अरू भूषन देय के ललीन के हाथ दुरगति हामते बचाय अपमे बेटा देवकीनन्दन गिरधारी कू मैया नें ।[2]

चलौ ! मैया ने बचाय लीने । गोपीनें सोचो गोकुलनाथ कू फिर पकरनौ चइये । दूसरे दिना वे गामती गामती झूमती घूमती नन्द की पौरी की तरफ चल दीनी । कुम-कुम उबटन की भीनी-भीनी महक बिनके गोरे गोरे कनक तनपै कछू ज्यादाई खिल रही है ।[3] अनियारी आखिन म पतरी पतरी काजर की रेखा, चीर तिपाई कौ भौतई म हगो लहगा । बिनके दसन अनार अधर बिबाफल कुच चकवा की तरिया सुसोभित हतै बिनके मुखन की अपार सु दरता अरू भीनी भीनी चमक देखिकै चन्दाऊ लजाय गयौ है । बस ऐसी लजीली ते सजीली भई ब्रज बनिता कछू रगीनी माहि उमडती घुमडती पहौंच गई गामती गामती नन्द की पौरी प गिरधारी की गत बनाइवे कू ।[4] जा अचानक भय हल्ला ते ब्रजराज अपनी सिगरी चौकडी भूल गए। आय गई बिनकी अक्लि ठिकाने । झटई बिनें ग्वाल बाल अरू हलधर बुलाये जा होरी के भये अनूठें आक्रमन ते बचिवे कू[5] नर नारी, नारी नर से बन गये जा होरी क मनोरम ऊधम माहि । दोनौं ओर ते

---

1 बाहु उचाई कहत हो होरी, लै ल नाम देत प्रभु गारी ।–सूर सागर

2 बहुरि मिमिट ब्रज सुन्दरी पकरे गोकुलनाथ ।
नव कुमकुम मुख माडि के, बेनी गूथी माथ ।
नव नन्दरानी बीच कियौ, मेवा दिये मगाई ।
पट भूषन दियौ सबनि कौ निरखि सूर बलि जाए ।–सूरदास

3 सूरसागर–2901–सूरदास

4 भूषन अग सजे सतनौरी गावति फाग नन्द की पौरी–सूर

5 सुनि सुन्दर बर बाहर आये हलधर ग्वाल गुपाल बुलाए–सूर

होरी को रसीलो जुद्ध शुरु है गयौ। कैसें अनूठे एकाकार है गय है।[1] गुलाल की मूठन ते सिगरो आसमान गुलाल मई है गयौ, धरती पै कुम कुम की कीच मच गई।[2] दोना तरफ हाथन म पिचकारी लैय लय कें लला लली भगिवे लगे। इतेक मेई राधा नें भीत बिचार करिकें हलधर कू अपनी ललीन की सैना मे कछू उत्कोच दैय कें मिलाय लीनो।[3] इतेक मई औसर पाय कें चन्द्रप्रभा स्याम की मुरली लैय कें भजि गई। चकि वे चन्द्रावल के हाथ तें आखिन माहि चुपचाप काजर लगवाय रहे हैं।[4]

होरी के जा अनूठे अरू निगूढ एव अनिवचनीय आनन्द माहि व्रज बनिता इतक बावरी है गइ कें बिनकू जा मस्ती मे पतोई नाय चलौ कें रसिक सिरामनि देवकीन दन व्रजराज नें कब विनकू अपनी रसीली भुजान मे भरि लीनो।[5] घर के बड बूढे टुकर-टुकर देख रये है। बिाकी दुखदायी लाज नें वरस भर लो सकुचाय कें धर दीनो ललीन कू। डर क मारे म्होडे पै ते घूघट सरकायवे तक की हिम्मत नाय हुनी बिनमे। परि आज तौ होरी के जा अल्हड अनुराग ने बिनकू इतेक साहसी अरू निर्भीक बनाय दीनो है कें वे सिगरे बडे बूढे तिनका के समान है गये।[6] इतेक मई एक सखी हरद घोर लाई अरू व्रजराज के सिगरे म्होडे कू पोत डारौ बाते। एक ने हुद्दई कर डारी। वू पिय कौ मुख मले चली जा रही है। वू बिचारौ का कर। कैसें बचे जा रस के ऊधमते जब बानें फगुआ दैई डारौ तबई बाक जा रस की रगीनी ते प्रान बचे। इतेक मइ हलधर न बडी चतुरता ते बचि बचि कें भजि रये मोहन कू आखिर पकरि लीनौई। हलधर तें कसैं बचते। बीच बीच मे घर के जे वडे बूढे मजा देखिवे कू आय कें रग मे भग करि द है। ये बडे बुढ होरी के जा रग मे वरी है गए है। इनते बचिवे कौ उपाय नाय सूझ रह्यौ व्रज जुबतीन कू।[7] का करे कौन सौ रस्ता अपनामे इनते वचिव कौ। राग रग

---

1 इक तन नर एक तन भई नारी खेल मच्यौ व्रज के विच भारी–सूर

2 उडत गुलाल अरुन भए अवर कुम कुम कीच मची धरती पर–सूर

3 राधा मिलि इक मन्त्र उपायो, हलधर अपनो भीर बुलायो–सूर

4 सूर सागर–2901

5 सूर सागर–901

6 गुरजन घर सबै मिलि दखें तिनको तरुनी तृन सम लेखें–सूर

7 य गुरुजन बेरी भए कीजै कौन उपाउ–सूर

म रगे भये युवक युवतीन को दरबार नन्दराइ के घर माहि लस रयो हते। फागु ब्रज को मनोरम त्यौहार है। जाको जितेक आनन्द लूट सको लूट लेउ। चौकि जा निस्सार जीवन को का भरोसो कब आखि बन्द है जाय।[1]

ब्रज माहि उमडते होरी के जा रस कू, जीवन के अनुराग की जा रसधारा कू सुरसुनीऊ चित्रन नाय कर सके है जाको।[2] किसोर बालक, बूढे, नारी सबई तो ब्रज माहि होरी क जा उल्लास मे डूब गये है।[3]

आधरे कवि सूर के पदन के कछू असन के आधार पै ब्रज की होरी की रगीनी को जि प्रयास करो गयो हतै। ब्रज के गाम गाम मे आजऊ जि रगीनी साच्छात दखी जा सके है। महाकवि सूरदास कू आधरो बतायो जाये है। कोऊ बाय जन्मा ध कहुवै है। परि अब तुमई देख लेउ होरी को का कोई आधरो ऐसो चित्रन कर सकै है। सूर के तो पचास की उमर के आस पास कारो मोतिया बिन्द भयो होइगो।

---

1 घरी घरी आनन्द करि, जीवन जानि असार
खाई खेलि हस लीजिये, फाग बडो त्यौहार—सूर

2 जो रस बाढयो खेलत होरी, सारद का बरनै अति भोरी—सूर

3 खेलत फागु रह्यो रस भारी,
वृद्ध किसोर बाल अरु नारी।-सूर

# काव्य सौरभ

## सुंदरी

नेह सरसानी महकानी फूलन सी मेह,
कुंजन मे प्यारी अलि गुंजन सी मानी है।
मंजुल प्रसगन चादनी संग चदन ज्यों
अगन अनग छाई कामिनी सयानी है।
प्रीतरस जानो रस रग पहचानो प्यारी
आऐ छवि कंज पुंजन सी दहकानी है।
मयंकमुखी चारु चटकारी सुगधन सी,
मद-मद नूपुर धुनि सी मुसकानी है।



पूरित प्रेम पराग पगी हरसी उमगी महकी ब्रजबानी।
पीर विहाल भरे दुख म सुख कंज बनी दहकी ब्रजरानी।
घोर दयी अमिया रस की उर प्यार भरी चहकी ब्रजबानी।
गीतन के घन सों बरसी उर दामिनी सी दमकी ब्रजबानी।



कोयल सी कुहकी ब्रज कुंजन भावन म महकी मनभाई।
नूपुर सी झनकी चुनरी रस फूलन कू भर के जग आई।
कंज कली बनके उर म ब्रजवीथिन मे मधुरी मुसकाई।
नैनन म प्रिय सैनन म ब्रज बैनन म मिसरी भर लाई।

मिसरी लिपटे मधु माखन सी ब्रज तोतरि बैनन स सरसाई ।
घन सामन नह सुधारस सी ममता बन नैनन म हरसाई ।
मधुमासमयी छवि की फागुन सी नव यौवन सनन म मुसकाई ।
घन घूघट नेह दुलार दुरी उरदामिनी सी दमकी लरजाई ।



मदिर पालर सी यह पावन भावन मे सरसै मन भाई ।
मारन के घुन सी अति कोमल सावनसी बरसै प्रिय आई ।
फागुन की छवि सी जग में यह नेह सनो परसै सहनाई ।
गापिन के अनुआन घुरी ब्रज कु जन म हरसै मधुराई ।



भाव भरे अगरान सनी ब्रज गोपिन के अधरान की बानी ।
मोहन के नव नह भरी अनुरागमयी मधुरी जगरानी ।
रस पूरित सागर म गिरके जग मगल जीवन म महकानी ।
धीरत भक्ति निचारत ज्ञान य गोविन्द के गुन गान की खानी ।



कचनार कली अति कोमल ज्यो द्युति पूनम हीरक सी चमकानी ।
सुभ लाल प्रवाल घुरी अनुराग गुलाव ललाम सनी महकानी ।
सरसात रही जग सोम मनोज प्रमोद विनोद सुधा बरसानी ।
प्रिय चदमुखी छवि नीलम ह्वँ मदमात चली मधुरी रसखानी ।



नीरव से भयभीत भरे भव म सुभ भावन सी ब्रजबानी ।
साधक नेहिल सौरभ सी रसिया हिय सावन सी ब्रजबानी ।
कोमल बालक के जग म निदिया सुख पावन सी ब्रजबानी ।
कचन से बिरहा सुर मे नव कु दन गायन सी ब्रजबानी ।



नैनन नीर भरे असुआ घर बाहर रोम परी ब्रजमया ।
बैनन सीत भरी भय सो ब्रज बीथिन रोय दुरी ब्रजमैया ।

हाल हवाल व्यथा भरकै दुख म गिरती पजरी ब्रजमैया ।
नेह दुलार भरी ममता उर सूल रही हमरी ब्रजमैया ।



नैनन म भरकै अंसुआ ब्रज की जननी निन रोवत डोल ।
बैनन मे सिसक हिचकी भर दारुन भीत भरे मुख बोल ।
सैनन म करुना भरकै मन सीत भरी कपती हिय ग्वोल ।
मन देर करै मुरची धर रे! तुमरी ब्रज मात दुरी जग डोलै ।



रोवत रोवत डोलत है दुख दारुन मै जकरी ब्रजमैया ।
पूत सपूत गये उर भूल भरी ममता निखरी ब्रजमैया ।
रूठ गई सब नेह सनी करुना रस म बिखरी ब्रजमैया ।
आय सहाय करो ब्रजभूषण राय दुरी तुमरी ब्रजमैया ।

**ओज मे ब्रज—**

जगन म भुजदडन के जग जौहर काप भरे सबहारे ।
स्यदन पै चढ हाथिन के दल बद्दर बाँध दिये मतवारो ।
रोर मची घनघोर तची जब बीरन न भजते ललकारे ।
भूषन-सूदन के उर सो ब्रज ओज बनी भभक फुफकारे ।



गरजी बरसी जग बद्दर सी पव्वय तोड भप्रजन सी ।
हुकार उठी बनकै मतवारी जग म चक्र सुम्मन सी ।
भव भीषण भाव भरे जग डार उर प्रबल प्रताप गयदन सी ।
सागर सी उमडी जग-जीवन परसुराम हिय सतन सी ।



भर भूत सुभावन कू भरि कै अरि जोत प्रचड भवानी बनी ।
जग क दुखिया जीवन म भव भीषण यान कमान तनी ।

दुख दारिद कारा धरनी पै प्रलयकर सकर गान सनी।
अरि मडन काट गरे गजि बाघ फुफकार उठी सुभ चण्डी बनी।

## बासुरी वादन—

व्रज कु जन के रस की सरिता नद नदन के उर की उजियारी।
पद पादप के मन की लहरी व्रजबासिन के मन की किलकारी।
बनितान सु प्रानन तानन सो दिन रैन ससेन सतावन बारी।
मुरली धर के अधरान धरी रस पीवत है छक बासुरि प्यारी।

LI

वेनु बजी व्रज कानन म सुधि भूल गये रस म भरमाये।
कूक उठे मुरवा मद पूरित प्रानन म मधु से हरसाय।
कोयल के सुर पचम से व्रज वाग तडाग हिये हरसाये।
मद सुग ध समीर सन सुर पावन बोल लिये जग आये।

□

सावन सी सरसी धरनी उर दामिन सी दमकी सुखकारी।
पावन सी बरसी रस बारिस कु जन प्रीत भई मतवारी।
भावन म थिरकै व्रज रेनु सनेहमयी बनकै रतनारी।
मोदमयी अधरान धरी मुरलीधर ने जब बासुरी प्यारी।

□

नेहिल फूलन सौरभ सी रसधार बही व्रज मे कछु न्यारी।
कानन कु ज वछारन मे अलि गु जन पात भई रतनारी।
नूपुर की धुनि सी सरसी व्रज की धरनी मधु सी मतवारी।
प्रिय ओठन सों खनकी सरसी उमगी व्रज म जब बाँसुरी प्यारी।

□

रस के मधुरे सुख सोत बहे हिय कोयल पचम सो सुर गमक्यो।
धरनी व्रज की सुधि भूल गई नव नूतन भाव भर्यो जग ढुरक्यो।

घन सावन मोरन की धुनि सी ब्रज वीथिन म रस पावन थिरक्यो।
मन मोहन की मुरली सुरसो बिरहा मन टीस भरयो जग लहक्यो।

नैना–

घन सावन प्रान उसासन से बरसे परसे नव चदन से।
सरसे बिहसे रव बासुरि से रस कु जन म अलि न दन से।
मधुरे सुर सग उमगन से बिकसे रसिया उर कु दन से।
सु ख स्याम सनह सु धारस से उन प्रान सने नद न दन से।

ब्रज के सत—

रस मेघ भरे ब्रज मे बरसे चहु ओर मनोहर भाव ढुरे।
ढुर की मिठिया मधु गागरिया सब डूब गये उर नेह पुरे।
रस पीत पराग सन उर मे प्रिय भाव भरे जग म सु घरे।
जब वदित म तन व हिय सो निकसे ब्रज के जग भाव जुरे।



सत के तप बचन सों नित कु दन सी चमके ब्रजबानी।
रास लिये रस कु जन म अलि गु जन सी महके रसखानी।
भौतिक जीवन के दु ख मे सुख सार सनी लहके मुसकानी।
मृदु बैनन म थिरक मधुरी प्रिय भावन म चहके हरसानी।



फागुन लागत ही ब्रज म नित नूतन भाव खिले बलिहारी।
टूट दियें हरिय म उठे नव यौवन से महके नित भारी।
टूट गये घर के सब बधन बोलत दत वकें सब गारी।
आगन द्वार बध्यो मद पावन लाज ढुरी सरमावन हारी।

फागुन

प्रिय फागुन आय गयो जब सौ ब्रज के रस रंग भये रतनारे।
महकाय उठे उर कामिन के लरजें तरजें मद मे मतवारे।
बरखा बरसी रसिया उर सौ बिहसे निकसे रस रंग पनारे।
जड जंगम भूल गये सुधि अपनी नव नेह दुलार भरे सब प्यारे।



फागुन आय गयौ जब सो रस रंग सरंग भये कछु प्यारे।
हाल विलास सुवास लिये मदमोद मनोज दिये सब डारे।
प्रीत पराग परोस हिये रसवंत सुवास सने चतुरारें।
मंजुल संग उमंगन मे रसपान करें कवि से रतनारे।



किलकत पगत दिगंत समीर अनंग सुगंध मजो महकानौ।
छलकत अनंत मुरंग सनौ हुरसंत उमंग बुलंद सुहानौ।
सरसंत कलिंद तरंगन सो रसवंत पराग फलंत लखानौ।
लहकत बसंत भनंत जबैं मकरंद कदंब तरैं दहकानौ।



रूप न नैन समाय रह्यौ रसिया छलके बिखरो महकानौ।
आय बस्यौ मन भीतर ज्यौं पय फूलन भार सुगंध सजानौ।
आनंद सार सुधा रस पूरित ह्वै जग बीच लखे दहकानो।
नेह पयोद लिये प्रिय स्याम दुरं सरसैं बरसैं इठलानो।



ऊधम आय मचाय दियो जग फागुन ने धर मोहित डारे।
कुल कान की लाज तजी सबने रस डूबत नेह भये सब मारे।

जेठ लगे प्रिय देवर सो अरू डूब भये हिय मंजुल प्यारे।
डूब गया सिगरो ब्रजधाम लिये रसिया मद म मतवारे।



भेंट भई हरि कु जन म छलिया छल मोद ढुराय गयो री।
अनुराग उदै कर चेटक सो सु र बासु रिया बजवाय गयो री।
आचर के अंबर मे प्रिय दामिन सो दमकाय गयो री।
हाय मरी सखि लाज सन उर गीतन कू जग गाय गयो री।



नव आनद म महकी बहकी उर मोहन ने हिय जाय लगी री।
जग लाज तजी कुल कान सजी बस मूरत मो उर श्याम बसी री।
बहु भाति उठी छवि मजुल सा उठती गिरती फिर जाय फसी री।
नद नदन मंजु सरोवर म सखि डूब गई पथ भूल गई री।



आंचर खेंचि भुजा भरि के छलिया छतिया रस चाख गयो री।
दामन की रस दामन मे अलि गु जन से महकाय गयो री।
अ बर क घन सावन सी मधुरी चपला चमकाय गयो री।
कु जन म सखि या तरिया मधुमास सु वास जगाय गयो री।



फागुन आय गयो जब सौं तब सो ब्रज प्रीत भई मतवारी।
सब नारि बहैं रस म बहके कुल कान तजी बनकें रतनारी।
कोउ रही सजनी ब्रजम जिहि लाज रही बचिके सु चि प्यारी।
भूल गये कुल के सब बधन खाय सु रग बकें मिल गारी।

होरी

चग बजे डप ढाल बजे बहु बासु रि तान गुजें ब्रज हारी।
ढैल छरो छलिया बनके मन मद भरे निरखें हिय गोरी।

लाज दुरी सरमाय भजी रस रग भरी निखरी ब्रज खोरी।
साजन की छवि मे उमगी सजनी प्रिय नेह करे उर चोरी।



वीथिन मे ब्रज म उमगी रसधार बहै निखरी सुभ प्यारी।
नह सने रस के रसिया लख छाय रहे उर म छवि प्यारी।
प्रीत सजे रस चदन से उर आय भरे सिगरे नर नारी।
धीरज टूट गयो रस की पियरी मधुरी सब देवत गारी।



फाग भरे ब्रज मे चहुँ ओर स्नेह सजे नर नारि सुहावैं।
यौवन कौ मद फूट चल्यौ तज लाज दुरी दुबकी सरमावैं।
भावन मे भरकैं सबरे मन मीत सुगीत भरैं हरसावैं।
ठूँठ भये ब्रज लोगन मे मधुमास छयौ दुबक्यौ मुसकावैं।



काहू के माखन मार गिराय के नैनन सौ डरपाय के भागे।
काहू के चीर ले वृक्ष चढे अरू बैनन सरमात लगे।
काहू के मोहित से मन मे छवि नेह सरोज खिलाय के भागे।
या तरिया ब्रज के रसिया रस स्रोत बने महके जग आगे।



नेह भरे बदरा बरसैं ब्रज भीज गयो सरवो हरसायो।
टूट गये जड बधन ये सब मोहक कचन पावन छायो।
भेद विभेद दुरे भय सौं मन मगल मोहन सौं महकायो।
डूब गयी धरनी ब्रज की रस पावन मोद मजा मुसकायो।



गारिन मे थिरकै गमकैं महकैं सिगरौ ब्रज अबर प्यारो।
गारिन मे चहकैं लहकैं ठिठकैं बहक ब्रज जीवन सारो।

गारिन वे घन के हिय मे ब्रज दामिन सो दमके बजमारो।
गारिन वे मधुरे रस मे बगराय उठो ब्रज है मतवारो।



रग लिये मुसकात लला निकस्यौ रस कु जन सौं हरसाई।
झाडिन की कछु ओर धरे तकि नैनन की भर मूठ चलाई।
सांस उसास फसी उर मे घर वधन भूल गई भरमाई।
लाज घुरी बन फागुन सो कुल कान तजी महकी मुसकाई।



बालक स्याम भरे लिपटे सु गुलाल मने किलकै छवि छाई।
जात भजे अपने घर आय गुलाल हरी मुख मात लगाई।
मात उठी झट ते पकडै सुख ते भगते अपने बाल क हाई।
पास खडे वर नद बबा लखि मात गई हरखी मुसकाई।



ग्वालन बालक सग सजे ब्रजराज चले प्रिय खेलन होरी।
नेह तची निकसी बितते उमगी इक आय गई ब्रज गोरी।
हाथ धरे पकडे मुसकाय लखे ब्रजराज सनेहिल भारी।
प्रेम सरोवर स्याम गिरी भटकी सब भूल गई बरजारी।



गोप गुपाल चले हरखे ब्रज खोरन म सब देखत गारी।
पास दुर्यो कछु ग्वालिन टोल लिये भर हाथन म पिचकारी।
देखत ई सब गोप भजे पकडे कमुकै सखियान मुरारी।
हाथहि जोड पडे पट पाम तबै धर छाडि दिये बनवारी।



हाथ रहे सु गुलाल सने अरु नैनन म उतरी छविकारी।
पाम दिये चलावै झट त्यौं ब्रजराज नये निकसे जित नारी।

भूल गई सबरी सुधि यों छवि रूप पियो सजनी सुख प्यारी।
पास गये ब्रजभूषण ज्यों बदरी चमकी नभ ते सज प्यारी।



भूल गई सबरा अपनोपन स्याम गयो उर जाय समाई।
जाय परी अटकी सुधि मे सुख स्याम सरोवर मे हरसाई।
नेह भरी उरसी उमगी बिच मे उठती गिरकै सरमाई।
लाल गुलाब भरी बदरी बिजुरी बन ज्यों नभ नै बरसाई।



लाय रही दगरे पकरे वसकै पुचकार सनेहिल नारी।
मोर पखा झट लाय उतार उढ़ाय दई नव चूनर भारी।
काजर लाय लगाय सजाय करी घुटिया प्रभु साजन प्यारी।
यार सखा दुबकै चुपकै बलखाय हसे लख या छवि न्यारी।

**युवा समाज–**

सूरज से उग के जग मे दमको बन के प्रिय पालन हारे।
कज कली उर सौरभ से नव प्रान भरो बनकै मतवारे।
काट सबै जड़ बंधन कू तुम प्रान धरो कछु नूतन सारे।
अपमान भरे दुख म बिलमे हिय भाव भरो मधु मे सुखकारे।



बालक से निश्चल मन सो जग आगन सौरज से भर छाओ।
साजन प्रीत भरी सजनी सम आय बसो सुग मे लहराओ।
दीपक से जरकै जग मे उर नह प्रकास दुरो भर लाओ।
यौवन से उमगे बनके प्रिय आमर म मिसरी बन जाओ।

जाग उठो बन मानवता दुख के भव बधन तोड़न वारे।
जाग उठो प्रिय भारत के पजरे मन के कटु मैंटन वारे।
जाग उठो सब बधन काट विनाय सजाय प्रमोद हो प्यारे।
जाग उठो गिरि से सुभ पावन भाव भरो जग मे कछु यारे।



भाव मनोहर प्रीत भरो करुना उर मानव म सरसाओ।
नैनन पीर ढुरे असुआ सुख सावरिया हिय म दरसाओ।
मोतिन से प्रिय गीत बनाय भरो जग जीवन मे सुभ आओ।
नेह सनी सुख सौरभ की बरखा जग आगन मे बरसाओ।



प्रानन मे सुभ बासुरिया रस गागरिया हिय म ढुरकाओ।
फागुनिया मिठिया बनके नव सावरिया जग मे महकाओ।
बादरिया रस की चखिया सरसाय भरो हिय मे मुसकाओ।
पाखुरिया सुख कज कली लख कोमल भावन सी लहकाओ।



भारत के दुख बधन मिंग काट करो जग मगलकारी।
नेह भरे बदरा बनके बरसो उर ताप हरो बलिहारी।
टूट गये जिनके मनुआ फिर जोड़ सजाय धरो सुखकारी।
पावन जीवन म महको बन मानव फूलन की फुलवारी।



आखर के रस सागर सो नर नेह दुलार भरो हिय लाओ।
फूलन के रस म चहके मन मोद मनोज भजे हिय लाओ।
जीवन के सुभ नदन मे सुधि भूल भ्रम पथ कू दरसाओ।
बीत गये सुख प्रेम सुधा रस लाय भरो उर म उपजाओ।



मानव जीवन पावन सावन गीत भरी बदरी बरसाओ।
तोर धरो उर के जर बधन सौरभ प्रेम सने हरसाओ।

बासुरि के सुर भाव भरे जग नेह प्रमोद पगे परसाओ।
फागुन से महको हिय म दुख पीर दुराय मजे मुसकाओ।



जीवन नेह सुधा रस ले उर मागर पार भरो पहुँचाओ।
सिराहित कालिख पोत धरो उजरे उर गीत भरे सुभ गाओ।
द्वार परे मोहन के उर खोल भरो छवि पावन लाओ।
माखन चोर दुलार भरे शशि नूतन धीर धरे सब आओ।



आखर मे अमिया रस की भर जीवन मे मधुसी किलकारी।
लाय भरो मिसरी मधुरी उर भावन मे करुना बलिहारी।
मानव ते मानव लो खिल खूब मजे बगिया चितहारी।
पावनता बरसे जग मे बनवे सुभ मानवता मतवारी।

**साच कहू सुन भैया मेरे—**

घोर पुकार करें दुख सों हमरो सब काम लिया जग नेता।
रात विरात करें हम कौसल ये दिन माल उड़ावत नेता।
सतन स प्रिय भापण बोलत चोरत माल खाय जग नेता।
या तरिया हमरो रुजगार करें सब चौपट ये प्रिय नेता।



डाट खाये लपट सिर धुनने अब बाप हमार भये सब नेता।
भूखहि पट गयो जब मे तब या धरनी उतरे प्रिय नेता।
हे भगवान सुनो विनती हमरो सब कौसल छीनत नेता।
कौन सहाय करे ब्रजभूषण चौपट आय करें यह नेता।



बरमारन बालक भूखन रोवत काम लियो बिनको जब नेता।
बिलखें सब सों सब घूरत हैं नभ चौपट डारत य छिलि नेता।

दुतिया भर के बरमा रन मे भय रोष भया लख पे छबि नेता ।
मान दियो हमरा   धूर मिलाय भये कछु या   सम नेता ।

प्रीत बसी बस नोटन म   खुल घूस भयी जग मगलकारी ।
नीति अनीति भयभीत भयी जग रोवत डोलत खावत गारी ।
साँच उसास लिय अब काँपत मागत भीख पिटे दुतकारी ।
झूठ ससील   मनोरम है जग डार दिये करके व्यभिचारी ।

11422

लपट की गति का पूछत हो जब सो अवतार भयो जग नेता ।
मागत भीख भगे भय डोलत रोय छुप लखके   जन नता ।
हार गये सबरे   गुरू लपट   या धरनी   उपजे जब नेता ।
डकराय भजो प्रिय लपट कौसल आय गये जब से प्रिय नता ।

**मँहगाई—**

आरत भारत   लोगन   कू घर कूट घिसे बढ़ती महगाई ।
हा हा भारत   रोवत हैं विधना   तुम हू न करो सुनवाई ।
कोन सहाय करै इनकी   उर प्रान   गरे अटके भय खाई ।
कस भये सिगरे नृप   लो ब्रज   भूषण पीर हरो दुखदाई ।

